81

श्री

# मस्थान की ओर से प्रकाशित–गृन्थसूची—

( ले० मोतीलालशर्म्मा भारद्वाज )

| | | |
|---|---|---|
| १—गीताविज्ञानभाष्यभूमिकान्तर्गत–'बुद्धियोगपरीक्षा' नामक पञ्चम–खण्ड | | २०) |
| २—उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिका द्वितीयखण्ड | | १५) |
| ३—उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिका तृतीयखण्ड | | १५) |
| ४—भा० हि० निबन्धान्तर्गत–'विश्वस्वरूपमीमांसा' नामक प्रथमखण्ड | | १२) |
| ५—वेदस्य सर्वविद्यानिधानत्वम् ( संस्कृत–निबन्ध ) | | १॥) |
| ६—भारतीय दृष्टिकोण से 'विज्ञान' शब्द का समन्वय | | १॥) |
| ७—वेद का स्वरूप–विचार | | २) |
| ८—क्या हम मानव हैं ? ( सांस्कृतिक–आमन्त्रण ) | | २॥) |
| ६—दिग्देशकालस्वरूपमीमांसा | | २५) |
| १०—शतपथब्राह्मणहिन्दीविज्ञानभाष्यान्तर्गत–प्रथमखण्ड | | २५) |
| ११—राष्ट्रपतिभवनानुगत–व्याख्यानपञ्चक ★ | | ६) |
| ( १ )—सम्वत्सरमूला अग्नीषोमविद्या | ( प्रथमव्याख्यान ) | |
| ( २ )—पञ्चपर्वात्मिका विश्वविद्या | ( द्वितीय ,, ) | |
| ( ३ )—'मानव' का स्वरूप–परिचय | ( तृतीय ) | |
| ( ४ )—'भारतीयविद्या' का स्वरूप–परिचय | ( चतुर्थ ) | |
| ( ५ )—वेदशास्त्र के साथ पुराणशास्त्र का समन्वय | ( पञ्चम ,, ) | |

प्राप्तिस्थान—
व्यवस्थापक–राजस्थानवैदिकतत्त्वशोधसंस्थान
(दुर्गापुरा जयपुर–राजस्थान)

---

★ राष्ट्रपतिभवन के टेपरेकार्डों के आधार पर प्रकाशित, एवं महामहिम श्रीराष्ट्रपति महाभाग के प्रास्ताविक से अनुगत

श्री

## 'राजस्थानवैदिकतत्त्वशोधसंस्थानजयपुर' के

### प्रधान-संरक्षक

## महामहिम राष्ट्रपति श्रीराजेन्द्रप्रसादजी महाभाग

के

### समर्थ करकमलों में

### संस्थान की ओर से सम्मानपूर्वक

# समर्पित

महामहिम राष्ट्रपति महाभाग !

श्रीमान् की सशक्त संरक्षता से समन्वित तत्त्वशोधसंस्थानने अपने प्रक्रान्त वर्षत्रयात्मक स्वल्पकाल में राष्ट्र के जनतन्त्र एवं स्वातन्त्र्य के सहयोग से भारतराष्ट्र की ज्ञान-विज्ञानसमन्विता, श्रुति-स्मृति-पुराणमूला प्राच्य-सांस्कृतिक-तत्त्वानुसंधान की दिशा में अनुमानतः ५००० ( पाँच हजार ) पृष्ठों का जो मौलिक-साहित्य राष्ट्रभाषा हिन्दी में प्रकाशित किया है, उसका प्रमुख श्रेय श्रीमान् की सांस्कृतिक-प्रेरणा से ही अनुप्राणित है। यद्यपि अपनी आर्थिक-सीमाओं के अनुबन्ध से निर्म्मित-साहित्य के अनुपात से अभी कार्य्य 'नहीं' के समान ही होपाया है। तथापि संस्थान की ऐसी आस्था है कि, महामहिम की अभ्यर्था प्रेरणा से शीघ्र ही संस्थान अपने इस 'प्राच्य-साहित्यिकयज्ञ' में पूर्ण सफलता प्राप्त करेगा, इसी आशा-प्रतीक्षा के साथ 'दिग्देश-कालस्वरूपमीमांसा' नामक प्रस्तुत सहस्रपृष्ठात्मक प्रकाशन कृतज्ञता-पूर्वक संस्थान की ओर से महामहिम राष्ट्रपति की सेवा में अत्यन्त विनय-पूर्वक समर्पित होरहा है अपने राष्ट्रपति की शतायु-कामना के साथ।

समर्पकः—नम्र

मोतीलालशर्म्मोपाध्यायः करिषद्पि
मुकुन्दशर्म्मा आङ्गिरसो भारद्वाज
( संस्थानाध्यक्षः )

राजस्थानवैदिकतत्त्वशोधसंस्थान
मानवाश्रम दुर्गापुरा ( जयपुर )
द्वितीय-भाद्रपदशुक्ला-तृतीया रविवासर
वि० २०१५

श्रीः

महामहिम राष्ट्रपति श्री डॉ० राजेन्द्रप्रसादजी महाभाग द्वारा प्राप्त
**'राजस्थानवैदिकतत्त्वशोधसंस्थान'** मानवाश्रम दुर्गापुरा (जयपुर) का
'प्रधानसंरक्षतानुगत-प्रमाणपत्र' अत्यन्त सम्मान से यहाँ उद्धृत होरहा है—



भारत के राष्ट्रपति

**डा० राजेन्द्र प्रसाद**

राजस्थान-वैदिक तत्त्वशोध संस्थान-जयपुर

का

प्रधान संरक्षक

बनने की स्वीकृति प्रदान करते हैं

| | |
|---|---|
| मिलिटरी सेक्रेटरी ऑफिस | भारत के राष्ट्रपति के आदेशानुसार |
| राष्ट्रपति भवन | |
| नई दिल्ली | (सुमाव सि०) मेजर जनरल |
| दिनांक 30 अगस्त 1958 | मिलिटरी सेक्रेटरी टू दि प्रेसिडेण्ट |

श्री:

'दिग्देशकालस्वरूपमीमांसा'-युगत-'किञ्चिदिव-प्रास्ताविकम्'

की

संक्षिप्ता-विषयसूची-परिच्छेदात्मिका

श्रीः

# दिग्देशकालस्वरूपमीमांसा'नुगत-"किञ्चिदिव-प्रास्ताविकम्"

की

# संक्षिप्ता-विषयसूची

श्री

'भारतीय हिन्दू-मानव-की भावुकता' नामक-उद्बोधनात्मक-सामयिक-निबन्धान्तर्गत

'दिग्देशकालस्वरूपमीमांसा'-त्मक 'चतुर्थखण्ड' के सम्बन्ध में

# किञ्चिदिव-प्रास्ताविकम् ( प्रस्तावना )



मोतीलालशर्म्मोपाह्वो-यः कश्चिदपि मुक्तकशर्म्मा
आङ्गिरसो भारद्वाज-वेदवीथी-पथिकः
मानवोऽस्य वैधानिकमहोदयस्य नवोदनभोक्ता

श्री

'दिग्देशकालस्वरूपमीमांसा'—नुगतं

# किञ्चिदिव—प्रास्ताविकम् (प्रस्तावना)

---

## १-ब्रह्म, संस्कृति, सांस्कृतिक-आचार-आयोजन, शास्त्र, धर्म्म, आदि आदि निष्ठ भी भारतीय मानव की त्रिसहस्रवर्षानुगता दिग्देशकालनिबन्धना उत्पीडन-परम्परा—

(१) दिक्कालाद्यनवच्छिन्न, अनन्त, चिन्मात्रमूर्त्ति, स्वानुभूत्येकगम्य, प्रशान्त, अलक्षण, अप्रतर्क्य, इत्यभूत दिग्देशकालातीत, अतएव सर्वातीत, अद्वय, निरञ्जन, निर्गुण, विश्वातीत 'परात्परब्रह्म' नामक 'आत्मतत्त्व' को ही 'अपना स्वरूप' मानने वाले, इत्यभूता आत्मबोधनिष्ठा (२) को ही अपने जीवन का परम-पुरुषार्थ घोषित करने वाले संस्कृति के स्वरूप-विश्लेषक 'श्रुतिशास्त्र',-'सांस्कृतिक-आचार' के व्यवस्थापक 'स्मृतिशास्त्र' तथा 'सांस्कृतिक-आयोजन' के समर्थक 'पुराणशास्त्र' के प्रति श्रद्धा-समन्विता आस्था रखने वाले, श्रुति-स्मृति-पुराण-द्वारा संसिद्ध ज्ञान-विज्ञानात्मक, वर्णाश्रमाचारलक्षण कर्त्तव्यकर्म्म रूप 'शाश्वतधर्म्म' से अभिन्न 'सनातनधर्म्म' को ही मानव के ऐहलौकिक सुखरूप 'अभ्युदय' का, तथा पारलौकिक-शान्तिरूप 'निःश्रेयस्' का अन्यतम कारण मानने वाले (३) धर्मनिष्ठ, श्रद्धालु आस्तिक भारतीय 'हिन्दू मानव' की तथाविधा 'आस्था' के सम्मुख तथोपवर्णित 'आत्मचिन्तन' के सम्मुख, एवं तथा-निर्दिष्टा श्रुति-स्मृति-पुराण-शास्त्रत्रयी के सम्मुख विगत तीन सहस्र वर्षों से अनवच्छिन्नप्रश्नात्मिका जो 'प्रश्नावली' समुपस्थित होती आरही है, जबतक उस महत्त्वपूर्ण 'प्रश्नावली' का आचारात्मक (व्यावहारिक), तथा बुद्धिगम्य समाधान प्रश्नकर्त्ता को नहीं मिल जाता, तबतक तथाविध-आस्था-श्रद्धा-परायण शास्त्रभक्त धर्म्माभिनिविष्ट भारतीय-हिन्दू-मानव की दिग्-देश-कालानुबन्धिनी, 'युगधर्म्म' से सम्बन्ध रखने वाली, इस की अवश्यं

---

(१)—दिक्कालाद्यनवच्छिन्नानन्तचिन्मात्रमूर्त्तये ।
स्वानुभूत्येकमानाय नमः शान्ताय तेजसे ॥
—भर्तृहरिः ।

(२) इतो न किञ्चित्, परतो न किञ्चित्, यतो यतो यामि ततो न किञ्चित् ।
विचार्य्यमाणे तु जगन्न किञ्चित्, स्वात्मावबोधादपरं न किञ्चित् ॥
—प्रसिद्धा वेदान्तसूक्तिः

(३)—यतोऽभ्युदय-निःश्रेयस-सिद्धिः, स धर्म्मः ।
—वैशेषिकदर्शन

उत्पीड़ित ही होना पड़ रहा है, जिस उत्पीड़न के लिए अपने युगधर्म्मात्मक भाग्य के अतिरिक्त और किसी को भी दोष नहीं दिया जा सकता–'अयं तु युगधर्म्मो हि दीयते कस्य दूषणम्' इत्यादि इत्यादि।

## ३–युगधर्म्मविमूढ, अतएव दिग्देशकालपीड़ित भारतीय मानव

इसप्रकार दिग्देशकालात्मक 'युगधर्म्म (कलियुगधर्म्म) को ही अपना आराध्यधर्म्म मान बैठने वाले भारतीय हिन्दू–मानवने उत्पीड़न–परम्पराओं के सम्मुख अपने आपको सर्वात्मना अवनतशिरस्क प्रमाणित करते हुए अपना जैसा जो कुछ दीन–हीन–मलीमस–पौरुषशून्य–अकर्म्मण्यतात्मक जीवन प्रमाणित कर लिया है विगत अनेक शताब्दियों से, उसे देख–सुन कर यही मान लेना पड़ता है कि सचमुच आज सम्पूर्ण विश्व में इस भारतीय हिन्दू–मानव से अधिक दिग्देशकालपीड़ित और कोई भी मानव नहीं है।

## ४–दिग्देशकालानुबन्धी तात्कालिक लाभों से वञ्चित, अतएव पीड़ित भारतीय मानव, एवं तात्कालिक लाभों से समन्वित, अतएव समुत्पीड़ित विश्वमानव—

अन्य मानववर्ग पीड़ित नहीं हैं, यह कहना तो दिग्देशकाल का अपमान ही करना होगा। पीड़ित तो अन्य मानव भी हैं। किन्तु इस की पीड़ा में, तथा उन की पीड़ा में अहोरात्र का अन्तर है। यह जहाँ–दिग्देशकाल से अनुप्राणित तात्कालिक–भौतिक–लाभों से वञ्चित रहता हुआ पीड़ित है, वहाँ इतर मानव श्रेष्ठ दिग्देशकाल से अनुप्राणित समसामयिक तथाविध लाभों से निरतिशयरूपेण अपने आप को लाभान्वित मानते हुए आत्यन्तिकरूपेण समुत्पीड़ित हैं। इसे सभी लौकिक–चेष्टा में जहाँ 'अभाग्यपरम्पराएँ' उत्पीड़ित करतीं आरहीं हैं वहाँ उन्हें दिग्देशकालनिबन्धना, अतएव भातिसिद्धा (काल्पनिकी) 'भाग्यपरम्पराएँ' समुत्पीड़ित करती आरही हैं। यह जहाँ कलियुगानुगत 'भाग्यवाद' के अनुग्रह से समुत्पन्न 'अकर्म्मण्यता से दिग्देशकालिक लाभों से वञ्चित रहता हुआ आत्यन्त का दुःखी बन रहा है तो वे वहाँ दिग्देशकालानुगत–युगधर्म्मों से लाभ उठाने की कला के मर्म्म से सुपरिचित रहते हुए, इस कालिक–दैशिक–भातिसिद्ध कर्म्माभास को ही पुरुषार्थ मानते मनवाते हुए, इत्थंभूत काल्पनिक कर्म्माभास को ही मानव–जीवन का सर्वस्व मानते हुए, इन से समुत्पन्न भातिरूप फलों से समन्वित होते हुए आत्यन्तिकरूपेणैव समुत्पीड़ित प्रमाणित होते आरहे हैं। और यों यह, और 'वे' ही क्या ज्ञात–अज्ञात सभी मानव आज दृष्टिकोणभेद से किसी न किसी रूप से 'दिग्देशकाल' नामक महान्–यक्ष, महान् भय से उत्पीड़ित–समुत्पीड़ित ही बनते आ रहे हैं अनेक शताब्दियों से।

## ५–मानवानुबन्धिनी प्रश्न–सम्प्रश्न–परम्पराओं की सनातना, एवं तत्समाधानमूला अन्तर्वेदना—

स्थावर–जङ्गमात्मक–भूत–भौतिक–प्रपञ्च के समतुलन में अपनी ज्ञान–क्रिया–अर्थ–शक्तियों से सर्वश्रेष्ठ प्रमाणित मानव 'वसुधैव कुटुम्बकम्' जैसे आदर्शों की उग्रघोषणा का प्रथमाविष्कारक 'विश्वमानव' उपाधि से समलङ्कृत यह भारतीय मानव इसप्रकार आत्यन्त का दुःखी तथा समुत्पीड़ित क्यों? प्रश्न कोई नवीन प्रश्न नहीं है। यदि मानव 'सनातन' है तो उस की 'दिग्देशकालानुबन्धिनी' समस्याओं से सम्बन्ध रखने वाला तथाविध प्रश्न भी 'सनातन' ही है। और इत्थंभूत दिग्देशकालिक प्रश्न को दिग्देश–

भाविनी 'यथार्थता'–ओं से सम्बन्ध रखने वाली उन 'विषमा–समस्याओं' का कथमपि निराकरण सम्भव ही नहीं है जिन विषमा–समस्याओं ने तथाविध हिन्दू–मानव को निरन्तर तीन सहस्र–वर्षों से आत्यन्तिक–रूपेण आत्मना अशान्त, बुद्ध्या विभ्रान्त, मनसा क्लान्त, तथा शरीरेण च परिश्रान्त ही प्रमाणित कर रक्खा है।

## २–आत्मचिन्तननिष्ठ भी भारतीय हिन्दूमानव का त्रिसहस्रवर्षात्मक अधःपतन, एवं तत्सम्बन्ध में अनतिप्रश्नात्मक प्रश्न, एवं तत्समाधान के लिए आतुर इस धर्म्मभीरु भारतीय मानव का कलियुगानुगत युगधर्म्म के प्रति सर्वस्वार्पण—

प्रस्तुत प्रश्नान्तर प्रश्नों में से प्रमुख प्रश्न यही है इस मानवधर्म्म के सम्मुख कि, 'जिस इस भारतीय मानव के प्रज्ञाकोश में मानव की सुख–शान्ति के लिए अपेक्षित सम्पूर्ण साधन–परिग्रह सदा से ही विद्यमान हैं, यह मानवधर्म्मप्रभु विगत तीन सहस्र–वर्षों से निरन्तर उत्तरोत्तर पतन–गर्त्त–परम्पराओं का ही अनुगामी क्यों और कैसे बनता जा रहा है ?'।

'आत्मचिन्तन' के माध्यम से एवं तन्मूलक 'धर्म्म' के माध्यम से बहुत सम्भव है–भारतीय मानव को वर्त्तमान जीवन में भी 'आत्मशान्ति' मिल गई हो। और अपने प्रत्यक्षदृष्ट, दिग्देशकालात्मक भौतिक जीवन की परिसमाप्ति के अनन्तर इसने अपनी इसी आत्मचिन्तननिष्ठा से तथा धर्म्मभावना से परलोक में भी 'निःश्रेयस्' तथा 'शान्ति' प्राप्त करली हो। अवश्य ही प्रश्नकर्त्ता असमर्थ है इन्द्रियातीत इत्थंभूत अदृष्ट दिग्देशकालातीता परोक्षा स्थिति की आलोचना–प्रत्यालोचना करने में। अवश्य ही अपनी तथाविधा सुरक्षा आत्मशान्ति, एवं परलोकानुगता चिरशान्ति (मोक्ष) की दृष्टि से भारतीय हिन्दू–मानव विश्व के उन अन्य समस्त मानवों के तुलना में सर्वोच्चभूमिका का ही पात्र बन रहा होगा, जो अन्य मानव श्रुति–स्मृति–पुराण–सिद्ध वर्णाश्रमधर्म्म पर कोई आस्था–श्रद्धा नहीं रख रहे। किन्तु—।

इस किन्तु ! का उत्तर स्पष्ट, स्पष्टतर, स्पष्टतम है। दिग्देशकालनिबन्धन–व्यक्त–मूर्त्त–प्रत्यक्ष–भौतिक–जीवन की दृष्टि से तो विगत तीन सहस्र–वर्षों से अपने मानवस्वरूपानुगत आत्मा, बुद्धि, मनः, शरीर इन चारों ही पर्वों से, तथापि विशेषतः मन और शरीर–पर्वों से तो यह हिन्दू–मानव जैसा संत्रस्त रहा है, वैसा सम्भवतः ही क्यों, निरपवादेन अन्य कोई भी मानव तथात्वेन संत्रस्त नहीं ही रहा होगा। ऐसा क्यों ?। अवश्य ही महामतिविन्यासेन स्वयं 'हिन्दू–मानव' के सम्मुख भी वर्त्तमान कालावधि में यह महाप्रश्नात्मक 'क्यों ?' (विशेष उत्पीड़नावसरों पर तो अवश्य ही) उपस्थित होता ही रहा है। परिचित है इस इस 'क्यों ?' के सुप्रसिद्ध उस उत्तर से भी जो 'युगधर्म्म' नाम से प्रसिद्ध है। 'कलियुग' जो प्रक्रान्त है विगत पाँच सहस्र–वर्षों से। "कलियुग का धर्म्म ही ऐसा है कि, धर्म्मिष्ठ दुःखी रहें एवं अधम्—"। तत्प्रमुख महामहिमशाली 'कलियुग' एवं 'युगधर्म्म' की दीनता के व्याज से हिन्दू–मानव अपने उन सभी अभियोगों, एवं प्रश्नों के समाधान के लिए आत्मपरितोष करता हुआ अपने मनोराज्य में ऐसी प्रति ही अनुभूत कर लेता है कि, 'उस की तथाविधा दयनीया पतनदशा में स्वयं उस का अणुमात्र भी अपराध नहीं है। यह सबकुछ तो कलियुग की ही महिमा है। काल का ही दण्डविधान है। दिग्देशकाल के नियम से ही धर्म्मिष्ठ (धर्म्मभीरु) शास्त्रनिष्ठ (शास्त्रभीरु), कर्त्तव्यनिष्ठ (कर्म्मभीरु) भी इस मानव को

प्राणित किया, जिस इदंमूला शून्यमायनैक्यारा, स्वप्नमायानुबन्धिनी, दिग्देशकालात्मिका दुःखपरम्परा से आजतक भी तो इस भारतीय–हिन्दू–मानव का परित्राण नहीं होसका है।

## ८–त्रिसहस्रवर्षावधि में समुद्भूत–आविर्भूत नवग्रह–ग्राहात्मक एतद्देशीय नवविध उद्बोधक–विवेचक महामार्गों का नाम–सम्मरण—

अवश्य ही विगत–युग–प्रक्रान्ता–त्रिसहस्रवर्षात्मिका अवधि में इस मानव का 'उद्बोधन' प्रमाणित करने वाली अनेक विशिष्ट भारतीय प्रज्ञाएँ भारतराष्ट्र में यथासमय अभिव्यक्त भी होतीं रहीं जिन अभिव्यक्तियों से यह 'सत्यसिद्ध' मानव (१)–सृष्टितत्त्वविमर्शपरायण–सत्यमीमांसक–'दार्शनिक विवेचक, –(२)–धर्मतत्त्वविमर्शपरायण–धर्ममीमांसक–'स्मार्त विवेचक',–(३)–विधि–निषेध–विमर्शपरायण–कर्माभिनिविष्ट–'नैयमिक विवेचक, –(४)–भक्तितत्त्वविमर्शपरायण–भक्तिनिविष्ट–'साम्प्रदायिक–विवेचक, –(५)–शास्त्रपठन–पाठन–विमर्शपरायण–शास्त्रभक्त–'विद्वद्विवेचक', (६)–सर्वविमर्शपरायण–सर्ववादी–'–उपदेशक–महामहोपदेशकविवेचक ,–(७)–सर्वविमर्शशून्य–विसंवादी–'कल्याणभावविवेचक',–(८)–लोकशिक्षणपटु–नीतिकुशल–प्रतीच्यपर्योच्छिष्टभोगी–'नीतिविवेचक (नेतार')–(९)–सर्वशिक्षणपटु–मन्यादाकुशल–नैतिकवादसमर्थक–'समाजसुधारक इन सुप्रसिद्ध नवग्रहग्राहात्मक उद्बोधकों विवेचकों–के 'भातिसिद्ध स्वरूपों को साक्षात्, अथवा तो वर्णावर्णिपरम्परया जान और पहिचान रहा है।

## ९–परदर्शनमूला दिग्देशकालनिबन्धना प्रत्यक्षप्रमाणात्मिका 'भावुकता' से उत्पीडित त्रिसहस्रवर्षात्मक भारतीय भावुक–हिन्दू–मानव—

क्याविध नवग्रहग्राही के क्वचित्–परम्पराक्रम असंख्य–सम्प्रदाय उन विभिन्न मतवादों के तन्तुवितानात्मक इन्द्रजाल से जालान्वित बन जाने वाला यह भारतीय हिन्दूमानव सचमुच उस सीमा पर्यन्त दिग्देश–कालविमूढ ही बनता चला आरहा है विगत तीन सहस्र वर्षों से जिस सीमात्मक वारुण–पाश से आबद्ध सुनहा हो जाने वाली मानवप्रज्ञा के स्वस्वरूपनिष्ठानुगत सभी नैष्ठिक द्वार सर्वात्मना लोहकपाटाबद्ध ही प्रमाणित हो–जाया करते हैं। जिस प्रज्ञापराधात्मक, दिग्देशकालात्मक महान् दोष से मानव की स्वदर्शननिष्ठा का पारम्परिक स्रोत अवरुद्ध होजाया करता है, जिस अवरोध से ही मानवप्रज्ञा प्रत्यक्ष से प्रभावित होती हुई दिग्देशकालविमूढ रूपेण दिग्–देश–काल–भ्रान्ता ही बन जाया करती है जिस दैशिक–कालिक–भ्रान्ति से ही जो मानवप्रज्ञा मरीचि गन्धर्वनगरलोलावत् स्वस्वरूप–विमुग्धा बन जाया करती है, तद्भ्रान्ति के मूल स्रष्टा–विधाता उसी महान् दोष का नाम है—'भावुकता'। एकमात्र इसी महतामहीयान् दोष (भावुकता) से सम्पिष्ट भी भारतीय हिन्दूमानव दिग्देशकालानुबन्धी भातिसिद्ध–तात्कालिक–प्रत्यक्ष–प्रमाणों से प्रभावित होता हुआ विगत तीन सहस्र वर्षों से अपने नैष्ठिक स्वरूप–बोध से उत्तरोत्तर अभिभूत ही होता चला आरहा है।

## १०–सत्तातन्त्रसापेक्षतामूलक दिग्देशकालव्यामोहन से व्यामुग्ध भारतीय मानव का सांस्कृतिक–निष्ठाओं से पारम्परिक पतन—

प्रत्यक्षप्रमाणमूला सर्वनाशकारिणी 'भावुकता' ने सर्वप्रथम इस भावुक–भारतीय मानव को उस 'सत्तातन्त्र' के प्रति ही सर्वात्मना प्रणतभाव से समर्पित कर ही तो दिया जिस 'सत्तातन्त्र' (शासनतन्त्र)

कालातीतत्व के समन्वय से 'सम्प्रश्न' का स्वरूप प्रदान करने वाले अप्राकृत–सनातन–ऋषिमानवों के द्वारा निर्धारित तत् 'समाधान' भी 'सनातन' ही है। आज से पाँच सहस्र–वर्ष पूर्व भी इसी प्रश्न ने मानव के सम्मुख एक महती समस्या समुपस्थित कर दी थी, जिस इस महान् प्रश्न के समाधान के लिए ही अन्ततोगत्वा 'महाभारत' नाम से प्रसिद्ध वह भयावह–प्रलय–विभीषिका हो ही जा पड़ा था, जिस के प्रचण्डाघात से समुत्पन्ना मर्म्मवेधिनी निरतिशया अन्तर्वेदना को आजतक भी मानव की 'मानवता' विस्मृत नहीं कर सकी है।

## ६–भारतीय हिन्दू मानव के सम्प्रश्नात्मक प्रश्नों के समाधान से ही विश्वमानव के दिग्देशकालनिबन्धन प्रश्नों का भी सम्भावित समाधान—

प्रश्न ही नहीं, अपितु यह तो 'सम्प्रश्न' है कि, वह ऐसा कौनसा महामयावह अचिन्त्य–अप्रत्यक्ष–दोष' है जिस के निग्रहात्मक अनुग्रह से शक्ति–सामर्थ्य–योग्यता–ज्ञान–विज्ञान–पौरुष–कला–कौशलादि–यच्चयावत् साधन–परिग्रहों से आबालमस्यः आनरतामेभ्य अन्वित रहने वाला सर्वसमृद्ध भी मानव यथेष्टरूपेण पीड़ित तथा समुत्पीड़ित बन जाता है ? । भारतेतर देशों के मानव भी 'मानव' हैं, मानवश्रेष्ठ हैं अतएव सर्वसाधन–परिग्रह–शक्ति–योग्यता–आर्जव से सर्वात्मना सम्पन्न हैं। किन्तु हम अपनी स्वल्पतमा प्रज्ञा के निग्रह से उन के दिग्देशकालानुबन्धी मनःशरीरभावों से अपरिचित नहीं, तो सुपरिचित भी नहीं हैं। अतएव उन से सम्बन्ध रखने वाले समुत्पीड़नात्मक तथाविध 'प्रश्नों' के समाधान का महान् उत्तरदायित्व हमने दिग्देशकालमीमांसा उनकी लोकप्रज्ञा से ही अनुप्राणित मान लिया है। अतएव अब सम्प्रश्नात्मक प्रश्न एकमात्र भारतीय मानव के सम्बन्ध में ही, तथापि भारतीय उस हिन्दू–मानव के सम्बन्ध में ही हमारे सम्मुख शेष रह जाता है जिस का विलक्षणयोगात्मक भौतिक इतिहास अत्यन्त ही मलीमस प्रमाणित होता जा रहा है। अतएव एकमात्र इसी मानव के सम्बन्ध में सम्प्रश्नात्मक महान् प्रश्न हमारी मर्म्मद्रुमा वेदना का समुत्तेजक बन रहा है। और हमारी ऐसी न केवल 'मान्यता' ही है अपितु श्रद्धा–परिपूर्णा ऐसी 'आस्था' ही है कि भारतीय–हिन्दू–मानव के सम्प्रश्न से सम्बन्ध रखने वाली समस्यायें ही अधिकांश में विश्व मानव की भी समस्यायें प्रमाणित होंगी। एवमेव इस की समस्याओं से सम्बन्ध रखने वाले सम्प्रश्नात्मक प्रश्नों का जो समाधान होगा अधिकांश में वही समाधान 'विश्वमानव' के तात्त्विक प्रश्नों का भी होगा। अतएव कह दिया जायगा कि, 'हिन्दू–मानव' के माध्यम से अभिप्रेत यह प्रयास अन्ततोगत्वा तत्त्वतः 'विश्व मानवता' पर ही विश्रान्त होगा।

## ७–आत्मयोगनिष्ठा से पराङ्मुखा भविष्य–शून्य–दुःख–सन्तप्ता अनात्मभावना से अनुप्राणिता दिग्देशकालनिबन्धना दुःखपरम्परा से आर्त्त भारतीय मानव—

'तीन सहस्र–वर्षों' की अवधि इसलिए प्रमुख मान ली गई है कि, इसी अवधि के उपक्रम में भारतीय मानव की बुद्धि 'आत्मयोग' से वञ्चित हो कर मानसिक–कल्पनाओं के साथ विशेषरूपेण सम्मिलित होगयी, जिस काल्पनिक–उपोपोपक्रम से ही यह भारतीय–मानव आत्मानुगता 'पूर्णता' से उत्तरोत्तर सर्वात्मना पराङ्मुख होता हुआ मानसिक–कल्पनानुगत 'शून्यं–शून्यम्' का ही अनुगामी बन गया जिस से सम्बन्ध रखने वाली वञ्चिकता ने तदात्मिक 'दुःखं–दुःखं' में इसे इसी उपक्रम–काल से उत्तरोत्तर दुःखी ही

प्रकृतिसिद्ध अपौरुषेय, तत्त्वात्मक, छन्दो-वितान-रस-लक्षण, विष्कम्भ ( व्यास )-परिणाह मण्डल ) हृदय ( केन्द्र ) रूप, 'प्रज्ञानि'श्यधित नामक, महाकालात्मक वेद के आधार पर (१) शब्दात्मक पौरुषेय वेदशास्त्र का साक्षात्कार पर तन्मूलक 'सांस्कृतिक-आचार' व्यवस्थित हुआ था, जो क राजन्याश्रयमूला भावुकता के पारुष्यपाश में आबद्ध होता हुआ सर्वथा ही तिरोहित होगया। एवं तत्स्थान में युग धर्म-व्यवस्थापक राजन्य की मान्यताओं के अनुपात से ही इस शाश्वत-सनातन ज्ञानविज्ञानात्मक वेदशास्त्र की, तदनुगत स्मृतिशास्त्र की, एवं तन्मूलक पुराणशास्त्र की व्याख्यायें उपनिबद्ध होगईं, जिन इन कल्पित व्याख्याग्रन्थों के निग्रहात्मक अनुग्रह से ही भारतराष्ट्र का ज्ञानविज्ञानात्मक सम्प्रदायवादनिरपेक्ष विशुद्ध मौलिक दृष्टिकोण एकान्ततः ही अभिभूत होगया। और सम्पूर्ण साधन-परिग्रह आदि आदि की विद्यमानता में भारतीय मानव इत्थंभूता अगाम्भीर्या भावुकता से ही दूसरे शब्दों में शास्त्राभासरूपा मान्यता से ही प्रकृतिसिद्ध, अतएव शास्त्रसिद्ध सनातन आचारमार्ग ( कर्त्तव्यकर्म्म ) से सर्वथा वञ्चित ही हो होगया। एवं निश्चयेन आचारस्खलनात्मक यह 'कर्त्तव्यस्खलन' ही, किंवा 'कर्त्तव्यविस्मृति' ही भारतीय-मानव के त्रिसहस्रवार्षिक पतन का प्रमुख कारण प्रमाणित होगई।

## १२-वेदशास्त्रसिद्ध, सत्तानिरपेक्षतामूलक महान् उद्बोधनसूत्र—

स्वयं वेदशास्त्रने एक स्थान पर बड़े ही मार्मिक शब्दों में सत्ताश्रयमूला तपेक्षा भावुकता का स्वरूप निरूपण करते हुए अन्त में राष्ट्र की ज्ञानविज्ञानोपासिका 'ब्राह्मणप्रजा' को यही उद्बोधनसूत्र प्रदान किया है कि, "इसे कदापि राजन्य अर्थात् सत्तानुगत नहीं बनना चाहिए"। सृष्टिस्वरूप-व्यवस्थापक तात्त्विक ऋक्-यजु-साम-अथर्व-वेद के ज्ञानविज्ञानात्मक स्वरूप के प्रतिपादक सुप्रसिद्ध 'शतपथब्राह्मण' नामक वेदग्रन्थ के 'मैत्रावरुणग्रह' नाम के ग्रहप्रकरण में विस्तार से तथाकथित तथ्य का स्वरूपोपबृंहण हुआ है जिसका निष्कर्ष यही है कि इस भौतिक विश्व में ज्ञान और कर्म्म ये दो ही ब्रह्मविभूतियाँ प्रमुखरूप से सम्पूर्ण भौतिक-व्यवस्थाओं की मूलप्रतिष्ठा हैं। अर्थात्मक भौतिक विश्व की स्वरूप स्थिति ज्ञान, तथा कर्म्म (क्रिया) पर ही अवलम्बित है।

## १३-ज्ञान-क्रिया-अर्थमय, मन प्राणवाग्रूप ब्रह्मकर्म्मात्मक आत्मब्रह्म, एवं नामरूप-कर्म्ममय पाञ्चभौतिक विश्व का तदाश्रितत्त्व—

ज्ञानशक्ति, क्रियाशक्ति, अर्थशक्ति इन तीन विभिन्न शक्तियों की समन्वितावस्था से ही विश्व की स्वरूपस्थिति है जिन इन तीनों शक्तियों का मूलाधिष्ठान 'ब्रह्म' किंवा 'आत्मा' नाम से ही प्रसिद्ध है। 'स वा एष आत्मा-वाङ्मयः प्राणमयो मनोमयः' इत्यादि शातपथी ( बृहदारण्यक, शतपथ-चतुर्दशकाण्ड ) श्रुति के अनुसार विश्वाधिष्ठानरूप वह आत्मा 'मनःप्राणवाङ्मय' है। ज्ञानशक्ति का 'उक्थ' ( प्रभव)

---

(१) प्राकृतिक विश्व का मूल आरम्भक ( उपादान ) नित्य वेदतत्त्व ही है जिससे सम्पूर्ण विश्व अभिव्यक्त हुआ है। ज्ञानविज्ञानात्मिका परिभाषाओं के विलुप्त होजाने से तथाविध तात्त्विक वेद का स्वरूप उसी भावुकता से तीन सहस्र वर्षों से अभिभूत होता आरहा है। अठारहसौ पृष्ठात्मक 'उपनिषद्भाष्य-भूमिका' नामक खण्डत्रयात्मक निबन्ध में इसी तत्त्ववेद का स्वरूपोपबृंहण हुआ है।

को ही व्यक्त-मूर्त्त अतएव आदि-अन्त, वर्त्तमानभावानुबन्धी दिग्देश से समन्वित 'काल' को तात्कालिकी मूर्त्त-व्यक्त-भूत-भौतिकी कालिक-व्यवस्थाओं के सञ्चालन के प्रति उत्तरदायी माना गया है एवं जिस तात्कालिक वर्त्तमान-उत्तरदायित्व की दृष्टि से ही—'राजा कालस्य कारणम्' (१) यह सिद्धान्त व्यवस्थित हुआ है। राजा अर्थात् शासक अर्थात् शासक का लोकविधि-विधानात्मक 'राजन्यतन्त्र', अर्थात् 'शासनतन्त्र' ( सत्तातन्त्र ) ही कालिक-व्यवस्थाओं का कारण माना गया है। जब भी राष्ट्र की लोकसंस्कृतिनिष्ठा ( आगम ) भावुकतावश अपनी सांस्कृतिक-निष्ठाएँ दिग्देशकाल-व्यवस्थापक 'राजन्य' के प्रति समर्पित कर देती है, स्वभावानुसार जब भी आगम 'राजन्य' बन जाता है, तन्त्राश्रित होजाता है, तो निश्चयेन इसकी दिग्देशकालातीत आत्मनिष्ठानुगता 'भू विराडात्मसंसिद्धा शाश्वत-संस्कृति ( सनातन-शाश्वत-धर्म ) तन्मूलक-स्वर्विराडात्मसंसिद्ध सनातन-सांस्कृतिक-आचार (सहज-सनातनधर्म) एवं तन्मूलक पुण्यात्मसिद्ध नित्य सांस्कृतिक-आयोजन ( मानवीय 'आत्मभाग से अनुप्राणित 'पर्वायोजन 'बुद्धि से अनुप्राणित 'यज्ञायोजन 'मन से अनुप्राणित 'सम्मेलनायोजन, एवं 'शरीर से अनुप्राणित 'समस्तोद्वायोजन नामक चतुर्विध सुप्रसिद्ध भारतीय 'सांस्कृतिक-आयोजन (२) आदि आदि सम्बन्धावत् आत्मसांस्कृतिक-विभूतियाँ दिग्देशकालव्यवस्थापक राजन्यतन्त्र के दिग्देशकालबन्धावृत तात्कालिक-प्राकृतिक-वातावरणों से आत्यन्तिकरूपेण अभिभूत ही बन जाया करती हैं। और इस अभिभवदशा किंवा दुर्दशा में आत्मबुद्धिनिष्ठ भी मानवश्रेष्ठ की सांस्कृतिक-प्रज्ञा दिग्देशकालानुगता तात्कालिकी आपातरमणीया प्रातिभासिकी मान्यताओं की भावुकता में ही अभिनिविष्टा प्रमाणित होजाती है। जिस भावुकतापूर्ण इत्थम्भूत अभिनिवेश के दुष्परिणाम-स्वरूप ही विगत तीन सहस्र वर्षों से भारतीय मानव स्वरूप से स्व निष्ठा से स्व-संस्कृति-सभ्यता-आदर्श आचार-आदि से उत्तरोत्तर पराभव (अत्यन्त विदूर) ही होता जा रहा है।

## ११ भावुकतानुगता आचारस्खलनात्मिका 'कर्त्तव्यकर्म्मविस्मृति' से ही भारतीय मानव का त्रिसहस्रवर्षात्मक पतन—

तथाकथिता अश्रद्धामूला 'भावुकता' ने ही भारतराष्ट्र की ज्ञानविज्ञानात्मिका प्रकृतिसिद्धा उस स्वत-आत्मबुद्धिनिष्ठा को ही सर्वप्रथम अभिभूत कर लिया, जिस आत्मबुद्धिनिष्ठा के बल पर इस राष्ट्र की नैष्ठिकी प्रज्ञा ने 'काल से काल को उत्पीडित करते हुए' (३) दिग्देशकालातीत अनन्त ब्रह्मनिष्ठा के आधार पर ही अनन्त अव्यक्त-अमूर्त्त-काल के माध्यम से आदि-अन्त व्यक्त-मूर्त्त-काल से अनुप्राणिता दिग्देशकालात्मक-व्यवस्थाएँ व्यवस्थित की थीं, एवं जिन इन व्यवस्थाओं के तन्त्रात्मक, तथा आचारात्मक नियमन के लिए

---

(१) इति ते संशयो मा भूत्—'राजा कालस्य कारणम्'।

—महाभारते भीष्मोक्तिः

(२) इन चारों भारतीय 'सांस्कृतिक-आयोजनों' का सुविशद वैज्ञानिक विवेचन पत्रात्मक लक्षपृष्ठात्मक स्वतन्त्र निबन्ध में हुआ है।

(३) एवं सर्वं स सृष्ट्वेदं मां चाचिन्त्यपराक्रमः।
आत्मन्यन्तर्दधे भूयः कालं कालेन पीडयन्॥

—मनु

**१६–मन प्राणवाङ्मय वागब्रह्म का निःश्वासरूप यत्–जू–ऋक्–सामात्मक–अपौरुषेय–तत्त्ववेद, एवं तत्स्वरूपविश्लेषक शब्दात्मक वेदशास्त्र—**

पाञ्चभौतिक, चराचर विश्व 'वाङ्मय' है, इस तथ्य का समन्वयार्थ है– विश्व मनःप्राणवाङ्मय है, अर्थात् ज्ञान–क्रिया–अर्थमय है। यही विश्व की संक्षिप्ततमा स्वरूप–व्याख्या है, जिसके माध्यम से प्रस्तुत प्रास्ताविक में यही निवेदनीय है कि चक्षुरिन्द्रिय से दृष्ट पाञ्चभौतिक पदार्थों की मूलप्रतिष्ठा, मौलिक उपादानद्रव्य मनः–प्राण–गर्भित वह वाक् तत्त्व ही है, जिसे तात्त्विकवेद की अपेक्षा से–'जू' कहा जाता है एवं व्यवहारभाषा में जो वाग्रूप 'जू' तत्त्व ही 'आकाश' नाम से प्रसिद्ध है (१)। 'आकाश' नामक, 'जू' रूप यह 'वाक्' तत्त्व ही 'अर्थशक्ति' का मूलस्रोत है, जो कि 'क्रियाशक्ति' धन 'प्राण' तत्त्व से नित्य सश्लिष्ट माना गया है। जिसप्रकार वाक् का साङ्केतिक नाम 'जू' है, तथैव प्राण का साङ्केतिक नाम (इस के सहज गतिधर्म के कारण) 'यत्' कहलाया है। वाग्रूप 'जू' यदि 'आकाश' है, तो तत्र आसमन्तात् परिव्याप्त प्राणरूप 'यत्' 'वायु' (प्राणात्मक तत्त्व वायु) है। प्राण–वाक् किंवा यत्–जूः, किंवा वायु–आकाश तीनों युग्म विज्ञानभाषा में अंशतः समानार्थक ही बने हुए हैं। 'यत्–जू' की समष्टि ही 'यज्जू' है (२) यही परोक्षप्रिय वैज्ञानिकों की परोक्षभाषा में 'यजु' नाम से प्रसिद्ध है जो कि प्राण–वाक्–रूप 'यजु' वयोनाधात्मक छन्दोलक्षण ऋक्–साम–तत्त्वों से आसमन्तात् परिवेष्टित रहता हुआ 'त्रयीमूर्त्ति' ही बन रहा है। त्रिगुणात्मक (३) त्रयीमूर्त्ति (ऋक्–साम–यजुर्मूर्त्ति) यही 'त्रयीवेद' रूप–रस–गन्ध–स्पर्श–शब्द–नाम से प्रसिद्धा पाञ्चभौतिक–स्थूलविश्व की आरम्भणभूता (उपादानकारणभूता) सुप्रसिद्धा 'पञ्चतन्मात्राओं' का अभिव्यञ्जक (४) बनता हुआ विश्व का मूलाधार बन रहा है जिस इस तात्त्विक त्रयीवेद को ही 'ब्रह्मनिःश्वसित' नामक 'अपौरुषेय' वेद कहा गया है जिस इस नित्यवाङ्मय (मनःप्राणवाङ्मय) स्वायम्भुव तत्त्ववेद के ज्ञानविज्ञानात्मक प्रकृतिसिद्ध नित्य रहस्य के स्पष्टीकरण के लिए ही ऋषिप्रज्ञा के द्वारा शब्दात्मक वेदशास्त्र का आविर्भाव हुआ है।

---

(१)–जूराकाशे, सरस्वत्यां, पिशाच्यां, यवने, स्त्रियाम्।

—हैम

(२)–अयं वाव यजुर्योऽयं पवते। एष हि यन्नेवेदं सर्वं जनयति, एतं यन्तमिदमनु प्रजायते। तस्माद्वायुरेव यजुः। अयमेवाकाशो 'जूः', यदिदमन्तरिक्षम्। एतं ह्याकाशमनु-जवते। तदेतद् यजुर्वायुश्च, अन्तरिक्षञ्च, तस्मात् 'यजुः'।

शतपथब्राह्मण १०।३।५।१२।

(३)–त्रैगुण्यविषया वेदा, निस्त्रैगुण्यो भवार्जुन।

—गीता

(४) शब्दः, स्पर्शश्च, रूपञ्च, रसो, गन्धश्च, पञ्चमः।
वेदादेव प्रसूयन्ते प्रसूतिगुण–कर्मतः॥

—मनुः

ब्रह्म ( प्रतिष्ठा ), नाम ( परायण ) स्थान आत्मब्रह्म का 'मनस्तन्त्र' है। क्रियाशक्ति का उक्थ-ब्रह्म-साम-'प्राणतन्त्र' है। एवं अर्थशक्ति का उक्थ-ब्रह्म-साम-'वाक्तन्त्र' है। ज्ञानशक्तिमय मनस्तन्त्र से निरुक्तपदार्थों के 'रूपविवर्तों' की अभिव्यक्ति हुई है, क्रियाशक्तिमय प्राण से पदार्थों का 'कर्मविवर्त' व्यक्त हुआ है एवं अर्थशक्तिमयी वाक् से पदार्थों का 'नामविमर्श' प्रकाशित हुआ है। रूप-कर्म-नाम-लक्षण पाञ्चभौतिक महाविश्व का उक्थ-ब्रह्म-साम-लक्षण ज्ञानक्रियार्थमय मन.प्राणवाग्रूप आत्मब्रह्म ही सर्वस्व प्रमाणित होता है। इसी आधार पर-'ब्रह्मैवेदं सर्वम्'-'आत्मैवेदं सर्वम्' इत्यादि सिद्धान्त स्थापित हुए हैं।

## १४-अकारात्मक मन, उकारात्मक प्राण, एवं मकारात्मिका वाक् की समष्टिरूप आत्मब्रह्म, तथा तद्वाचक-'प्रणवोङ्कार'—

रसात्मक 'परब्रह्म' ( आत्मब्रह्म ) की समानधारा से समतुलित 'शब्दब्रह्म' के 'अ-उ-म्' ये तीन वर्ण ही क्रमशः आत्मब्रह्म के मनः-प्राण-वाक् भावों के वाचक बने हुए हैं। अकारवाच्य मन उकारवाच्य प्राण एवं मकारवाच्या वाक् तीनों की समन्वितावस्था ही 'ओङ्कार' ( अ-उ-म्-ओम् ) है, यही 'प्रणवोङ्कार' है, यही 'ओङ्कार' निरपेक्षर विश्वात्मा आत्मब्रह्म का वाचक है जैसाकि-'तस्य वाचकः प्रणवः' ( पातञ्जलयोगसूत्र ) इस सूत्र से भी प्रमाणित है।

## १५-मन.प्राणगर्भिता 'वाक्' की उ-अ-अप् लक्षणा सर्वव्यापकता, एवं वाग्ब्रह्म की सर्वव्यापकता—

स्वयं 'वाक्' शब्द भी इसी उक्ता शक्तित्रयी का संग्राहक बन रहा है। मनोरूप 'अकार' तथा प्राणरूप 'उकार' इन दोनों को धारण करने वाला तत्त्व ही 'वाक्' है जिसका स्वरूपक्रम यहाँ 'अ-उ-अप्' है वहाँ प्राणात्मक क्रम 'उ-अ-अप्' है ज्ञानशक्तिमय मन भी निष्क्रिय है एवं अर्थशक्तिमयी वाक् भी जड़भावात्मिका है। सक्रिय है मध्यस्थ क्रियाशक्तिमय प्राण। सृष्टिनिर्माणप्रक्रिया में क्रियाशक्तिमय प्राण ही सर्वप्रथम अग्रणी बनता है। 'ऋषि' मूलक इसी प्राथम्य के कारण इस क्रियाशील गतिधर्मा तत्त्व को 'प्राण' कहा गया है। इस प्राथम्य के कारण ही 'मन'-प्राण-वाक् ( अ-उ-अप् )-इस प्रकृतिसिद्धा स्थिति का-'प्राण-मन-वाक्-( उ-अ-अप् ) यह क्रम सम्पन्न होजाता है। और इसी क्रमसमष्टि का स्थानादेश ( वकार ) तथा दीर्घ के कारण 'वाक्' ( उ-अ-अप्-वाप्-वाक् ) यह स्वरूप सम्पन्न होजाता है। इसप्रकार केवल 'वाक्' शब्द भी उ-अ-अप् क्रम से मन.प्राणवाङ्मय आत्मब्रह्म का संग्राहक बन रहा है। इसी आधार पर 'आत्मैवेदं सर्वम्' की भाँति-'वाचीमा विश्वा भुवनान्यर्पिता (१)-'अथो वागेवेदं सर्वम्' ( ऐ० आ० ) इत्यादि निगम व्यवस्थित हुए हैं।

---

(१)-वाचं देवा उपजीवन्ति विश्वे वाचं गन्धर्वाः पशवो मनुष्याः।
वाचीमा विश्वा भुवनान्यर्पिता सा नो हवं जुषतामिन्द्रपत्नी ॥
—तैत्तिरीयब्राह्मणे

## २२–क्षत्र के द्वारा प्रणतभाव से ब्रह्म का आमन्त्रण—

हे ब्रह्ममित्र ! आप अनुग्रह कर मुझ से, एवं मेरे कर्म में समन्वित होने की कृपा कीजिए ! । साथ मेरी ओर परावर्तित होने का कष्ट कीजिए ! जब आप ऐसा अनुग्रह कर देंगे तो ( अपने आरम्भ के नानात्व को, पार्थक्य को विस्मृत कर, ) *अपन दोनों ही परस्पर सह–समन्वित हो जायेंगे एकरूप में परिणत हो* जायेंगे । और हाँ, इस सहसमन्वय–कर्म में मैं (क्षत्र) आप को ही (ब्रह्म को ही) अग्रणी–प्रमुख मानूँगा । आप मुझे जब भी, जैसा भी एवं जो भी आदेश प्रदान करेंगे मैं उसी का अक्षरशः पालन करूँगा। मेरे प्रत्येक भौतिक व्यक्त सूत्र कर्म में आप की ही प्रेरणात्मिका (प्रेरणात्मिका) इच्छा सर्वोपरि रहेगी और यों आप मेरे 'पुरोधा' ( अग्रगामी–पथप्रदर्शक ) रहेंगे और मैं आप की आज्ञा का अनुकर्ता बना रहूँगा।

## २३–ब्रह्म की अनुग्रहात्मिका स्वाकृति से ब्रह्म–क्षत्र का समन्वय, तद्द्वारा तत्र ब्रह्म मित्र की प्रमुखता, एवं 'मैत्रावरुणग्रह' का आविर्भाव—

श्रद्धा–भास्या से समन्विता प्रणतभावान्विता इत्थंभूता प्रार्थना से ब्रह्ममित्र अपनी सहजसिद्धा ऋजुता ( स्वभावानुगता सरलता ) के आकर्षण से आकर्षित हो क्षत्रवरुण की ओर अनुगत होगए, एवं–'तथेति ( ऐसा हो हो ) इस संक्षिप्ता स्वीकृति के माध्यम से वे ब्रह्ममित्र क्षत्रवरुण के अभिमुख होगए । परिणामस्वरूप दोनों परस्पर समन्वित होगए । इसी सहसमन्वय से दोनों का नानात्व तो होगया अभिभूत, एवं तदुत्थान में दोनों मिलकर एकाकार बन गए । इन दोनों के सह समन्वय से ब्रह्मात्मक जो एक अपूर्व स्वरूप आविर्भूत हुआ वही तत्त्वभाषा में–'मैत्रावरुणग्रह' नाम से प्रसिद्ध हुआ । अपने अपने स्वतन्त्र ब्रह्म–क्षत्र–रूपों से जो मित्र ( मन ) और वरुण ( प्राण ) वाङ्मयी सृष्टि के परिग्रह–सञ्चालन में असमर्थ बने हुए थे इसी असहयोग के कारण जो 'ग्रह' सम्पत्ति से पृथक्–प्रमाणित हो रहे, वे ही क्षत्रवरुण के प्रणत–भावानुगत आमन्त्रण से परस्पर समन्वित होते हुए सृष्टिकर्म्मपरिग्रहण में आज सशक्त बन गए । फलस्वरूप इसी सह ग्रहत्व से दोनों की समन्वितावस्था 'मैत्रावरुणग्रह' नाम से प्रसिद्ध होगई । इसी तथ्य का स्पष्टीकरण करते हुए शुक्लयजुर्वेद के द्रष्टा याज्ञवल्क्य कह रहे हैं कि—

स क्षत्र वरुण –ब्रह्ममित्रमुपमन्त्रयाञ्चक्रे–उप मा–आवर्त्तस्व–( मां– उपावर्त्तस्व ), संसृजावहै, पुरस्त्वा करवै, त्वत्प्रसूत कर्म्म करवा, इति । तथेति ( ब्रह्म–उवाच ) । तौ समसृजेताम् । तत एष 'मैत्रावरुणग्रह '–अभवत् ।

—शतपथ ४।१।४।८।

## २४–प्रकृतिसिद्धा ईश्वरकृता वर्णचतुष्टयी, एवं संस्कारसिद्धा ऋषिकृता वर्णव्यवस्था'—

यह है प्रकृतिसिद्धा नित्या स्थिति जिसके आधार पर ही भौतिक–विश्व की प्रकृतिसिद्धा 'वर्णसृष्टि– ( चातुर्वर्ण्यसृष्टि ) सुव्यवस्थित हुई है प्रकृतिरहस्यवेत्ता ज्ञानविज्ञाननिष्ठ महामहर्षियों के द्वारा । यह संस्मरणीय तथा सर्वथा अविस्मरणीय है कि चातुर्वर्ण्य के स्रष्टा जहाँ जगदीश्वर 'अव्ययात्मा' हैं ( गीता ४।१३ ) वहाँ इस प्रकृतिसिद्धा वर्णचतुष्टयी के व्यवस्थापक भारतीय महर्षिगण हैं । वर्ण प्रकृतिसिद्ध हैं, ईश्वर–

प्रक्रिया प्रक्रान्त न होसकी । क्योंकि मनोमय ज्ञान तथा प्राणमयी क्रिया के समन्वय के बिना अमृतशक्तिमयी वाक् कदापि अर्थाभिमुखा सृष्टि के प्रति उन्मुख नहीं हुआ करती ।

## २०—क्षत्र-वरुणात्मक दक्ष से पृथग्भूत ब्रह्म-मित्रात्मक क्रतु की स्वरूप स्थिति का एवं ब्रह्म-मित्रात्मक-क्रतु से पृथग्भूत क्षत्र-वरुणात्मक दक्ष की असमृद्धि तथा स्वरूपरक्षा-विच्युति का दिग्दर्शन—

दोनों के तथाविध नानात्व (पार्थक्य) के सम्बन्ध में ऐसा कुछ अवसर था सृष्ट्यारम्भ दशा में कि ज्ञानशक्तिमय क्रतुरूप ब्रह्ममित्र (मनस्तत्त्व) तो अपने प्रातिस्विक स्वरूप से स्वप्रतिष्ठा में प्रतिष्ठित होता हुआ स्वस्वरूपधारण में सशक्त-समर्थ-बन गया । किन्तु क्रियाशक्तिमय दक्षरूप क्षत्रवरुण ( प्राणतत्त्व ) ब्रह्ममित्र के साथ समन्वित न होने से स्वस्वरूप से प्रतिष्ठित न रहसका । दूसरे शब्दों में—बिना भी क्षत्र-वरुण के ब्रह्ममित्र के स्वस्वरूप की तो कोई क्षति नहीं हुई किन्तु बिना ब्रह्ममित्र के क्षत्रवरुण तो स्वस्वरूप को सुरक्षित रखने में भी असमर्थ रह गया । ब्रह्ममित्र ( मनस्तत्त्व ) की प्रेरणा की उपेक्षा करने वाले,, किंवा मनोमयी ज्ञानशक्ति से निरपेक्ष स्वतन्त्र बन जाने वाले क्रियाशक्तिमय क्षत्रवरुण ने ज्ञानप्रतिष्ठा से पराङ्मुख रहते हुए जो भी कर्म्म किया वही निष्फल प्रमाणित हो गया । और यों ब्रह्ममित्र से अप्रसूत, अप्रेरित क्षत्रवरुण की स्वरूपप्रतिष्ठा भी संदिग्धा ही बन गई एवं कर्म्म भी समृद्धिशून्य ही प्रमाणित होगया । ऐसी भी दशा की यह बात मनदशा विश्व में ब्रह्म और क्षत्र किंवा क्रतु और दक्ष किंवा मित्र और वरुण किंवा ज्ञानशक्ति और क्रियाशक्ति किंवा आत्मप्रजापति का मन और प्राण—नानेवासतुः । विभिन्नपथानुवर्त्ती ही बने हुए थे विश्व की प्रारम्भिक स्थिति का दिग्दर्शन कराते हुए ही भगवान् याज्ञवल्क्य कहते हैं—

> ते हैतेऽग्रे नानेवासतु—ब्रह्म च, क्षत्रञ्च । ततः शशाकैव ब्रह्म मित्र ऋते क्षत्रात्-वरुणात्—स्थातुम् । न क्षत्रं वरुणः—ऋते ब्रह्मणो मित्रात् ( स्थातुं न शशाक ) । यद्ध किञ्च वरुणः कर्म्म चक्रे—अप्रसूतं ब्रह्मणा मित्रेण, न हैवास्मै तत्समानृधे ।
>
> —शत० ४।१।४।२,३ ।

## २१—ब्रह्म और क्षत्र का पार्थक्य, तन्निबन्धन सृष्टिकर्म्मव्यवस्थाओं का निरोध एवं तन्निराकरण के लिए क्षत्र की ब्रह्म के प्रति शरणागति—

आगे क्या घटित विघटित हुआ ! । अवधानम् ! यह स्वाभाविक ही था कि मित्रब्रह्म को स्वस्वरूप-प्रतिष्ठा के लिए किसी के सहयोग की स्वल्पमपि भी आवश्यकता न थी । अपितु वह तो अपने ज्ञानमय मनोरूप से स्वयं में ही परिपूर्ण रहता हुआ स्वस्वरूप से प्रतिष्ठित रहने में स्वयं ही समर्थ सशक्त था । किन्तु वरुणक्षत्र की स्थिति ठीक इसके विपरीत थी । बिना ब्रह्म के सहयोग के तो इस क्षत्र की स्वरूपस्थिति भी संदिग्धा थी एवं इसका स्वतन्त्र कर्म्म भी समृद्धिशून्य ( सृष्टिकर्म्म में असमर्थ ) ही प्रमाणित होरहा था । तदित्थं-स्वस्वरूपस्थिति के लिए एवं स्वकर्म्मसमृद्धि के लिए विवशतावश इस क्षत्रवरुण को ब्रह्ममित्र की शरण में अत्यन्त प्रणतभाव से आ ही जाना पड़ा ।

## २६–तत्त्वमीमांसानुगत 'आदर्शवाद' तथा आचारमीमांसानुगत यथार्थवाद, एवं–तत्त्वानुगत 'दर्शन' और आचारानुगत 'धर्म्म' से अनुप्राणित प्रतिष्ठासूत्र —

मैत्रायण्युपनिषदभिव्यक्ति से सम्बद्ध उक्त सन्दर्भ के माध्यम से ही अब हम उस तथ्य की ओर दिग्देशकाल–प्रेमियों का ध्यान आकर्षित करना चाहते हैं, जिस तथ्य के स्वरूप–समन्वय के लिए ही हमें इस श्रौतसन्दर्भ का आश्रय लेना पड़ा है। 'तत्त्वमीमांसा' अन्य पक्ष है, एवं 'आचारमीमांसा' विभिन्न पक्ष है। ये ही हमारे ( भारतीय ) 'आदर्शवाद', तथा 'यथार्थवाद' की मूलप्रतिष्ठा हैं। 'आदर्श' का 'तत्त्वसमन्वय' से सम्बन्ध है, एवं 'यथार्थ' का 'आचारनिष्ठा' से सम्बन्ध है। जबतक 'तत्त्व' को आचार से समन्वित नहीं कर लिया जाता, तबतक उस तत्त्वबोध का कुछ भी अर्थ नहीं है। विशुद्ध तत्त्वबोध तो केवल–'दर्शन' बन कर ही परिसमाप्त होजाता है, जबकि दर्शनात्मक यही तत्त्वबोध आचार से समन्वित होकर 'धर्म्म' ( कर्त्तव्य-कर्म्म ) स्वरूप में परिणत होता हुआ अपने आचारपक्ष से अभ्युदय ( ऐहलौकिक सुख–समृद्धि ), तथा तत्त्वपक्ष से निःश्रेयस ( पारलौकिक–शान्ति ) का कारण बन जाता है, जैसाकि–'यतोऽभ्युदय–निःश्रेयस–सिद्धिः, स धर्म्मः' ( वैशेषिक–दर्शन ) इत्यादि धर्म्मलक्षण से प्रमाणित है।

## २७–धर्म्म, और दर्शन का महान् मौलिकभेद, दार्शनिकवाद के निग्रह से धर्म्म का अभिभव, तत्स्थाने च काल्पनिक मतवादों का आविर्भाव, एवं भारतराष्ट्र के पारम्परिक अव पतन का प्रमुख कारण—

यही 'दर्शन', और 'धर्म्म' में वह महतोमहीयान् जैसा विभेद है जिस भेद के कारण ही विगत तीन सहस्र–वर्षों से भारतीय जनजीवन धर्म्म के तत्त्वमूलक दार्शनिक–पक्ष से परिचय रखता हुआ भी उस के आचारपक्ष को सर्वथा ही विस्मृत किए हुए है। अतएव विद्यमान रहते हुए भी क्यों भारतराष्ट्र का उक्त धर्म्म में उत्तरोत्तर सभी दिशाओं में पतन होता जारहा है ?, इस प्रश्नरूप पूर्वप्रश्न के अन्यान्य समाधानों में से यही प्रमुख समाधान है। दर्शन और धर्म्म के विच्छेद ने ही दूसरे शब्दों में तत्त्वज्ञान, और आचारधर्म्म के पार्थक्य ने ही भारतीय जनजीवन को एकान्ततः शून्य शून्य ही प्रमाणित कर दिया है। अद्यप्रभावानुसार–आचारनिष्ठाशून्या, केवल वाग्विजृम्भणात्मिका दार्शनिकता से ही ज्ञानविज्ञान–सिद्ध भी भारतीय आचारधर्म्म का स्वरूप सर्वात्मना अभिभूत ही होगया है। तथाविधा दार्शनिकता के अनुग्रह से ही प्रकृतिसिद्ध शाश्वत–सनातनधर्म्म के श्रद्धा–मानसिक–विधि–विधानों के स्थान में आचारात्मिका-कर्त्तव्य-कर्म्मनिष्ठा के स्थान में मानवीया भावुकतापूर्णा प्रज्ञा के प्राबल्य से काल्पनिक जैसे जैसे अगणित 'मतवाद' ही प्रादुर्भूत होगये हैं जिन विकर्म्म ( शास्त्रविरुद्ध कर्म्म ) तथा अकर्म्म–( निरर्थक कर्म्म )–मात्रा की समष्टि ही काल्पनिक कर्म्मों का समुच्चय ही 'शास्त्र' के नामरूप से विगत त्रिसहस्रवर्षावधि में भारतराष्ट्र का आचार बनता जारहा है जिस इत्थंभूत काल्पनिक विकर्म्म–अकर्म्मात्मक आचार की 'नवग्रह–माहात्म्य' प्रमुख–शाखाओं का प्रास्ताविक के आरम्भ में ही स्मरण किया जाचुका है। और निश्चयेन यही भारतराष्ट्र के क्रमिक पतन का प्रमुख कारण माना जासकता है।

हुआ है। किन्तु 'वर्णव्यवस्था' अभिव्यक्ता है–संस्कारों के माध्यम से, जैसाकि–'प्रकृतिविशिष्टं चातुर्वर्ण्यं संस्कारविशेषाच्च' ( वसिष्ठस्मृति ) इत्यादि आप्तवचन से प्रमाणित है।

२५–अभिगन्ता–पथप्रदर्शक ब्रह्ममित्र से समन्वित कर्त्ता–पथानुवर्त्ती क्षत्रवरुण की स्वरूप स्थिति, एवं समृद्धि, तथा तदनुबन्धी उद्बोधनात्मक आदेश (ब्रह्म के प्रति)—

महद्विश्व में ब्रह्म ( मन ) प्रधान है क्षत्र गौण है। ब्रह्म आश्रय है क्षत्र आश्रित है। ब्रह्म प्रेरक है क्षत्र प्रेरित है। ब्रह्म अभिगन्ता है पथप्रदर्शक है। क्षत्र कर्त्ता है पथानुवर्त्ती है। इत्थंभूत ब्रह्म क्षत्र-भावों से ही मानवीय चातुर्वर्ण्य में क्रमशः ब्राह्मण तथा क्षत्रिय की प्रवृत्ति हुई है। अतएव ब्राह्मण 'मित्र' नाम से तथा क्षत्रिय 'वरुण' नाम से भी व्यवहृत हुआ है (१)। मनोमय ब्रह्ममित्र से अन्वित ब्राह्मण ही प्राणमय क्षत्रवरुण का पथप्रदर्शक है पुरोगामी है अतएव इसे क्षत्रिय का 'पुरोधा' ( पुरोहित ) कहा गया है। पौरोहित्य–सम्बन्ध से क्षत्रिय के सुकृत ( पुण्य ) तथा दुष्कृत ( पाप ) दोनों का ब्राह्मणपुरोधा को भी दायादभोक्ता ( भागी ) बन जाना पड़ता है। अतएव श्रुति उद्बोधन प्रदान कर रही है इस मित्र ब्राह्मण को कि "इसे कुल–शील–योग्यता–आदि से परिचय प्राप्त किए बिना ही जिस किसी ही यजमान–राजन्य का पुरोहित नहीं बन जाना चाहिए"। इस सामयिक आदेशप्रदान के अनन्तर महदनुसरण करती हुई श्रुति आगे चलकर कहती है कि जब क्षत्रवरुण ने ब्रह्ममित्र का आश्रय ग्रहण कर लिया जब ब्रह्म की स्वप्रतिष्ठा बना लिया तो ब्रह्ममित्र की प्रेरणा से इस क्षत्रवरुण का कर्म सुसम्पन्न ही बन गया जोकि कर्म ब्रह्म के समन्वय से पूर्वावस्था में समृद्धि से वञ्चित ही होरहा था। इसी स्वरूप–स्थिति का निम्नलिखित शब्दों में स्पष्टीकरण करते हुए याज्ञवल्क्य कह रहे हैं कि–

स उ एव पुरोधा। तस्मान्न ब्राह्मणः सर्वस्येव क्षत्रियस्य पुरोधां कामयेत। सं ह्येतौ सृजेते–सुकृतञ्च दुष्कृतञ्च। ॥ यत्र–तत्रो वरुणः कर्म चक्रे प्रसूतं ब्रह्मणा मित्रेण, सं हैवास्मै तदानृधे (समानृधे)।

—शत० ४।१।४।५।

---

(१)–ब्रह्मणो वा एतद्रूपं, यद् ब्राह्मणः (शत० १३।१।५।२)–ब्रह्म वै ब्राह्मणः–( १३।१।५।३ )–अथ यत्रैतत्प्रतितरामिव तिरश्चीवार्चिः संशाम्यतो भवति, तर्हि हैष (अग्निः) भवति–'मित्र'। सर्वस्य ह्याऽयं ब्राह्मणो मित्रम्। न ह्ययं कञ्चन हिनस्ति–(शत० २।३।२।१२)।

—जप्येनैव तु संसिद्ध्येद् ब्राह्मणो नात्र संशयः।
कुर्यादन्यन्न वा कुर्यात्–'मैत्रो' ब्राह्मण उच्यते॥

—मनु० २।८७

क्षत्रं वै वरुणः ( शत० २।५।२।६।)–क्षत्रस्य राजा वरुणोऽधिराजः ( तै० ब्रा० ३।१।२।७। )।

## २६–तत्त्वमीमांसानुगत आदर्शवाद तथा आचारमीमांसानुगत यथार्थवाद, एवं–तत्त्वानुगत 'दर्शन' और आचारानुगत 'धर्म्म' से अनुप्राणित प्रतिष्ठासूत्र —

मैत्रायण्युपनिषत् से सम्बद्ध उक्त सन्दर्भ के माध्यम से ही अब हम उस तथ्य की ओर निगूढ़ाकांक्षियों का ध्यान आकर्षित करना चाहते हैं, जिस तथ्य के स्वरूप–समन्वय के लिए ही हमें इस आतमन्त्रन का आश्रय लेना पड़ा है। 'तत्त्वमीमांसा' अन्य पक्ष है, एवं आचारमीमांसा विभिन्न पक्ष है। ये ही हमारे ( भारतीय ) 'आदर्शवाद', तथा 'यथार्थवाद' की मूलप्रतिष्ठा हैं। 'आदर्श' का 'तत्त्वसमन्वय' से सम्बन्ध है, एवं 'यथार्थ' का 'आचारनिष्ठा' से सम्बन्ध है। जबतक 'तत्त्व' को आचार से समन्वित नहीं कर लिया जाता, तबतक उस तत्त्वबोध का कुछ भी अर्थ नहीं है। विशुद्ध तत्त्वबोध तो केवल– दर्शन बन कर ही परिसमाप्त होजाता है, जबकि ज्ञानात्मक यही तत्त्वबोध आचार से समन्वित होकर 'धर्म्म' ( कर्त्तव्य कर्म्म ) स्वरूप में परिणत होता हुआ अपने आचारपक्ष से अभ्युदय ( ऐहलौकिक सुख–समृद्धि ), तथा तत्त्वपक्ष से निःश्रेयस ( पारलौकिक–शान्ति ) का कारण बन जाता है, जैसाकि–'यतोऽभ्युदय–निःश्रेयस–सिद्धिः स धर्म्मः' ( वैशेषिक–दर्शन ) इत्यादि धर्म्मलक्षण से प्रमाणित है।

## २७–धर्म्म, और दर्शन का महान् मौलिकभेद, दार्शनिकवाद के निग्रह से धर्म्म का अभिभव, तत्स्थाने च काल्पनिक मतवादों का आविर्भाव, एवं भारतराष्ट्र के पारम्परिक क्षय पतन के प्रमुख कारण—

यही 'दर्शन', और 'धर्म्म' में वह महामहीयान् वैसा विभेद है, जिस भेद के कारण ही विगत तीन सहस्र–वर्षों से भारतीय जनजीवन धर्म्म के तत्त्वमूलक दार्शनिक–पक्ष से परिचय रखता हुआ भी उस के आचारपक्ष को सर्वथा ही विस्मृत किए हुए है। अन्ततः विद्यमान रहते हुए भी क्या भारतराष्ट्र का उक्त सन्दर्भ में उत्तरोत्तर सभी दिशाओं में पतन होता आरहा है ?, इस प्रक्रान्त पूर्वप्रश्न के अन्यान्य समाधानों में से यही प्रमुख समाधान है। दर्शन और धर्म्म के विच्छेद ने ही दूसरे शब्दों में तत्त्वज्ञान, और आचारधर्म्म के पार्थक्य ने ही भारतीय जनजीवन को एकान्ततः शून्यं शून्यं ही प्रमाणित कर दिया है। सहजभाषानुसार–आचारनिष्ठाशून्या केवल वाग्विजृम्भणात्मिका दार्शनिकता से ही ज्ञानविज्ञान–सिद्ध भी भारतीय आचारधर्म्म का स्वरूप सर्वात्मना अभिभूत ही होगया है। यथाविधा दार्शनिकता के अनुग्रह से ही प्रकृतिसिद्ध शाश्वत–सनातनधर्म्म के सहज–प्राकृतिक–विधि विधानों के स्थान में आचारात्मिका–कर्त्तव्य–कर्म्मनिष्ठा के स्थान में मानवीया भावुकतापूर्णा प्रज्ञा के प्राबल्य से काल्पनिक जैसे वैसे अगणित 'मतवाद' ही प्रादुर्भूत होपड़े हैं जिन विकर्म्म ( शास्त्रविरुद्ध कर्म्म ) तथा अकर्म्म–( निरर्थक कर्म्म )–भावों की समष्टि ही काल्पनिक कर्म्मों का समुच्चय ही 'शास्त्र' के नामस्खलन से विगत त्रिसहस्रवर्षावधि में भारतराष्ट्र का 'आचार' बनता आरहा है जिस इत्थम्भूत काल्पनिक विकर्म्म–अकर्म्मात्मक आचार की 'नवग्रह–माहात्म्य प्रमुख–गाथाओं का प्रास्ताविक के आरम्भ में ही स्मरण किया जाचुका है। और निश्चयेन यही भारतराष्ट्र के क्रमिक पतन का प्रमुख कारण माना जासकता है।

## २८–सौर–चान्द्र–पार्थिव–भावत्रयानुबन्धी सत्य–शिवं–सुन्दर–लक्षण प्राजापत्य-विश्व सौन्दर्य का प्रतिद्वन्द्वी काल्पनिक जगन्मिथ्यात्ववाद, एवं तदनुगता आचारशून्या दार्शनिक-प्रज्ञा—

आचारनिष्ठात्मक अतएव सौरमण्डलानुगत सत्यभावात्मक, पार्थिवमण्डलानुगत शिवभावात्मक, एवं चान्द्रमण्डलानुगत सुन्दरभावात्मक 'सत्यं–शिवं–सुन्दरं'–लक्षण विश्वसौन्दर्य की विगत अवधि में उत्तरोत्तर उपेक्षा ही करते रहने वाली आचारनिष्ठाशून्या एतद्देशीया दार्शनिकप्रज्ञा के द्वारा हर्षभूत 'असत्य–अशिव–असुन्दर'–काल्पनिक सिद्धान्त ही पुष्पित–पल्लवित होते आ रहे हैं कि –'विश्व मायामय है, अतएव असार है, अतएव मिथ्या है। अतएव च हमें इस विश्वसीमा की उपेक्षा कर केवल अध्यात्मवादी ही बने रहना चाहिए'।

## २९–काल्पनिक अध्यात्मवाद के महान् विमोहन के द्वारा विश्वसौन्दर्य की पराङ्मुखता–

स्पष्ट–स्पष्टतर–स्पष्टतम है कि, इसी काल्पनिक अध्यात्मवाद से भारतराष्ट्र आचारनिष्ठात्मक भूतसौन्दर्य से एकान्ततः पराङ्मुख ही बनता आ रहा है। जिस 'आत्मा' का स्वरूप मनः–प्राण–वाङ्मय माना जाता हो, जिस आत्मस्वरूप में मन–प्राण–वाग्भूता ज्ञान–क्रिया–अर्थ–रूपा शक्तियों का समन्वय हो, इत्थंभूत सर्वात्मक स्वरूप विश्वात्मा–प्रजापति–आत्मदेवता का उसी के सर्वात्मक विवर्त्तरूप भौतिक–विश्व से उन आचारशून्य अतएव भ्रमात्मक में धर्मद्रोही भारतीय दार्शनिकों ने कैसे क्यों और किस आधार पर पार्थक्य कर दिया? सचमुच यह प्रश्न हमारे जैसे वेदाभ्यासव्यसनमति के लिए तो असमाधेय प्रश्न ही प्रमाणित हो रहा है। 'आलस्यालसन्' के अतिरिक्त (१) और कुछ भी समाधान सम्भव ही नहीं है तथाविध आचारशून्य अतएव सर्वशून्य नितान्त काल्पनिक 'अध्यात्मवाद' के काल्पनिक वाग्विजृम्भण के लिए।

## ३०–ब्राह्मणग्रन्थों की तत्त्वविज्ञान, तथा तदनुगत–आचार–भाव–निबन्धना सहजशैली, एवं–'उपनिषत्' शब्द का रहस्यार्थ–समन्वय—

मन्त्रब्राह्मणात्मक वेदशास्त्र के आचारधर्म– कर्त्तव्यकर्म)–प्रतिपादक 'विधि' नामक 'ब्राह्मण–ग्रन्थों' की यह स्वाभाविक शैली है कि, वे आचारात्मक प्रत्येक कर्त्तव्यकर्म के आरम्भ में उस कर्त्तव्य की 'तत्त्वमीमांसा' ही प्रस्तुत करते हैं जिसे आज की व्यामुग्धा भाषा में जहाँ हम 'दर्शन' कहने लगते हैं वहाँ ऋषिसम्मता आर्षभाषा में यही तत्त्वमीमांसा 'उपनिषत्' नाम से व्यवहृत हुई है। भौतिक–उपपत्ति–लक्षण तात्त्विक–प्रकृतिसिद्ध उस विज्ञान का नाम ही 'तत्त्वमीमांसा' है जिसके सम्यक् परिज्ञान तथा अनुगमन से जिज्ञासु की मनोबुद्धि युक्त आलम्ब–कर्त्तव्य–के सन्निकट ( उप–समीप ) निश्चयेन–सन्देहरहितरूपेण (नि) आस्था

---

(१) आलस्यालमिदं ब्रह्मोपास्य दारानपाहरत्।
कथापि खलु पापानामलमश्रेयसे यत ।
—महाभारते

भद्गायुक्त-प्रतिष्ठित हाशाठी है-( सीदति ) । अतएव 'उप-( विषयसमीप )-नि-(नितरां-धर्मदिग्ध स्पर्श )-सी-ति-(प्रतिष्ठिता भवति मनोयुक्ता बुद्धिर्जिज्ञासु-मानवस्य )-येन मौलिक-उपपत्या-सा उपपत्ति ( तद्विज्ञान वा )-अत्र-तत्-फलस्वरूप-उपनिषत् ही 'उपनिषत्' शब्द का निर्वचनार्थ-समन्वय है (१) ।

## ३१-तत्त्वमीमांसात्मिका 'उपनिषत्' से समन्विता आचारमीमांसा, एवं तदनुप्राणित दश कण्डिकात्मक मैत्रावरुणब्राह्मण—

'क्रतू-न्हो ह वाऽअस्य मित्रावरुणौ०' इत्यादि प्रथमा कण्डिका से आरम्भ कर 'सोऽस्य पुरोधा०' इत्यादि पञ्चम-कण्डिका-पर्यन्त के सन्दर्भ से श्रुति ने तद्ब्रह्मानुसार तथाविधा 'उपनिषत्' ( मौलिक-उपपत्तिलक्षण तात्त्विक विज्ञान) का ही स्पष्टीकरण किया है, जिसे हम बस माना दार्शनिक-भाषा में-'तत्त्व मीमांसा' कहसकते हैं । तदनन्तर- तत्-तत्-अयस्त्वमेव० इत्यादि षष्ठ-कण्डिका से आरम्भ कर- 'स भीणाति' इत्यादि दशम-कण्डिकापर्यन्त के सन्दर्भ से क्रमप्राप्ता आचारनिष्ठाभिन्ना 'कर्म्ममीमांसा' का ही स्पष्टोपवृहण हुआ है जिस सन्दर्भ की ६ ठी कण्डिकामात्र के अक्षरार्थ-समन्वय-मात्र से ही हमारे प्रक्रान्त-'प्रास्ताविक' का सम्बन्ध है । अतः केवल उसी अंश के आचारात्मक-समन्वय की ओर ही जिज्ञासु-सामिनिविष्टों का ( प्रासङ्गिकतया से ) ध्यान आकर्षित किया जारहा है । श्रूयताम् ! श्रुत्वा चाप्यवधार्य्य-ताम् !! किन्तु आत्मनः प्रतिकूलानि परेषां न समाचरेत् !!!

## ३२-'गुहानिहित' ब्राह्मण, 'सौम्यमारुतिक' क्षत्रिय, तथा 'वाताठपिक' वैश्य, एवं तन्निबन्धना स्वतन्त्र निष्ठाओं का स्वरूप-दिग्दर्शन—

'ब्राह्मणमानव' वह मानव है जो ज्ञानविज्ञानात्मक सृष्टिरहस्यों के स्वाध्याय में (२) 'गुहानिहितवृत्त्या

---

(१)-विस्तार के लिए देखिए-'उपनिषद्विज्ञानभाष्यभूमिका'-प्रथमखण्ड का-'उपनिषच्छब्दरहस्य' नामक परिच्छेद ।

(२)- सृष्टि का बाह्य-व्यक्त-मूर्त-भौतिक स्वरूप जहाँ 'अद्धा' ( प्रकट ) है वहाँ इसका सुसूक्ष्म-आध्यात्मिक-ज्ञानविज्ञानात्मक-मौलिक-स्वरूप-'अनद्धा' ( अप्रकट ) है । इस 'अप्रकट' भावानुबन्ध से ही सृष्टितत्त्व को 'रहस्य' कहा गया है । 'रहसि' का अर्थ है-'एकान्ते' । 'एकान्तनिष्ठा' ही, जनसम्पर्कानुगता-बाह्य-सामाजिकता से पृथक् रहने वाला 'एकान्तिक चिन्तन' ही स्वाध्यायनिष्ठ विप्रब्राह्मण की स्वाध्यायनिष्ठा सफलता का मूलकारण है । अतएव इसकी सहजावृत्ति 'गुहानिहिता' ही मानी गई है। अतएव च इसे-'गुहानिहित' ही माना है पुराणपुरुष भगवान् व्यासने ( महाभारते ) -जबकि सौरप्रकाशवत् एवं सौर तापवत् अपने प्रचण्ड तेज से राष्ट्र की बाह्य-व्यवस्थाओं विधि-विधानों को राष्ट्रप्रजा के द्वारा अनुगमनीया बनाए रखने वाला प्रतापत्राण्यच्च क्षत्रिय उसी वैदिक-परिभाषा में 'सौम्यमारुतिक' कहलाया है एवं चरणशीला व्यव-सायनिष्ठा ( व्यापारनिष्ठा ) के द्वारा राष्ट्रीय-अर्थतन्त्र का सञ्चालक सर्वप्रिय अतएव 'सभेय' नाम से प्रसिद्ध अर्थशक्तिप्रधान वैश्य 'वाताठपिक' ( धूप-छाँह की चिन्ता न रखने वाला इतस्ततः विचरणशील) नाम से प्रसिद्ध हुआ है । निष्कर्षतः-सौम्यमारुतिक क्षत्रिय एवं वाताठपिक वैश्य दोनों जहाँ अपने माया-

(१) अपरामर्ष्यसत्रवत् यावज्जीवन एकनिष्ठा से ज्ञान तल्लीन ही बना रहता है। एवमेव तथाऽन्यान्विष्यत क्षत्रियमानव ( शास्ता, शासक ) वह मानव है जो सक्रियहस्तमेवा गुहानिहित ब्राह्मण के द्वारा व्यवस्थित प्रकृतिसिद्ध विधि-विधानों के माध्यम से अपने 'सौम्यमारुतिक' तेजोदय के द्वारा राष्ट्र की व्यवस्था करता रहता है। इन दोनों वर्गों के द्वारा राष्ट्र का ज्ञानविज्ञानपक्ष तथा भूतबल दोनों सुव्यवस्थित बने रहते हैं। यही इन दोनों का प्रमुख 'आधार' ( कर्त्तव्यनिष्ठा ) है। इस आधार को सफल बनाने की जो याज्ञिक-प्रक्रिया है, उसी का नाम 'मैत्रावरुणग्रहयाग' है, जिसका माध्यन्द 'मैत्रावरुणग्रहब्राह्मण' ( शतपथ चतुर्थकाण्ड-चतुर्थप्रपाठक के चतुर्थब्राह्मण) में औपपत्तिक स्वरूप-विश्लेषण हुआ है। इस याग के प्रमुख सूत्रधार ब्रह्म के प्रतिरूपात्मक ( प्रतीक नहीं ) मित्र ब्राह्मण के सम्बन्ध में एवं प्रतिरूपात्मक क्षात्र राजन्य-सत्तातन्त्र के सम्बन्ध में एक स्वाभाविक विशेष उद्बोधन प्रदान करते हुए भगवान् याज्ञवल्क्य कहते हैं कि—

तत्-तद्-अवक्लृप्तमेव-यत्-'ब्राह्मणोऽराजन्य स्यात्'। यद्यु राजानं लभेत-समृद्धं तत्। ( किन्तु ) एतत् ह-त्वेवानवक्लृप्त-यत् क्षत्रियोऽब्राह्मणो भवति। यद्ध किञ्च कर्म्म कुरुते ( शास्ता )-अप्रसूतं ब्रह्मणा मित्रेण न हैवास्मै तत्समृध्यते। तस्माद् कर्म्मकरिष्यमाणेन-उपसर्त्तव्य एव ब्राह्मणः'। स हैवास्मै तद्ब्रह्मप्रसूतं कर्म्मऽर्ध्यते।

—शतपथ ४।१।४।६।

३३-गुहानिहित ब्राह्मण की अराजन्यता से अनुप्राणित श्रौत-उद्बोधनसूत्र का तत्त्वार्थ समन्वय, एवं राजन्य की ब्राह्मण-सापेक्षता का दिग्दर्शन—

औचित्य पर विशेष-बल प्रदान करते हुए 'तत्' का पुनरावर्त्तन करते हुए, 'तत्-तत्' रूप से ही उद्बोधन प्रदान करते हुए याज्ञवल्क्य कहते हैं कि "सो-यही बड़ी सर्वथा उचित ही है कि, जोकि 'वह ब्राह्मण अराजन्य ही बना रहे' अर्थात् अपने आपको सत्ता से सर्वथा निरपेक्ष ही बनाए रक्खे)। पुण्यावरन्ध्ययेन प्रसङ्गात् यदि यह राजा को ( सत्तातन्त्र को ) उपलब्ध करले तो यह इसकी भूतसमृद्धिमात्र ही मानी जायगी ( अर्थात् भौतिक-लाभ के अतिरिक्त इस सत्तामय से ब्राह्मण में और कोई अतिशय उत्पन्न नहीं होगा )।

---

त्मक कर्म्म, तथा वाङ्मय कार्य की व्यवस्था के 'सामाजिक मानव' हैं। यहाँ मनोमय ज्ञानतन्त्र का अनुगामी ब्राह्मण ज्ञानतन्त्र की सूक्ष्म परोक्षता से "अरतिर्जनसंसदि" ( गीता ) न्याय से व्यक्तमानावस्थ जनसम्पर्क से एवं सामाजिक-जीवन की उथलपुथलों से अपने आप को यथासम्भव असंपृक्त रखता हुआ एकान्तचिन्तनलक्षणा गुहानिहितावस्था ही इस ज्ञानविज्ञानात्मक रहस्य के उद्घाटन में सफलता प्राप्त कर सकता है। सम्प्रदायानुसार-दिग्देशकालानुगत क्षात्र-सत्तातन्त्र तथा दिग्देशकालात्मक वैश्यतन्त्र से तटस्थ-निरपेक्ष बना रह कर ही ज्ञानविज्ञाननिष्ठ ब्राह्मण दिग्देशकालातीता संस्कृति तथा अनन्यकालानुगत सांस्कृतिक आचार, एवं मूर्त्तकलात्मक सांस्कृतिक-आयोजन इन तीनों मर्म्मों के रहस्योद्घाटन में सफल होता है जिस इस तथ्य का ही प्रमाण मैत्रावरुणग्रहात्मक श्रौत-सन्दर्भ से स्पष्टीकरण होने जाता है।

✻-एतद्वै जरामर्य्यसत्रं, यदग्निहोत्रम्। ( श्रुति )

किन्तु यह तो सर्वथा अनुचित, एवं अप्राकृतिक-प्रकृतिविरुद्ध ही होगा जोकि क्षात्रसत्ता तन्त्र ( ब्राह्मण की भाँति ) 'अब्राह्मण' बन जायगा। अर्थात् सत्तानिरपेक्ष ब्राह्मण जैसे 'अराजन्यब्राह्मण' है, सर्वथा ब्राह्मण को उपेक्षित कर देने वाला क्षात्रसत्तातन्त्र 'अब्राह्मणराजन्य' माना गया है। ब्राह्मण को जहाँ 'अराजन्य (सत्तानिरपेक्ष)' ही रहना चाहिए, वहाँ क्षात्रसत्ता तन्त्र को 'सब्राह्मण' (ब्राह्मणसापेक्ष)' ही बना रहना चाहिए।

जिस जिस भी राज्यतन्त्र ( सत्तातन्त्र ) ने ब्राह्मण को निरपेक्ष बनाते हुए जो जो भी कर्म किया है, विप्रब्रह्म की उपेक्षा करने वाले वे सभी कर्म समृद्धि से भी सर्वथा वञ्चित रहे हैं, एवं-'न वाऽब्राह्मणः -क्षत्र ब्राह्मणो मित्रात्-स्यात् क्षात्र' इत्यादि श्रुतिके अनुसार वे अपनी स्वरूपरक्षा भी नहीं कर सके हैं। अतएव हम ( श्रुति ) उद्बोधन ( चेतावनी ) प्रदान करते हैं उस शास्ता सत्तातन्त्र को कि यदि वह अपने स्वरूप-संरक्षण की कामना रखता है, साथ ही स्व समृद्धिपूर्वक राष्ट्रसमृद्धि का भी इच्छुक है तो उसे अपने प्रत्येक कार्य में प्रकृतिरहस्यवेत्ता ब्राह्मण के द्वारा ही पथनिर्देश प्राप्त करते रहना चाहिए। अवश्य ही ब्रह्ममित्र के द्वारा प्रसूत, एवं आदिष्ट कर्म ही सत्तातन्त्र का स्वरूपस्थिति स्वसमृद्धि एवं राष्ट्रसमृद्धि का कारण होगा (१)।

## ३४-श्रौत उद्बोधनसूत्र के सम्बन्ध में जिज्ञासात्मक सम्प्रश्न—

प्रसङ्गापेक्षया अत्र उद्धृत पूर्वोक्त 'मैत्रावरुणग्रहब्राह्मण' के सम्बन्ध से प्रकृत में हमें प्रज्ञाशील-जिज्ञासुओं का ध्यान उक्त ब्राह्मण की १ ली कण्डिका के अन्त-महत्त्वपूर्ण-'तस्माद्ब्राह्मणोऽराजन्यः-स्याम्-सर्वदेयावक्लृप्तम्' इस उद्बोधनसूत्र की ओर ही आकर्षित करना है। श्रुतिने ब्राह्मण को एकान्ततः 'अराजन्य' (सत्तानिरपेक्ष:) बने रहने का ही आदेश क्यों दिया ?। सम्भवतः युगधर्म्मात्मक कालिकधर्म्म का ही सर्वस्व मानते रहने वाले दिग्देशकालानुगामियों के लिए तो प्रस्तुत प्रश्न सर्वथा अचिन्त्य ही प्रमाणित होता होगा।

## ३५-'राजा कालस्य कारणम्' मूला परिवर्त्तनशीला युगव्यवस्था, एवं प्रकृतिसिद्धा नित्या युगचतुष्टयी का स्वरूप-दिग्दर्शन—

'राजा कालस्य कारणम्' सिद्धान्त की अवश्य ही अपनी दिग्देशकालसीमा में अमुक स्वरूप-प्रतिष्ठा है। वह अमुक सीमा है-व्यक्त भावापन्न-मूर्त-दिग्-देश-काल जो क्षण क्षण में परिवर्त्तनशील माने गए हैं। इन्हीं प्रभूत मूर्त-व्यक्त-परिवर्त्तनशील-दिग्-देश-काल-भावों की समन्वितावस्था का नाम ही है तात्कालिक-युगधर्म्म जिसका अमूर्त्त-काल-दिग्-देशानुबन्धी-ब्राह्म-अहोरात्रात्मक, चतुर्दशमन्वन्तरात्मक सत्य-त्रेता-द्वापर-कलि-नामक प्राकृतियुगों से कोई सम्बन्ध नहीं है (२)। तात्कालिक सत्तातन्त्र ही परिवर्त्तन

---

(१) 'शतपथविज्ञानभाष्य'-चतुर्थकाण्ड के 'मैत्रावरुणग्रहब्राह्मण' में इस विषय का विशद-वैज्ञानिक निरूपण कर दिया गया है।

(२) प्रकृतिसिद्धा युगचतुष्टयी विभिन्न तत्त्व है एवं सत्तानुबन्धिनी युगचतुष्टयी भिन्न तत्त्व है। पुराण शास्त्र में इन दोनों विभिन्न युगों का यत्रतत्र विस्तार से उपबृंहण हुआ है।

शील–शास्त्रनिबन्धन–युगधर्म्म के प्रति उत्तरदायी बने रहते हैं। एवं इस शासनानुबन्धी युगधर्म्मात्मक तात्कालिक 'काल' के सम्बन्ध में ही–'राजा कालस्य कारणम्' यह सिद्धान्त स्थापित हुआ है। प्रकृतिसिद्ध द्वापरयुग के अन्त में तथा प्रकृतिसिद्ध ही कलियुग के आरम्भ में धर्म्मराज युधिष्ठिर का शासन जहाँ 'सत्ययुगात्मक' था, वहाँ उसी युग के दुर्नैष्ठिक आततायी दुर्य्योधन का शासन 'कलियुगात्मक' ही प्रमाणित होरहा था।

## ३६–प्रति–मानवानुगता अवस्था–भेदभिन्ना चतुर्युगव्यवस्था का स्वरूप–दिग्दर्शन—

इसप्रकार शासकों की पुण्यनिष्ठा तथा पापमावृत्ति के कारण ही प्रत्येक युग में भी उसी प्रकार शास्त्रानुबन्धिनी–सत्य त्रेतादि चतुष्टयी उपयुक्त होती रहती है जैसे कि श्रौतसिद्धान्त (१) के अनुसार प्रत्येक 'प्राकृतिकयुग' में तथा प्रत्येक 'शासनयुग' में प्रत्येक मनुष्य अकर्म्मण्यतावस्थारूपा सुप्तावस्था, निद्रात्यागात्मिका 'कर्म्मप्रवृत्त्यवस्था', उद्बोधनात्मिका 'कर्म्मठावस्था', तथा उत्थीभूतात्मिका 'कर्म्मसम्पन्नावस्था' के भेद से कलि–द्वापर–त्रेता–सत्य इन चारों ही युगों से समन्वित मान लिया गया है। यही एक तीसरे प्रकार की युगव्यवस्था है जिसका ही आर्षनिष्ठाजगत् में विशेष समादर हुआ है। प्रत्येक मानव अपने पौरुष के द्वारा प्रत्येक युग को जहाँ 'सत्ययुग' बना सकता है, वहाँ वही मानव अवस्थातारतम्य से सभी युगों में अपने लिए कलि द्वापरादि–सभी युगों का समर्थन करसकता है। तदित्थं–प्रकृतिसिद्धा नित्या युगचतुष्टयी, शासननिबन्धना युगचतुष्टयी एवं कर्म्मतन्त्रभेदभिन्ना युगचतुष्टयी, भेद से चतुर्युगव्यवस्था त्रिसंस्थाना प्रमाणित होरही है।

## ३७–स्वनिष्ठा से पराङ्मुख भावुक भारतीय मानव की 'दुग्धधौतन्याय' मूला परत्र दोषस्थापनप्रवृत्ति का मलीमस इतिवृत्त—

इदमत्र विशेषतस्तेयं–अवधेयम्। जैसाकि प्रस्तावना के आरम्भ में निवेदन किया गया है–भारतराष्ट्र की भावुक–प्रजा विगत–युक्त एवं प्रक्रान्त दिग्दर्शनात्मक युगों में अपनी प्रत्येक 'असफलता' का सम्पूर्ण दोष 'कलियुग' के प्रति ही अर्पित–समर्पित–करती हुई अपने आपको एकान्ततः 'दुग्ध–धौतन्याय' (२) से तयोक्त–पतनपरम्परा के प्रति दोषारोपण ही प्रमाणित करती आरही है। इसी युगधर्म्माभ्यास से आज इस भारतीय–भावुक हिन्दू–मानव की भाषा भी सर्वथा उत्तरदायित्व–शून्या ही प्रमाणित होगई है जिस शून्यता में आपाद–मस्तक निमग्नित हो जाने के कारण ही इस मानव में उस सीमापर्य्यन्त 'व्यक्तित्व–विमोहन' अभिव्यक्त हो पड़ा है जिस सीमाबिन्दु पर पहुँचने के अनन्तर स्वदोषदर्शन की उद्बोधनात्मिका सहज–प्रवृत्ति सर्वथा ही अन्तर्मुख बन जाया करती है। परिणाम–स्वरूप व्यक्तित्वविमुग्ध ऐसा मानव अपना कोई भी दोष

---

(१) कलिः शयानो भवति, सञ्जिहानस्तु द्वापरः।
उत्तिष्ठँस्त्रेता भवति, कृतं सम्पद्यते चरन्, चरैवेति, चरैवेति।
—तैत्तिरीयश्रुति

(२) 'दूध का धोया'–शुभ्रचित्र–दोषविमुक्त–(निरपराधी)

स्वीकार न करता हुआ कभी अपनी असफलता का दोष युगधर्म्म से समन्वित कर देता है तो कभी साधन-परिग्रहों पर।

## ३८—परदोषारोपणप्रवृत्ति से अनुप्राणित भारतीय मानव की व्यावहारिकी लोकभाषा का भावुकतापूर्ण स्खलन—

निश्चयेन अपराध होता है स्वयं हमी के प्रज्ञापराध (नासमझी-अज्ञता) से किन्तु दोष लगाता है यह दूसरों पर। परदोषारोपणाभिरत हम की यह दोषारोपणप्रवृत्ति विगत कतिपय-शताब्दियों से तो सीमा का सर्वथा ही अतिक्रमण कर बैठी है। फलस्वरूप जो दोषारोपणप्रवृत्ति पूर्व युगों में केवल मानवों के प्रति ही समर्पित होती थी, आगे चल कर तो वह मनोजीवी पशु-पक्षी-कृमि-कीटादि प्राकृत-यथाजात प्राणियों के साथ भी समन्वित हो पड़ी और अन्ततोगत्वा तो इस पद्धति का जड़पदार्थों के साथ भी सम्बन्ध स्थापित होगया। इसप्रकार भाग्य ईश्वर कलियुग अन्यमानव मनोजीवी प्राणीसर्ग, और अन्ततोगत्वा जड़पदार्थ, आदि आदि अनेक प्रकारों में इस भारतीय भावुक मानव की, आचारशून्य अकर्म्मण्य, किंवा विकर्म्मरत किंवा निरर्थककर्म्मरत मानव की दोषपरम्पराएँ समन्वित होपड़ी एवं तदनुपात से ही इस में भाषा का भी आत्यन्तिकरूप से स्खलन ही होगया।

## ३९—भाषास्खलन के कतिपय उदाहरण, एवं तत्प्रतिद्वन्द्वी नैष्ठिक उदाहरण—

'कण्टक' (कांटा) से मानव अपने प्रज्ञापराध से ही विद्ध होता है। अतएव इसे कहना यही चाहिए था कि,—'मैंने भूल से कांटा चुभा लिया'। किन्तु पूर्वाभ्यासानुगत भावुकतावश आज इस की भाषा बन गई है—'मेरे कांटा चुभ गया' यह। मानो कांटा इच्छा ही कर रहा था इसके चुभने के लिए। इसीप्रकार 'मेरे पत्थर की ठोकर लग गई' 'वृक्षस्थाणु (१) से मैं टकरा गया' 'सांप ने मुझे काट लिया' आदि आदि रूप से सभी व्यवहार परदोषारोपणात्मक ही प्रमाणित हो रहे हैं जबकि इन सभी निदर्शनों में अपराधी स्वयं मानव ही बना हुआ है। और—'मैंने पत्थर की ठोकर लगाली चक्षु के दोष से' इत्यादि रूपेण स्वदोष-स्वीकृति से पराङ्मुख ही बन गया यह भावुक मानव। निश्चयेन इसी भयावहा भ्रान्ति से इसने अकर्म्म-विकर्म्मात्मक अपने सभी दोषों को कभी ईश्वर के साथ समन्वित कर दिया तो कभी काल के प्रति। कभी व्यवस्थापिका सत्ता के प्रति तो कभी प्रकृतिसिद्ध कलियुग के प्रति तो कभी अन्यान्य क्षेत्रों के प्रति।

## ४०—युगधर्म्मानुगत कालिक परिवर्तनों की सहजगति—

मानते हैं-भुक्त-प्रभुक्त पांच सहस्र-वर्षों से प्रकृतिसिद्ध कलियुग का ही भोग हो रहा है। और निश्चयेन द्वापर-त्रेता-सत्य-युगत्रयी की अपेक्षा इस वर्त्तमान कलियुग में सत्कर्म्मप्रवृत्ति उत्तरोत्तर क्रमशः अन्तर्मुख ही बनती जारही है। किन्तु प्रकृतिसिद्ध इस कलियुग का जो परिमाण गणनाकालानुक्रम से शास्त्रों में व्यवस्थित हुआ है उसे सम्मुख रखते हुए हमें यह मान ही लेना पड़ता है कि दिग्देशकालानुबन्धिनी प्रजा का यह कालिक-परिवर्त्तन अत्यन्त ही सहजगति से होरहा है।

---

(१)—न ह्येष स्थाणोरपराधः, यदेनमन्धो न पश्यति।

सुविततत्त्वविमर्शपरायण, मानवाभिजात्ययुक्त विद्वान्-ब्राह्मण को अपनी इस सांस्कृतिक-निष्ठा के संरक्षण के लिए प्राणपण से, प्रयत्नपूर्वक 'असाम्राज्य' ही बना रहना चाहिए। क्योंकि यही इसके सांस्कृतिक-स्वरूप-संरक्षण का प्रमुख अवलम्ब है। अर्थात् दिग्देशकालनिबन्धन शासनतन्त्रात्मक सत्तातन्त्रों के प्रभाव से ब्राह्मण से ब्राह्मण को असंस्पृष्ट ही बना रहना चाहिए।

## ४६–'संस्कृति' और 'सभ्यता' शब्दों से अनुप्राणिता प्रजापति की दो विभिन्न सृष्टियों का स्वरूप-दिग्दर्शन—

कारण स्पष्ट है। संस्कृति, और सभ्यता, दोनों शब्द सुपरिचित हैं। पाञ्चभौतिक महाविश्व के स्रष्टा मनःप्राणवाङ्मय जिस 'प्रजापति' का आरम्भ में स्मरण किया गया है, उस की 'कृति' [ रचना ] दो महिमा-भावों में विभक्त मानी गई है। सूक्ष्मा आध्यात्मिका-कृति' ही उस प्रजापति की 'अन्तरङ्गकृति' है, एवं स्थूला 'वाङ्मयी-कृति' ही उसकी 'बहिरङ्गकृति' है। इन्हीं को सूक्ष्मकृति स्थूलकृति भी कहा जासकता है। मानसकृतिरूपा सूक्ष्मकृति उस की रहस्य-पूर्णा 'परोक्षकृति' है, एवं वाङ्कृतिरूपा स्थूलकृति उस की प्रत्यक्ष-कृति' है। एक ही प्रजापति की कृति क्यों और कैसे दो महिमा-भावों में परिणत होगई ?, प्रश्न का तात्त्विक समाधान 'अर्द्धं ह वै प्रजापतेरात्मनो मर्त्यमासीत्-अर्द्धममृतम्' (शतपथब्राह्मण) इत्यादि श्रुतिवचन के रहस्यबोध पर ही अवलम्बित है।

## ४७–प्रकृतिविशिष्ट पुरुषप्रजापति का समन्वय, एवं उस के अमृत-मर्त्य-भावों का स्वरूप-दिग्दर्शन—

'प्रकृतिविशिष्ट पुरुष का ही नाम प्रजापति है'। मनःप्रधान अव्ययपुरुष ही 'पुरुष' है जिसे 'भा'-रूप सत्यात्मक, आकाशात्मा भी माना गया है (१)। मनोमय इस अव्ययपुरुष की अन्तरङ्गा 'परा' प्रकृति ही 'अक्षर' है, और यह प्राणप्रधाना है प्राणमयी है। एवं बहिरङ्गा 'अपरा' प्रकृति ही 'क्षर' है और यह वाक्प्रधाना है वाङ्मयी है। मनोमय मनःप्रधान अव्ययपुरुष की यही प्रकृति रसप्राधान्या-वस्था में-'अमृताप्रकृति' है यही 'अमृताक्षर' है (२)। एवं इसी पुरुष की यही प्रकृति बलप्राधान्यावस्था में 'मर्त्याप्रकृति' है यही 'मर्त्याक्षर' है। इसप्रकार पुरुष की एक ही प्रकृति रसानुबन्धी 'प्राण' तथा बलानुबन्धिनी 'वाक्'-के भेद से क्रमशः अमृत मर्त्य इन दो विवर्त भावों में परिणत होरही है। प्रकृति के ये दोनों विवर्त ही क्रमशः आध्यात्मिका सूक्ष्मकृति तथा आधिभौतिक स्थूलकृति पूर्वोक्त इन दोनों कृतियों की प्रवर्त्तिका बन रही है।

## ४८–पुरुषप्रजापति की रस-बलानुबन्धिनी सोलह कलाएँ—

आनन्द-विज्ञान-प्राण-वाक्-गर्भित-मनस्तत्त्वात्मक पञ्चकोशात्मक, पञ्चकल 'पुरुषात्मा' ही-'अव्ययात्मा' है। ब्रह्मा-विष्णु-इन्द्र-अग्नि-सोमात्मिका-प्राणतत्त्वात्मिका पञ्चकलोपेत अमृता प्रकृति

(१)–मनोमयो ऽयं पुरुषो भाः, सत्यं, आकाशात्मा।
—बृह० उप० ५।६।१।

(२)–अमृतस्यैष सेतुः (अक्षर) —मुण्डक २।२।५।

ही 'अक्षरात्मा' है। प्राण – आप–वाक्–अन्नाद–अन्नात्मिका पञ्चकलोपेता सत्यप्रकृति ही–'क्षरात्मा' है। एवं इन तीनों कलात्मक तन्त्रों से अतीत अमना–अप्राणात्मक (१) विश्वातीत तत्व ही इन तीनों की पन्द्रह कलाओं का पूरक सोलहवाँ निष्कल–निरञ्जन–'परात्पर' है।

## ४६–षोडशकला–समन्वित षोडशी प्रजापति का संस्मरण—

पञ्चकल मनोमय अव्ययपुरुष, पञ्चकल प्राणमय अक्षर (पराप्रकृति) पञ्चकल वाङ्मय क्षर (अपराप्रकृति) एवं निष्कल परात्पर इन षोडश (सोलह) तन्त्रों की समष्टि का नाम ही वह 'षोडशी–प्रजापति' नामक 'प्रकृतिविशिष्ट प्रजापति' है जिस की प्रकृति का अक्षरात्मक अंश भाग अमृत है, एवं क्षरात्मक अंश भाग मर्त्य है।

## ५०–'नासदासीन्नो सदासीत्' मूलक सदसद्विलक्षण प्रजापति, और अनुगमवचन—

प्राणात्मक अंश अमृताक्षर-भाग ही उसी का–'सद्रूप' है, एवं वागात्मक अंश मर्त्य क्षर भाग ही उसी का 'असद्रूप' है। इन दोनों प्राकृत सत्-असद्‌भावों का प्रवर्त्तक, अतएव सत्-असद्‌भावात्मक (२), अतएव च सत्, और असत् (अक्षर, और क्षर) से अतीत बनता हुआ–'नासदासीन्नो सदासीत्तदानीम्' (ऋक्-सं॰ १०।१२६।१) इत्यादि रूपेण सत्, और असत्, दोनों से ही विलक्षणभावमाध्यम से उपगीयमान प्रकृति-विशिष्ट यह षोडशीप्रजापति ही भूत–भवत्–भविष्यत्, सब कुछ बन रहा है (३)। इसी की तथोक्ता सोलह कलाओं के आधार पर जहाँ–'षोडशकलं वा इदं सर्वम्' (शत॰ १३।२।२।१३) यह अनुगम सिद्धान्त प्रतिष्ठित है वहाँ परात्पर–अव्यय–अक्षर–क्षर–इन चार प्रमुख विवर्तों के आधार-पर 'चतुष्टयं वा इदं सर्वम्' (शत॰ ब्रा॰ १४।४।१) यह अनुगम प्रतिष्ठित है।

---

(१)——अप्राणो ह्यमना शुभ्र –अक्षरात् परत पर (तस्मात् 'परात्पर')

(२)——अमृत चैव, मृत्युश्च, सदसच्चाहमर्जुन ! (गीता)

अक्षरापेक्षया स एवाव्ययः सत्, क्षरापेक्षया च स एव असत् इति निष्कर्ष।

(३) क–यस्मान्न जात परो अन्यो अस्ति य आविवेश भुवनानि विश्वा।
प्रजापति प्रजया संरराणस्त्रीणि ज्योतींषि सचते स षोडशी॥
—यजु सहिता ८।३६।

ख–यस्माज्जात न पुरा किञ्च नैव य आबभूव भुवनानि विश्वा।
प्रजापति प्रजया संरराणस्त्रीणि ज्योतींषि सचते स षोडशी॥
—यजुर्सं० ३२।५।

ग–प्रजापते ! न त्वदेतान्यन्यो विश्वा रूपाणि परिता बभूव।
यत्कामास्ते जुहुमस्तन्नो अस्तु वयं स्याम पतयो रयीणाम्॥
—यजुर्सं॰ १०।२०।

सचित्स्वविमर्शपरायण ज्ञानशक्तियुक्त विद्वान्-ब्राह्मण को अपनी इस सांस्कृतिक निष्ठा के संरक्षण के लिए प्राणपण से, प्रयासपूर्वक 'अराजन्य' ही बना रहना चाहिए। क्योंकि यही इसके सांस्कृतिक-स्वरूप-संरक्षण का प्रमुख अवलम्ब है। अर्थात् दिग्देशकालनिबन्धन शासनतन्त्रात्मक राजतन्त्रों के प्रभाव से [illegible] ब्राह्मण को असंस्पृष्ट ही बना रहना चाहिए।

## ४६–'संस्कृति' और 'सभ्यता' शब्दों से अनुप्राणिता प्रजापति की दो विभिन्न सृष्टियों का स्वरूप-दिग्दर्शन—

कारण स्पष्ट है। संस्कृति और सभ्यता दोनों शब्द सुपरिचित हैं। पाञ्चभौतिक महाविश्व के द्वारा मनःप्राणवाङ्मय जिस 'प्रजापति' का आरम्भ में स्मरण किया गया है उस की 'कृति' [ रचना ] दो महिमा भावों में विभक्त मानी गई है। सुसूक्ष्मा 'प्राणात्मिका-कृति' ही उस प्रजापति की 'अन्तरङ्गकृति' है एवं स्थूला वाङ्मयी-कृति' ही उसकी 'बहिरङ्गकृति' है। इसी को सूक्ष्मकृति स्थूलकृति भी कहा जासकता है। प्राणकृतिरूपा सूक्ष्मकृति उस की रहस्य-पूर्ण 'परोक्षकृति' है एवं वाक्कृतिरूपा स्थूलकृति उस की प्रत्यक्ष कृति' है। एक ही प्रजापति की कृति क्यों और कैसे दो महिमा भावों में परिणत होगई? प्रश्न का तात्त्विक समाधान 'अर्द्धं ह वै प्रजापतेरात्मनो मर्त्यमासीत्-अर्द्धममृतम्' (शतपथब्राह्मणे) इत्यादि श्रुतिवचन के रहस्यबोध पर ही अवलम्बित है।

## ४७–प्रकृतिविशिष्ट पुरुषप्रजापति का संस्मरण, एवं उस के अमृत-मर्त्य-भावों का स्वरूप-दिग्दर्शन—

प्रकृतिविशिष्ट पुरुष का ही नाम प्रजापति है। मनःप्रधान अव्ययपुरुष ही 'पुरुष' है जिसे 'भा'-रूप सत्यात्मक, आकाशात्मा भी माना गया है (१)। मनोमय इस अव्ययपुरुष की अन्तरङ्गा 'परा' प्रकृति ही 'अक्षर' है और यह प्राणप्रधाना है प्राणमयी है। एवं बहिरङ्गा 'अपरा' प्रकृति ही 'क्षर' है और यह वाक्प्रधाना है वाङ्मयी है। मनोमय मनःप्रधान अव्ययपुरुष की यही प्रकृति रसप्राधान्यावस्था में–'अमृतप्रकृति' है यही 'अमृताक्षर' है (२)। एवं इसी पुरुष की यही प्रकृति बलप्राधान्यावस्था में 'मर्त्यप्रकृति' है यही 'मर्त्याक्षर' है। इसप्रकार पुरुष की एक ही प्रकृति रसानुबन्धी 'प्राण' तथा बलानुबन्धिनी 'वाक्'–के भेद से क्रमशः अमृत मर्त्य इन दो विभक्त भावों में परिणत होती है। प्रकृति के ये दोनों विवर्त ही क्रमशः प्राणात्मिका सूक्ष्मकृति तथा वागात्मिका स्थूलकृति पूर्वोक्ता इन दोनों कृतियों की प्रवर्तिका बन रही है।

## ४८–पुरुषप्रजापति की रस–बलानुबन्धिनी सोलह कलाएँ—

आनन्द–विज्ञान–प्राण–वाग्–गर्भित–मनस्तन्त्रात्मक पञ्चकोशात्मक पञ्चकल 'पुरुषात्मा' ही–'अव्ययात्मा' है। ब्रह्मा–विष्णु–इन्द्र–अग्नि–सोमात्मिका–प्राणतन्त्रात्मिका पञ्चकलोपेता अमृता प्रकृति

---

(१)–मनोमयो ऽय पुरुषो भा, सत्यं, आकाशात्मा। —बृह० उप० ५।६।१।

(२)–अमृतस्यैष सेतुः (अक्षर) —मुण्डक २।२।५।

## ५२–षोडशीपुरुषप्रजापति की अव्यय अक्षर–क्षर–मूला भाव–गुण–विकार निबन्धना त्रिविधा सृष्टि का तात्त्विक स्वरूप–दिग्दर्शन—

मित्रस्य गतिश्चिन्तनीया। प्रकृतिविशिष्ट प्रजापति का मनःप्रधान अव्ययभाग (पुरुष) ही प्राजापत्या सृष्टि का 'किंस्विदासीदधिष्ठानम्' (१) मूलक 'अधिष्ठान' ('आलम्बनकारण') है। इस मूलाव्ययपुरुषा धिष्ठान का नाम ही– ममब्रह्म है। इस ममब्रह्म (अव्ययपुरुष) पर 'अधिष्ठित' प्राणप्रधान अक्षरभाग (अव्ययपुरुष की 'परा' नाम की–अन्तरङ्गप्रकृति') ही सृष्टि का–'कथासीत्' मूलक 'असमवायिकारण' ('निमित्तकारण') है। एवं इसी ममब्रह्म पर प्राणमय अक्षर के माध्यम से 'प्रतिष्ठित' क्षरभाग (अव्यय–पुरुष की–'अपरा' नाम की 'बहिरङ्गप्रकृति') ही सृष्टि का–'आरम्भणं कतमित्स्वित्' मूलक–'आरम्भण' ('समवायिकारणात्मक उपादानकारण') है। इन तीनों कारणों से अभिव्यक्त–व्यक्त–प्रसूत (२) प्राजापत्यसर्ग इन तीन 'आत्ममहिमा' भावों के अनुबन्ध से त्रिधा विभक्त हो रहा है, जो कि तीनों सर्ग क्रमशः भावसर्ग (अव्ययात्मक) गुणसर्ग (अक्षरात्मक,) एवं विकारसर्ग (क्षरात्मक) नामों से प्रसिद्ध हैं। मनोमय–अव्यय से अनुप्रेरित भावसर्ग ही प्रजापति की 'प्रकृतिरूपा–सूक्ष्मतमा ऋषिसृष्टि' है जिसका–'भवन्ति भावा भूतानां मत्त एव पृथग्विधाः' (३) (गीता १०।५।) इत्यादि से स्पष्टीकरण हुआ है। यही–'मानसीसृष्टि' है यही–'पुरुषसृष्टि (अव्ययसृष्टि)' है। प्राणमय अक्षर से अनुप्राणित गुणसर्ग ही प्रजापति की 'आभ्यन्तरकृतिरूपा सूक्ष्मा 'देवसृष्टि' है। एवं वाङ्मय क्षर से समन्वित (४) विकारसर्ग ही प्रजापति की 'बाह्यकृतिरूपा–स्थूला–भूतसृष्टि' है। इन तीनों में भावात्मक सर्ग पुरुषसर्ग है, एवं–गुण–विकार–नामक दोनों सर्ग अक्षर क्षर, नाम की परा–अपरा प्रकृतियों के द्वारा क्रमशः अनुप्राणित तथा समन्वित होते हुए–'प्राकृतिकसर्ग' हैं जिन्हें लक्ष्य बना कर ही भगवान् वासुदेवकृष्णने कहा है–

प्रकृतिं, पुरुषं चैव विद्ध्यनादी उभावपि।
विकारांश्च गुणांश्चैव विद्धि प्रकृति–सम्भवान्।
—गीता १३।१६।

---

(१)–किंस्विदासीदधिष्ठानमारम्भणं कतमत् स्वित् कथासीत्।
—ऋक्संहिता

(२) अव्यय के द्वारा अभिव्यक्त, अक्षर के द्वारा व्यक्त, एवं क्षर के द्वारा प्रसूत।

(३) महर्षयः सप्त पूर्वे चत्वारो मनवस्तथा।
मद्भावा मानसा जाता येषां लोक इमाः प्रजाः॥
—गीता १०।६।

(४)–अव्ययात्मक मन से 'प्रेरित' अक्षरात्मक प्राण से 'अनुप्राणित' एवं क्षरात्मिका वाक् से 'समन्वित'।

५१–प्रजापति की 'समप्रज्ञता', तदनुबन्धी 'सम्' उपसर्ग, एवं तन्निबन्धन-समता-समत्व-साम्य-एकीभाव–आदि समत्वप्रतिपादक शब्द—

उक्त प्राजापत्य-स्वरूप के द्वारा प्रकृत में यही निवेदनीय है कि, प्रकृति-विशिष्ट पुरुष ( अव्ययात्मा ) ही सर्वत्र सम भूतों में 'समवस्थित (१) बना रहता हुआ-'समप्रज्ञ' (२) नाम से प्रसिद्ध है। अपने स्वनिबन्धनवाद मय-मर्त्य, अतएव नानाभावापन्न भौतिक-(३) क्षरधर्म्म से दिग्देशकालात्मक भौतिक पदार्थ विभिन्न-भावापन्न हैं अनेक भावाक्रान्त है (४)। इन विभिन्नों में विभक्तों में अनेकों में अविभिन्न–अविभक्त–एकरूप से प्रतिष्ठित रहना ही अव्ययपुरुष का 'समप्रज्ञत्व' है (५)। इसी आधार पर व्याकरणशास्त्र का सुप्रसिद्ध 'सम्' उपसर्ग एकीभाव का ही वाचक माना गया है जैसा कि– समित्येकीभावे' से स्पष्ट है। एकभावात्मक, सर्वत्र समरूपेण अवस्थित 'अव्ययेश्वर' नामक समप्रज्ञ' का संग्राहक एकीभावात्मक यही 'सम्' उपसर्ग प्रमाणित हो रहा है। अतएव यत्र यत्र शास्त्र में जब भी तत्त्वों की अभिन्नता व्यक्त करनी होती है, तब तत्र सर्वत्र 'सम् उपसर्ग ही समन्वित कर लिया जाता है। संस्कृति–संस्कार–संस्कृत–इत्यादि सुप्रसिद्ध शब्दों में पठित 'सम्' उपसर्ग 'समप्रज्ञानुगता' इस समता' का 'समत्व' का 'साम्य' का 'एकीभाव' का ही संग्राहक बन रहा है। जैसा तात्त्विकी–स्थितिः।

---

(१)–समं पश्यन् हि सर्वत्र 'समवस्थित'-मीश्वरम्।
न हिनस्त्यात्मनात्मानं, ततो याति परां गतिम्॥
—गीता १३।२८।

(२)–इहैव तैर्जितः सर्गो येषां साम्ये मनः स्थितम्।
निर्दोषं हि 'समप्रज्ञ' तस्माद् ब्रह्मणि, ते स्थिताः, ॥
—गीता ५।१६।

समं सर्वेषु भूतेषु तिष्ठन्तं परमेश्वरम्।
विनश्यत्स्वविनश्यन्तं यः पश्यति, स पश्यति॥
—गीता १३।२७।

(३)–क्षरः सर्वाणि भूतानि ( गीता )

(४)–मृत्योः स मृत्युमाप्नोति य इह नानेव पश्यति।
—(उपनिषत्)

(५)–अविभक्तं विभक्तेषु विभक्तमिव च स्थितम्।
भूतभर्तृ च तज्ज्ञेयं ग्रसिष्णु प्रभविष्णु च॥
—गीता १३।१६

सर्वभूतेषु येनैकं भावमव्ययमीक्षते।
अविभक्तं विभक्तेषु तज्ज्ञानं विद्धि सात्त्विकम्॥
—गीता १८।२०।

५५–अक्षरानुबन्धी–दैवभावानुगत–प्राणात्मक सूक्ष्म विश्व का संस्कृतित्व, क्षरानुबन्धी–भूतभावानुगत–वागात्मक स्थूल विश्व का सभ्यतात्व, एवं मित्र–ब्रह्म–प्रतिरूप ब्राह्मण के द्वारा 'संस्कृति' का, तथा क्षत्र–वरुण–प्रतिरूप सत्तातन्त्र के द्वारा 'सभ्यता' का सम्भावित–संरक्षण—

प्रजापति का मनोगर्भित प्राणात्मक सुसूक्ष्म सनातन आधिदैविक विश्व ही–'संस्कृति' है एवं इसी का मनःप्राणगर्भित–वागात्मक स्थूल–परिवर्त्तनशील आधिभौतिक जगत् ही सभ्यता है एवं यही पूर्वोक्त–प्रकृतिविशिष्ट पुरुषप्रजापति की इन दोनों सुप्रसिद्ध अमूर्ता–मूर्त्ता कृतियों का संक्षिप्ततम स्वरूप–समन्वय है जिसे मध्यस्थ बनाए बिना 'प्रतिभाति– तस्माद्ब्राह्मणोऽराजन्य' इस महामाङ्गलिक उद्बोधनसूत्र का समन्वय सम्भव ही नहीं है। संस्कृति और सभ्यता शब्दों से अनुप्राणित अधिदैवत और अधिभूत को लक्ष्य बनाए, एवं इस आधार पर ही इस उद्बोधनसूत्र–समन्वय का निःसीम अनुग्रह कीजिए। 'नान्यः पन्था विद्यते अयनाय। क्षुरस्य धारा निशिता दुरत्यया दुर्गं पथस्तत् कवयो वदन्ति'।

प्रकृतिविशिष्ट पुरुषप्रजापति की अक्षरप्राणनिबन्धना नित्या कृति ही 'नित्या दैवसंस्कृति' है, एवं क्षरवागनिबन्धना अनित्या (परिवर्त्तनशीला) कृति ही 'अनित्या भूतसभ्यता' है। इन दोनों सहज-सिद्ध संस्कृति, सभ्यता–रूपा दैव–भूत–कृतियों के आधार पर ही भारतीय ऋषिप्रज्ञा के द्वारा 'भारतीय–संस्कृति' तथा 'भारतीय-सभ्यता' नामक दोनों तन्त्रों की स्वरूप-व्यवस्था हुई है। जिसप्रकार प्रकृतिजगत् में 'संस्कृतिरूपा-दैवकृति' का उत्तरदायित्व मनस्तत्त्वात्मक अनुभावापन्न–ज्ञानशक्तिप्रधान मित्रब्रह्म पर अवलम्बित है एवं जिसप्रकार 'सभ्यतारूपा–भूतकृति' का उत्तरदायित्व मनोगर्भित–प्राणतत्त्वात्मक–दक्ष–भावापन्न–क्रियाशक्ति–( पौरुषशक्ति )–प्रधान 'वरुणक्षत्र' पर आश्रित है ठीक इसीप्रकार–'देवाननुविधा वै–मनुष्याः'–'यद्दै देवा अकुर्वस्तत् करवाणि'–'ब्रह्मणयद्भिकृति कर्त्तव्या'–'पूर्णमदः–पूर्णमिदम्'–'यदमुत्र तदन्विह'–'यथाण्डे–तथा पिण्डे' इत्यादि के अनुसार मित्रब्रह्म के प्रतिरूप ब्राह्मण के उत्तरदायित्व पर दैवकृति की प्रतिरूपा 'संस्कृति' का तथा वरुणक्षत्र की प्रतिरूपा राजन्यसत्ता के उत्तरदायित्व पर भूतकृति की प्रतिरूपा 'सभ्यता' का उत्तरदायित्व समर्पित हुआ है तत्त्ववेत्ता महामहर्षियों के द्वारा।

५६–सत्तानिरपेक्षा 'संस्कृति', एवं सत्तासापेक्षा 'सभ्यता', तथा संस्कृति की प्रतिष्ठा से प्रतिष्ठिता–व्यवस्थिता सभ्यता के प्रति ही सत्तातन्त्र के व्यवस्था–सञ्चालन–मात्र का उत्तरदायित्व—

अतएव ब्राह्मण को हम जहाँ संस्कृति का अधिष्ठाता मानेंगे वहाँ सत्तातन्त्र को सभ्यता का ही संरक्षक कहेंगे। और इसी आधार पर 'संस्कृति' शब्द को जहाँ सत्तानिरपेक्ष' कहा जायगा वहाँ 'सभ्यता' शब्द को 'सत्तासापेक्ष' माना जायगा। अतएव कहा और मान लिया जायगा कि ब्राह्मण के 'संस्कृतितन्त्र' में सत्तातन्त्र यत्किञ्चित् भी हस्तक्षेप नहीं करसकेगा। अपितु इस सत्तातन्त्र का एकमात्र यही कर्त्तव्य होगा कि "यह संस्कृतिनिष्ठ–ज्ञानविज्ञाननिष्ठ–प्रकृति–रहस्यवेत्ता ब्राह्मण की संस्कृति के आधार पर निर्णीत

## ५३–भावसृष्टि का असृष्टित्व, एवं गुण–विकार–सृष्टियों का सृष्टित्व, तथा प्रजापति की दो विभिन्न कृतियाँ—

भाव गुण विकार (१) नाम की पूर्वोक्ता प्राजापत्या सृष्टित्रयी ही प्रजापति की–'कृति' है। इन तीनों कृतियों में पुरुषमूला ('अव्यय नामक समग्रब्रह्म से प्रेरिता) प्रथमा 'भावकृति (भावसृष्टि) असृष्टिरूपा ही मानी गई है जैसाकि–'न करोति न लिप्यते' (गीता) से स्पष्ट है। अतएव अकृतिरूपा इस मनोमयी भावात्मिका सृष्टि को हम सृष्टिमर्यादा से असंस्पृष्टा ही मानेंगे। ऐसी अवस्था में अब अक्षर–क्षर–मूला गुण–विकारात्मिका दो कृतियाँ ही–'कृति' शब्द की अधिकारिणी रह जाती हैं। अतएव अब इन दो को ही 'कृति' किंवा–'सृष्टि' कहा जायगा।

## ५४–समग्रब्रह्मानुगता दैवभावात्मिका अक्षरप्रकृतिविनिबन्धना–आधिदैवतभावापन्ना 'संस्कृति', एवं वागब्रह्मानुगता–भूतभावात्मिका क्षरविकृतिनिबन्धना आधिभूतभावापन्ना 'सभ्यता' शब्दों का तत्त्वार्थ—

उक्त दोनों कृतियों में अक्षरात्मिका 'प्राणकृति ही देवकृति (देवसर्ग) है यही अक्षररूपा अमृता–सनातना नित्यासृष्टि है जिसका अक्षरात्मक–अव्यक्त–अमूर्त्त अनाद्यनन्त–अनन्तब्रह्म से ही सम्बन्ध माना गया है। एवं इस अक्षरात्मिका आधिदैवतात्मिका प्राणसृष्टि को ही तत्त्ववेत्ताओंने 'समग्रब्रह्म (अव्यय) की 'प्रमुख कृति' माना है। दूसरी क्षरात्मिका वाक्कृति' ही–'भूतकृति' है यही क्षररूपा मर्त्या–परिवर्त्तन–शीला–अनित्यासृष्टि है जिसका क्षरात्मक व्यक्त–मूर्त्त–सान्तसान्त दिग्देशकाल से ही सम्बन्ध माना गया है। इसी व्यक्तता के कारण विकारात्मिका यह दूसरी मर्त्या स्थूला–भूतसृष्टि–वाङ्मया (आधिभूतात्मिका) 'विश्व सृष्टि' 'समष्टिसृष्टि' (प्रकटसृष्टि) मानी गई है। ये दोनों प्राकृत–सृष्टियाँ ही तत्त्वपरिभाषानुसार क्रमशः संस्कृति और सभ्यता नामों से व्यवहृत हुई हैं। समग्रब्रह्म की अक्षरात्मिका नित्या अनन्ता कृति ही 'सम' के व्याहरक 'सम्' की इति बनती हुई जहाँ 'संस्कृति' है वहाँ क्षरात्मक–विश्व–सभा–समाभावानुबन्ध से प्रत्यक्षा अनित्या सादिसान्ता कृति ही 'विश्वसभा' माध्यमेन–'सभ्यता' कहलाई है। अत्यन्त ही दुरधिगम्य है इन दोनों तात्त्विक शब्दों का चिरन्तन–इतिवृत्त जिसके स्पष्टीकरण के लिए ही मानवाश्रमने अपने उत्तरदायित्व पर सहस्रपृष्ठात्मक एक स्वतन्त्र–निबन्ध उपनिबद्ध किया है (२)।

---

(१)–किंवा–मानसी—प्राणात्मिका–वाङ्मयी–सृष्टित्रयी

किंवा–अव्यय——अक्षर——क्षर——मूला–सृष्टित्रयी

किंवा–पुरुष——प्रकृति——विकृति——मूला सृष्टित्रयी

किंवा–श्रुति——देव——भूत——मूला सृष्टित्रयी

किंवा–सूक्ष्मतमा–सूक्ष्मा——स्थूला——सृष्टित्रयी

(२)–"सत्तानिरपेक्ष संस्कृति शब्द का एवं सत्तासापेक्ष सभ्यता शब्द का चिरन्तन इतिवृत्त, तथा भारतीय–सांस्कृतिक–आयोजनों की रूपरेखा' नामक सहस्रपृष्ठात्मक स्वतन्त्र निबन्ध।

स्मृतिमूलक साहित्य ( शास्त्र ) के सनातन-प्रकृतिसिद्ध-कर्त्तव्यकर्म्मों का ही नामान्तर-'धर्म्म' प्रमाणित होरहा है। इसी आधार पर हम- संस्कृति-साहित्य-धर्म्म -तीनों को अभिन्नार्थक ही मान सकते हैं जिन इन तीनों अभिन्नार्थक तत्त्वों का चिन्तनात्मकदायित्व संस्कृतिक-ब्राह्मण से ही अनुप्राणित माना गया है।

## ५९–'नीति' की स्वरूप-परिभाषा, धर्म्मानुगता 'नीति' का 'नीतिपथत्त्व', धर्म्मनिरपेक्षा 'नीति' का 'अनीतित्त्व', तद्द्वारा राष्ट्रस्वरूपप्रतिष्ठोच्छेद, एवं धर्म्म की परमता—

प्रकृतिसिद्ध सुसूक्ष्म विधि-विधानों की समष्टिरूप संस्कृतिक-धर्म्म का दिग्देशकालानुरूपी सामयिक-अभिव्यक्त स्वरूप ही 'नीति' है, जिसका सामाजिक-सभ्यता से ही सम्बन्ध है, जिसका कि सञ्चालक सत्तातन्त्र ही माना गया है। यह स्मरणीय, एवं सर्वथा अविस्मरणीय है कि, सत्तातन्त्रानुगत नीतितन्त्र तभीतक 'नीति' उपाधि का अधिकारी बना रहता है जबतक कि इसका आधार ( प्रतिष्ठा ) संस्कृति साहित्यमूलक पूर्वोक्त 'धर्म्म' बना रहता है। 'धर्म्म सापेक्ष' नीतितन्त्र ही यहां 'नीतिपथ' माना गया है। जो नीति धर्म्म की उपेक्षा कर देती है, दूसरे शब्दों में अपने सत्तामदगर्व से अभिभूत जो सत्तातन्त्र इस प्रकृतिसिद्ध धर्म्म को निरपेक्ष मान बैठने की महाबद्ध भूल करता हुआ, मूल-भित्ति-देशकालानुगता तात्कालिकी सभ्यता के आवेश से आविष्ट होता हुआ व्यक्ति-पद-प्रतिष्ठात्मक व्यामोहनी में आसक्त होजाता है, निश्चयेन उसकी धर्म्मनिरपेक्षा, किंवा धर्म्मनिरुद्धा नीति अनीतिरूप में परिणत होती हुई राष्ट्रस्वरूप की विध्वंसिका ही बन जाया करती है, 'तस्मात्-धर्म्मात् परं नास्ति' (शतपथ१४।४।२।२६)।

## ६०–मत्तारिपक्ष प्रासङ्गवत् 'धर्म्मनिरपेक्ष सत्तातन्त्र' रूपा महती समस्या का आविर्भाव, एवं तन्निराकरण-प्रयास—

धर्म्म और नीति के इस प्रासङ्गिक-अनुबन्ध के माध्यम से ही एक नवीन प्रश्न अभिव्यक्त होपड़ता है जिसका समाधान किए बिना प्रतिपाद्य उद्बोधनसूत्र अगतार्थ ही बना रह जाता है। यह स्पष्ट किया गया है कि, संस्कृति तन्मूलक साहित्य तद्विधि-विधानात्मक धर्म्म, तथा तदुपासक ब्राह्मण को सभ्यतानुगामी नीतिपथानुवर्त्ता सत्तातन्त्र से निरपेक्ष ही बना रहना चाहिए। इसी समान-क्षेम-नियमानुबन्ध से क्या सत्तातन्त्र को भी धर्म्म से निरपेक्ष नहीं बना रहना चाहिए ?। दूसरे शब्दों में-संस्कृति, साहित्य धर्म्म और तदनुधर्म्मा ब्राह्मण यदि सत्तानिरपेक्ष हैं, तो क्या सभ्यता नीति, और तदनुवर्त्ता सत्तातन्त्र (शासनतन्त्र) को भी संस्कृति-साहित्य तथा धर्म्म के प्रति निरपेक्ष नहीं बन जाना चाहिए ?। यही वह महत्त्वपूर्ण समस्या है जिसका विगत-युग प्रक्रान्त तीन सहस्र वर्षों की अवधि में न तो राष्ट्र का विद्वत्तन्त्र ही इस दुरधिगम्या समस्या का समन्वय कर पाया है एवं न सत्तातन्त्र ही इस विप्रतिपत्ति का निराकरण कर सके हैं।

है, उन सभी का वस्तुतः आम्नायानुगत 'मतवादों' से ही सम्बन्ध है, जिन इतरमत, दासतामयत्त के मतवादों से राष्ट्र जितना शीघ्र 'निरपेक्ष'-बन जाय, एवं इसी निरपेक्षता के बल पर यह जितना शीघ्र आस्थापरिपूर्ण ज्ञानविज्ञानात्मक शाश्वतधर्म के प्रति प्रणतभाव से सापेक्ष बन जाय, इसीमें इसका अभ्युदय, तथा निःश्रेयस् है। क्योंकि मानवीय-कल्पनाओं से असंस्पृष्ट ज्ञानविज्ञानसिद्ध प्रकृतिमेव-सिद्ध शाश्वतधर्म्म को ही दार्शनिकोंने अभ्युदय, निःश्रेयस का एकमात्र साधक माना है—'यतोऽभ्युदयनिःश्रेयससिद्धि, स धर्म्मः' (वैशेषिक-दर्शन)।

## ६४–ब्राह्मण की 'निरपेक्षता' का तात्त्विक समन्वय, एवं निरपेक्षतामूलक सान्निध्य से ही संस्कृतिनिष्ठा का सम्भावित-संरक्षण—

निरपेक्षता का क्या अर्थ है?, प्रश्न का तत्त्वसम्मत एकमात्र यही समाधान है कि, संस्कृति–साहित्य–धर्म्म–निष्ठ विद्वान् को कभी सत्ता का वैसा आश्रय नहीं ग्रहण कर लेना चाहिए, जिससे इसकी सांस्कृतिक निष्ठा ही दोषाय अभिभूत एवं तत्स्थान में सत्ता की मान्यताएँ ही बन बैठे इसकी संस्कृति। कदापि इस निरपेक्षता का यह तात्पर्य्य नहीं है कि सत्ता अपनी इच्छानुसार यथेच्छ व्यवस्थाएँ करती रहे और संस्कृतिनिष्ठ इनका समर्थन करता हुआ इनसे उदासीन ही बना रहे। इतिहास साक्षी है कि, पुरायुगों में जब जब भी यमुक वेन, रावण, कंस, आदि के सत्तातन्त्रोंने 'अनीतिपथों'को ही 'नीतिपथ' मानना मनवाना आरम्भ कर दिया था तब तब ही राष्ट्र के विद्वानों ने ही उनका न केवल प्रचण्ड विरोध ही किया था, अपितु प्रज्ञाबल से उन तन्त्रों का उन्मूलन ही कर दिया था। 'ज्ञाता' जिस सीमापर्य्यन्त 'कर्त्ता' के प्रति निरपेक्ष बना रहता है, वही निरपेक्षता यहाँ अभिप्रेत है।

## ६५–ब्राह्मण की सत्तातन्त्र के प्रति निरपेक्षता का, तथा सत्तातन्त्र की ब्राह्मण के प्रति सापेक्षता का समन्वय, एवं समस्या का निराकरण—

अब उस प्रश्न का भी समन्वय कर लीजिए, जिसके द्वारा सत्तातन्त्र की सापेक्षता का प्रश्न उपस्थित होचुका था। जिसप्रकार ब्राह्मण 'क्षत्रान्म' रहता है क्या उसीप्रकार राजन्य अर्थात् सत्तातन्त्र भी 'अब्राह्मण', अर्थात् 'ब्राह्मणनिरपेक्ष' बन जाय?, जिसका फलितार्थ निकलता है-संस्कृति साहित्य, एवं धर्म्म के प्रति निरपेक्ष बन जाना। नहीं, कदापि नहीं। क्यों? इसलिए कि 'मित्रब्रह्म' जहाँ स्वस्वरूप से स्वयं प्रतिष्ठित रहने में समर्थ है वहाँ 'वरुणक्षत्र' बिना मित्रब्रह्म के क्षणमात्र भी स्वस्वरूप से प्रतिष्ठित नहीं रहसकता। ज्ञान स्वस्वरूप से सुरक्षित है किन्तु 'कर्म्म' तो बिना ज्ञानाधार के प्रवृत्त ही नहीं होसकता (१)। अतएव स्पष्ट है कि, ब्राह्मणतन्त्र तो सत्तातन्त्र के बिना भी स्वस्वरूप से प्रतिष्ठित रह सकता है रहता ही है। किन्तु सत्तातन्त्र कभी इसे निरपेक्ष बनाकर न तो स्वस्वरूप से ही प्रतिष्ठित रह सकता एवं न समृद्ध ही बन सकता जैसाकि स्वयं श्रुत्यक्षरोंके द्वारा पूर्व में स्पष्ट कर दिया गया है।

---

(१)–ज्ञानजन्या भवेदिच्छा इच्छाजन्या कृतिर्भवेत्।
कृतिजन्यं भवेत्कर्म्म तदेतत्कृतमुच्यते॥
—प्रसिद्धसूक्तिः

## ६१–संस्कृतिनिष्ठ प्रजा की निरपेक्षता के सम्बन्ध में भावुक-विद्वानों की महती भ्रान्ति, एवं तन्मूला आपाततरमणीया 'राजभक्ति'—

वर्त्तमान स्वतन्त्र–स्वतन्त्र-सत्तातन्त्र से पूर्व की ब्रिटिशसत्तातन्त्र पर्य्यन्त भावुक-दाक्षतापूर्ण यत्र स्थियों से भारतवर्ष के धर्म्माभिनिविष्ट धर्म्मभीरु (मतवादाभिनिविष्ट (१) धर्म्मनिष्ठ नहीं) उपदेशक, महामहोपदेशक धर्म्मप्रचारक (मतवादप्रचारक) विद्वानों से ऐसा कुछ उद्घोष सुना जाता था कि—"हमारा राजनीति से कोई सम्बन्ध नहीं है, अपितु हमें तो (राजभक्ति से आलोमभ्य आनखाग्रेभ्य समाप्लुत रहते हुए) केवल धर्म्म का ही प्रचार करते रहना है"। क्या सत्तानिरपेक्षता का यही अर्थ है!। सत्तातन्त्र यथेच्छ करता कराता रहे विद्वान् प्रजावर्ग से न केवल इस यथेच्छाचार के प्रति तटस्थ ही बने रहें अपितु शास्त्रों के बलपर इन यथेच्छाचारों को ही 'राजभक्ति' के आवेश में 'शास्त्रसिद्ध' प्रमाणित करते रहें क्या भूसिद्धा सत्तानिरपेक्षता का यही अर्थ है!। अब्रह्मण्यम्! अब्रह्मण्यम्!!

## ६२–ज्ञानविज्ञानसिद्ध, प्रकृतिसम्मत, सनातन-ईश्वरीय 'धर्म्म', तथा मानसिक-मान्यतानुबन्धी युगधर्म्मात्मक 'मत', एवं दोनों का आत्यन्तिक पार्थक्य—

वित्तैषणागर्भिता लोकैषणा के व्यामोहनाकर्षण से अनुप्राणित सत्तातन्त्र की सापेक्षतानुगता आत्मस्था से लोकैषणागर्भिता वित्तैषणा के विकर्षण से अभिभूता वैरस्वरूप की आत्मता से एवमेव अन्यान्य भी अनेक विरोधों से जब मानवीय प्रजा तमोऽभिभूता 'धर्म्मनिष्ठा' से पराङ्मुख होजाती है तो इसके अध्यात्मतन्त्र की दिग्देशकालातीता आत्मबुद्धिनिष्ठा तो होजाती है अन्तर्मुख एवं तत्स्थान में मनःशरीरभिकल्पना आमार्यमूला भावुकता होजाती है व्यापृता। यह भावुकता ही कालान्तर में मानव की आत्मानुगता स्वात्मबुद्धि का अपहरण कर लेती है। अतएव 'आस्था' परिसमाप्त होजाती है। फलस्वरूप मनोऽनुगता 'मान्यता' ही प्रधान बन जाती है। अपनी भावुकतापूर्णा मान्यता से अनुप्राणित काल्पनिक-सिद्धान्तों को ही-'मत' नाम से व्यवहृत किया गया है जो कि दिग्देशकालानुबन्धों से परिवर्तित होते रहते हैं। यही 'धर्म्म' और 'मत' में वह महान् अन्तर है जिसका अन्य निबन्धों में विस्तार से स्वरूप-विश्लेषण हुआ है।

## ६३–वर्त्तमानयुगीय 'सनातनधर्म्म' हिन्दूधर्म्म' आदि धर्म्मों-की धर्म्म' से पराङ्मुखता, एवं इन का विशुद्ध मतवादत्व—

विगत तीन सहस्र वर्षों से तथाविधा मतवादपरम्पराओंने ही 'धर्म्म' का स्थान अपहृत कर रक्खा है। सनातनधर्म्म आर्य्यसमाज एवं विभिन्न सम्प्रदायें आदि आदि को भी धर्म्म-विभाग मान देखे सुने आरहे

---

(१) प्रकृतिसिद्ध, ज्ञानविज्ञानात्मक, ईश्वरीय-सनातन-विधि–विधानात्मक कर्त्तव्यकर्म्मों का ही नाम–'धर्म्म' है जिसका मानव की मनोऽभिमता मान्यता से एवं तदनुगत दिग्देशकालानुबन्धों से कथञ्चित् भी तो सम्पर्क नहीं है। तत्पूत महामहर्षिगण इस धर्म्म के 'द्रष्टामात्र' हैं 'कर्त्ता' नहीं। ईश्वरावतार भगवान् राम–कृष्णादि भी इस शाश्वतधर्म्म के सन्दर्शक, एवं धर्म्मानुगता ग्लानि के उपशमनकर्त्तामात्र हैं। यही इस 'धर्म्म' तत्त्व की दिग्देशकालातीता 'सनातनता' है। अतएव यह धर्म्म 'सनातनधर्म्म' 'आर्यधर्म्म' आदि नामों से उपश्रुत है।

न्वित-मतवादों का । इत्थंभूत मतवादों के मूल में ही शिष्य-सम्प्रदाय-वृद्धि-की लिप्सा-पूर्णा कामना जागरूक बनी रहती है । आज से तीन सहस्र वर्षारम्भ में अपनी अनात्ममूला मतवादात्मिका इसी मान्यता के प्रचारात्मक अनुग्रह से भारतीय प्रजा में जो 'धर्मप्रचार'-कामना जागरूक हो पड़ी थी उसी के अभिशाप से इस राष्ट्र के इत्थंनिष्ठ प्रजावर्ग में, विशेषतः शिष्यसंग्राहक विद्वत्समुदाय में भी यही सर्वविनाश-कारिणी प्रचारकामना जागरूक हो ही तो पड़ी । इसी प्रचार-कामना के आग्रहपाश ने सर्वनिरपेक्ष भी इस राष्ट्र के ब्राह्मण को बलात् उसीप्रकार राजन्य ( सत्तामापन्न ) बना ही तो दिया जैसे कि अनात्मवादियों को स्वमतप्रचार के लिए तद्युग में सर्वप्रथम राजन्य (सत्ताश्रित) ही बन जाना पड़ा था ।

## ६८—सत्तासापन्न विद्वानों के द्वारा आचारशून्य, अतएव जीवनसौन्दर्य से असंस्पृष्ट, सत्ता मान्यता-समर्थक काल्पनिक साहित्य का सर्जन —

'विवेकभ्रष्टानां भवति विनिपातः शतमुखः' न्याय से तद्युगारम्भ में प्रचार-कामनाकषाय के अनुग्रह से विवेकभ्रष्ट हो जाने वाले राष्ट्रीय विद्वानों का यह विनिपात उत्तरोत्तर पुष्पित पल्लवित ही होता गया सातैश्वर्याभिवृद्धि से एवं तन्मूलविका विभीषणाभिवृद्धि से । ज्ञान के निष्कर्षण से पराङ्मुख सत्ताएँ ज्यों ज्यों अधिकाधिक उच्छृङ्खल होती गईं, त्यों त्यों ही इस वर्ग की आत्मप्रशंसा भी अधिकाधिक प्रवृद्ध होती गई । सत्ता ने जैसी कामना की वैसी ही शास्त्रव्याख्याएँ इस वर्ग को उपनिबद्ध कर देनी पड़ीं । इसी असत्प्रवृत्ति के कारण आचारात्मक-शास्त्र तो स्वाध्यायनिष्ठा से पराङ्मुख हो गए, एवं तत्स्थान में मतवादसमर्थक साम्प्रदायिक शब्दम्भार प्रधान बनता गया । एवं शृङ्गारप्रधान चाटुकारितापूर्ण वैसा शब्दाडम्बर ही 'राष्ट्रीय-साहित्य' प्रमाणित कर दिया गया जिस से कमलाविलास-सम्मत्त सत्ताधीशों का अनुरञ्जनमात्र ही सम्भव था एवं जिस का आचारनिष्ठात्मक जीवन-सौन्दर्य से तथा आत्मनिःश्रेयस् से स्वल्पकिञ्चित् भी तो सम्बन्ध नहीं था ।

यह प्रकृतिसिद्ध तथ्य है कि ब्रह्म ही क्षत्र का नियन्ता है, ज्ञान के द्वारा ही कर्म की मर्यादा सुरक्षित रहा करती है संस्कृति ही सभ्यता की संरक्षिका है धर्म ही नीति की आधारभूमि है । सत्यात्मना संस्कृति ही आश्रय है, एवं सभ्यता ही 'आश्रित' है । ऐसे भी अवसर आए हैं इस भारतराष्ट्र में जब कि, सत्तातन्त्रों की कूटनीति से सभ्यताओं ने संस्कृति का धर्म का आश्रय छोड़ दिया है । और परिणाम-स्वरूप तात्कालिकरूपेण दोनों में संघर्ष होपड़ा है । उन सभी अवसरों पर भारतराष्ट्र की संस्कृति-कक्षा ने त्रिगुणात्मकाकालानुबन्धिनी तात्कालिकी सभ्यताओं की उपेक्षा कर सर्वात्मना नहीं तो अंशतः तो अपनी संस्कृति का स्वरूप-संरक्षण कर ही लिया है ।

## ६९—'पर' सभ्यता के दारुणपाश में आबद्ध वर्त्तमान भारतराष्ट्र की 'पर'-तन्त्रासक्तिमूला काल्पनिक 'स्वतन्त्रता' का दुःखपूर्ण इतिवृत्त—

और यदि हम भ्रान्ति में नहीं हैं तो वर्त्तमानकाल भारतराष्ट्र के लिए यथार्थतः 'संघर्षकाल' ही प्रमाणित होरहा है । प्रतीच्य-सभ्यता ने भारतीय-सांस्कृतिक-सभ्यता को उस सीमा पर्यन्त आज सर्वात्मना अभिभूत ही कर लिया है जिस सीमाबिन्दु पर पहुँचने के अनन्तर परसभ्यता में ही स्वसभ्यता की भ्रान्ति हो जाया करती है । अवश्य ही नाममात्र के लिए आज भारतराष्ट्र 'भारत' अभिधा से समन्वित है । किन्तु सभ्यता-परिचायक वेश-भूषा भाषा आहार-विहार-शिक्षा-दीक्षा आदि आदि यच्चयावत् क्षेत्रों में आज यह स्वसंस्कृतिमूलक स्व-सभ्यता-तन्त्र से आत्यन्तिकरूपेण पराङ्मुख बनता हुआ परसभ्यतात्मक-'पर' तन्त्रों को ही

राजन्यी–कामार्थमारोत्थे एक–मानसिक–तात्कालिक आयोजनों का भी 'सांस्कृतिक–आयोजन जैसी पावन अभिधा से हुई विद्वानों के द्वारा सर्वात्मना यशोगान किया जारहा है । अतएव सुनिश्चित है कि, सत्ता के प्रति आत्मसमर्पण से कदापि तत्–तन्त्रत्रयी की समृद्धि तो क्या, स्वरूपता भी सम्भव नहीं है, जिस इस व्यामोहनने ही भारतीय विद्वानों को तथाकथित अवधि में सत्तामापन्न बना रक्खा है । अतएव पुनः पुनः हमें यही निवेदन कर देना है इन राष्ट्रीय सांस्कृतिक प्रजाओं से कि—

''ब्राह्मणोऽराजन्य एव स्यात्

७३–सत्ताश्रयता, तथा शिष्यपरम्पराभिवृद्धि के लिए समातुर मतवादों की सत्तासापेक्षता का स्वरूप दिग्दर्शन—

इत्यत्र नितान्तमवधेयम् । जहाँतक मतवादात्मक सम्प्रदायवादों का सम्बन्ध है, उस सीमापर्य्यन्त तो अवश्य ही सत्तासापेक्षता अपेक्षित है । क्योंकि मतवादों की अभिव्यक्ति का प्रधान कारण दिग्देशकालधर्म्माक्रान्त मानवीय मन की तात्कालिकी 'मान्यता' ही बना करती है । अपनी इस 'मान्यता' से समुद्भूत मतवादों के प्रचार–प्रसार्द न–परिपालन के लिए तो प्रत्येक दशा में मान्यताओं के पोषक कालिक सत्तातन्त्रों का आश्रय-ग्रहण ही अनिवार्य्य बना रहता है । सत्ताश्रयता से ही मतवाद स्वस्वरूप से सुरक्षित रहते हैं एवं तदाश्रय से ही इनकी समृद्धि ( प्रचार) होजाती है । यही कारण है कि, मतवादाभिनिविष्ट साम्प्रदायिक वर्ग ही सत्ताश्रय के लिए, एवं शिष्यपरम्पराभिवृद्धि के लिए प्रतिक्षण समुत्सुक बने रहते हैं ।

७४–सांस्कृतिक नित्यधर्म्म की सहज सत्तानिरपेक्षता, एवं चिन्तन-स्वाध्याय, तथा धर्म्माचरणमूलक सर्वनिरपेक्ष सांस्कृतिक-क्षेत्र—

किन्तु सांस्कृतिक धर्म्म कदापि सत्ताश्रय की कोई अपेक्षा नहीं रखता । अपितु यह तो विद्वत्प्रजाओं की ऐकान्तिकी चिन्तन–स्वाध्याय तथा आचरण–निष्ठात्रयी से ही स्वस्वरूप से अभिव्यक्त होता है । हाँ यदि सत्तातन्त्र प्रणतभाव से इस तन्त्रत्रयी के प्रति आत्मसमर्पण कर देता है, तो अवश्यमेव सुविधा–पूर्वक इस की 'समृद्धि' होजाती है । किन्तु सत्ता के आत्मसमर्पण के अभाव में मतवादों की भाँति कदापि इस त्रयी की कोई स्वरूपहानि नहीं है । इसी प्रकृतिसिद्ध तथ्य का–'ततः शशाङ्केश–प्रभृत्यमित्र यते यत्राङ्करूपात् स्थातुम् । यत्र राजानं लभेत प्रभूतं तत्' इन शब्दों में स्पष्टीकरण हुआ है ।

७५–सांस्कृतिक क्षेत्र के प्रति सत्तातन्त्रों का प्रणतभाव से आत्मार्पण, तत्प्रति संस्कृति-निष्ठ का 'उपांशु' अनुमोदन, एवं उपांशु भावनिबन्धना 'तथेति' मूला निरपेक्षता का समन्वय—

ध्यान रहे, संस्कृतिनिष्ठ ब्राह्मण कदापि स्वकामना से सत्ता के प्रति अनुगत नहीं होता । (१) । अपितु स्वयं सत्तातन्त्र ही राष्ट्ररक्षा तथा राष्ट्रसमृद्धि के लिए संस्कृतिनिष्ठ विद्वान् का परामर्शानुग्रह प्राप्त करता है । दूसरे शब्दों में-स्वयं ही श्रद्धा-आस्था पूर्वक सांस्कृतिक-शिक्षण प्राप्त करता है जैसाकि उसी 'मैत्रावरुणस्मृति' के-

१–नापृष्टः कस्य चिद्ब्रूयात्, न चान्यायेन पृच्छतः ।
जानन्नपि हि मेधावी जडवल्लोक आचरेत् ॥

आराध्य मानता हुआ अपनी 'स्व-तन्त्रता' लक्षणा 'स्वतन्त्रता' का सर्वात्मना उपहास ही करता आरहा है। ऐसा क्यों ? एकमात्र उत्तर 'दिग्देशकाल का व्यामोहन'।

## ७०–'समय' शब्द–व्यामोहनानुगत–वर्त्त मान की भ्रान्ति, भूत भविष्यत् की उपेक्षा, एवं वर्त्त मानकालात्मक पशुजगत् से तत्समतुलन—

हमारे राष्ट्रीय नेता 'समय' शब्द का उपयोग करते हुए आज भूत और भविष्यत् की तो आत्यन्तिक रूपेण उपेक्षा करते जा रहे हैं, एवं कल्पित-'यथार्थवाद' की घोषणा के माध्यम से 'वर्त्तमान' को ही आराध्य मान-रहे हैं। अवश्य ही वर्त्त मान आराध्य है। किन्तु भूत-भविष्यत् को प्रतिष्ठा बना कर ही यह 'वर्त्त मान' मानव के अभ्युदय का जनक प्रमाणित होसकता है। तत्स्वरूपतया 'विशुद्ध-वर्त्तमान' तो पशुजगत् का ही आराध्य माना गया है शास्त्रों में। भूत-भविष्यत्-से वञ्चित अतएव 'पशुकाल' से समाश्रित इस वर्त्त मान के तात्कालिक प्रभावात्मक अतएव भावुकतापूर्ण दिग्देशकाल–व्यामोहनने ही तो निरन्तर तीन सहस्र–वर्षों से राष्ट्रमानवों को सांस्कृतिक–निष्ठा से पराङ्मुख प्रमाणित किया है।

## ७१–भारतराष्ट्र की त्रिसहस्रवार्षिकी पतनपरम्परा, एवं तन्निरोधोपायान्वेषण—

'राजा कालस्य कारणम्' मूलक इसी दिग्देशकालानुबन्धने विद्वद्वर्ग को 'राजन्य' बनाया है। इसी 'राजन्यता (सत्तासापेक्षता) ने इस वर्ग को लक्ष्यच्युत किया है। इसी सत्ताभयव्यामोहनने इसे स्वनिष्ठा से पराङ्मुख किया है। और सर्वात्मना इसी एकमात्र प्रमुख दोष से भारतराष्ट्र की संस्कृति साहित्य एवं धर्म्म नामक तीनों ही तन्त्र अपने मौलिक ज्ञान-विज्ञानात्मक स्वरूपों से पराङ्मुख बन मतवादात्मक वैसे सम्प्रदायवादों के रूप में ही परिणत होगए हैं जिन के अनुगमन से ही भारतराष्ट्र उत्तरोत्तर अवनतिगत परम्परा का ही सम्मानित अतिथि बनता आ रहा है तीन सहस्र वर्षों से। तस्मादेव, तस्मादेव—

ब्राह्मणोऽराजन्यः स्यात्

## ७२–संस्कृति-संरक्षणानुबन्ध से भारतीय विद्वानों का प्रश्न, तत्प्रति प्रतिप्रश्नोत्थान, एवं सत्तासापेक्षतानुगता भ्रान्ति–परम्पराओं से ही सांस्कृतिक-स्वरूप का उत्तरोत्तर अभिभव—

विद्वद्वर्ग के सत्तानिरपेक्ष बन जाने से क्या भारतीय संस्कृति साहित्य धर्म्म नामक सांस्कृतिक तन्त्र केवल विद्वद्वर्ग के द्वारा ही सुरक्षित बन जायेंगे ?, दिग्देशकालानुबन्धी 'राजा कालस्य कारणम्' मूलक तात्कालिक वर्त्त मान–सत्तातन्त्रों की दृष्टि से इस अनतिप्रश्नात्मक प्रश्न के समाधान का यहाँ अवसर नहीं है। तत्सम्बन्ध में तो यही 'प्रतिप्रश्न' पर्य्याप्त मान लिया जायगा कि विगत त्रिसहस्रवर्षावधि में तत्तत् सत्तातन्त्रों के प्रति प्रवृत्तभाव से आत्मसमर्पण करते रहने वाले एतद्राष्ट्रीय विद्वानोंने सत्तातन्त्रों के द्वारा क्या सांस्कृतिक–तन्त्रत्रयी की समृद्धि कर ली ? । समृद्धि भी कौन करे तथाकथित आत्मसमर्पणमूला प्रवृत्तभावने ही तो इस तन्त्रत्रयी को आज उस सीमापर्य्यन्त अभिभूत कर लिया है कि आज तो नाच-गान-दीपक–मोमबत्ती–पुष्प–आदि आदि आडम्बरों से समलङ्कृत वाग्भावानुगत–गन्धर्वोपासनात्मक–निष्प्राण–मनगढ़न्त–

अनुरूपी-सामायमारोचे यत्र-मानसिक-तात्कालिक आयोजनों का भी 'सांस्कृतिक-आयोजन जैसी पाव
अभिधा से इन्हीं विद्वानों के द्वारा सर्वात्मना यशोगान किया जारहा है । अतएव सुनिश्चित है कि, सत्ता
प्रति आत्मसमर्पण से कदापि सत्-तन्त्रत्रयी की समृद्धि तो क्या, स्वरूपरक्षा भी सम्भव नहीं है, जिस
व्यामोहनने ही भारतीय विद्वानों को तथाकथित प्रगति में सत्तासापेक्ष बना रक्खा है । अतएव पुनः पुनः
यही निवेदन कर देना है इन राष्ट्रीय सांस्कृतिक प्रजाओं से कि—

''ब्राह्मणोऽराजन्य एव स्यात्

## ७३-सत्ताश्रयता, तथा शिष्यपरम्पराभिवृद्धि के लिए समातुर मतवादों की सत्तासापेक्षत का स्वरूप दिग्दर्शन—

इत्यलं नितान्तमप्रयेयम् । जहांतक मतवाद एवं सम्प्रदायवादों का सम्बन्ध है, उस सीमापर्य्यन्त
अवश्य ही सत्तासापेक्षता अपेक्षित है । क्योंकि मतवादों की अभिव्यक्ति का प्रधान कारण दिग्देशकालधर्म्मानु
मानवीय मन की तात्कालिकी 'मान्यता' ही बना करती है । अपनी इस 'मान्यता' से समुद्भूत मतवादों
प्रचार-संवर्द्धन-परिपालन के लिए तो प्रत्येक दशा में मान्यताओं के पोषक कालिक सत्तातन्त्रों का आश्रय-ग्रह
ही अनिवार्य बना रहता है । सत्ताश्रयता से ही मतवाद स्वस्वरूप में सुरक्षित रहते हैं एवं सदाश्रय से ही इनक
समृद्धि ( प्रचार) होजाती है । यही कारण है कि मतवादाभिनिविष्ट साम्प्रदायिक वर्ग ही सत्ताश्रय के लिए
एवं शिष्यपरम्पराभिवृद्धि के लिए प्रतिक्षण समुत्सुक बने रहते हैं ।

## ७४-सांस्कृतिक नित्यधर्म्म की सहज सत्तानिरपेक्षता, एवं चिन्तन-स्वाध्याय, तथा धर्म्माचरणमूलक सर्वनिरपेक्ष सांस्कृतिक-क्षेत्र—

किन्तु सांस्कृतिक धर्म्म कदापि सत्ताश्रय की कोई अपेक्षा नहीं रखता । अपितु यह तो विद्वत्प्रजाओं
की ऐकान्तिकी चिन्तन-स्वाध्याय तथा आचरण-निष्ठात्रयी से ही स्वस्वरूप से अभिव्यक्त होता है ।
यदि सत्तातन्त्र प्रणतभाव से इस तन्त्रत्रयी के प्रति आत्मसमर्पण कर देता है तो अवश्यमेव सुविधा-पूर्व
इस की 'समृद्धि' होजाती है । किन्तु सत्ता के आत्मसमर्पण के अभाव में मतवादों की भांति कदापि इस वर्ग
की कोई स्वरूपहानि नहीं है । इसी प्रकृतिसिद्ध तथ्य का- ततः शशाकैव-ब्रह्ममित्र ऋते सत्राद्वस्थात्
स्यातुम् । यद्  राजानं क्षमेत समृद्ध तत्' इन शब्दों में स्पष्टीकरण हुआ है ।

## ७५-सांस्कृतिक क्षेत्र के प्रति सत्तातन्त्रों का प्रणतभाव से आत्मार्पण, तत्प्रति संस्कृति-निष्ठ का 'उपांशु' अनुमोदन, एवं उपांशु भावनिबन्धना 'तथेति' मूला निरपेक्षता का समन्वय—

ध्यान रहे, संस्कृतिनिष्ठ ब्राह्मण कदापि स्वकामना से सत्ता के प्रति अनुगत नहीं होता । (१) । अपितु स्वयं
सत्तातन्त्र ही राष्ट्ररक्षा, तथा राष्ट्रसमृद्धि के लिए संस्कृतिनिष्ठ विद्वान् का परामर्शानुग्रह प्राप्त करता है । दूसरे
शब्दों में-स्वयं ही श्रद्धा-आस्था-पूर्वक सांस्कृतिक-शिक्षण प्राप्त करता है जैसाकि उसी 'मैत्रावरुणश्रुति के-

१-नापृष्टः कस्यचिद्ब्रूयात्, न चान्यायेन पृच्छतः ।
जानन्नपि हि मेधावी जडवल्लोक आचरेत् ॥

'अहं' ( जीव ) का कर्त्ता मान बैठने की महाभयानक भूल कर बैठता है तो इस 'अहं' रूप चैतन्य में प्रकृति की 'जड़ता' का समावेश होजाता है। और ऐसा मानव इस अवस्था में आकर केवल जड़प्रकृति ही प्रकृति बना रहजाता है। स्वयं प्रकृतिरूप अनन्तकालिक विस्तार भी इस की अहंकारविमूढा विकृतिलक्षणा प्रकृति से परोक्ष ही बन जाता है*।

## ५५६—अहन्तामूला—प्रत्यक्षप्रमाणात्मिका भूतजड़ता के द्वारा कर्म्मासक्त दुर्नैष्ठिक की 'विमूढ़ता', एवं कर्त्तव्यच्युत की–'मूढ़ता'——

स्थूलदृष्टि–भावानुगत प्रत्यक्ष दृष्ट भूत–भौतिक पदार्थों का 'स्वार्थ' ही इसकी इस 'जड़ता' का आधार-स्तम्भ बन जाता है। यह अपने सामने की भूतवस्तु को छोड़ कर कल–परसों का भी विचार करने में असमर्थ बन जाता है। इसी को 'सम्मूढ़' कहा गया है 'विमूढ़' कहा गया है जब कि केवल भावुक 'मूढ़' नाम से ही व्यवहृत होने योग्य है (नैष्ठिक की अपेक्षा विमूढ़ बनता हुआ भी)। 'अहङ्कारविमूढात्मा' (गीता ३।२७।)–'प्रकृतेर्गुणसम्मूढा' (गीता ३।२९।)–'सर्वज्ञानविमूढांस्तान्०' (गीता ३।३२।)–'इन्द्रियार्थविमूढस्य' (मैत्र्युपनिषत् ६।१४।)–'एतैर्विमोहयत्येषः' (गीता ३।४ ।)–'इन्द्रियार्थान् विमूढात्मा' (गीता ३।६।) 'विमूढा नानुपश्यन्ति' (गीता १५।१० ।)–इत्यादि श्रौत–स्मार्त वचन तात्कालिक स्वार्थपरायण इन्द्रियलोलुप-लम्पटविमूढ–सम्मूढ–अमानवों के इस स्वरूप का ही यथावर्णन ? कर रहे हैं जिन्हें हम अपनी व्यवहारभाषा में 'दुर्नैष्ठिक'–'दुष्ट'–'क्रूर'–'आततायी'–'असुर'–'राक्षस' 'नराधम' पिशाच–आदि आदि सम्मानित ? उपाधियाँ प्रदान करते रहना अपना मानवोचित कर्त्तव्य ही मानते आरहे हैं।

## ५५७—परदुःखकातर, अतएव दिग्देशकालविमूढ़ अर्जुन-समतुलित कर्त्तव्यच्युत भावुक मानवों का प्रशंसात्मक, किन्तु दयनीय स्वरूप——

अर्जुन–जैसा कर्त्तव्यविमुख भावुक मानवश्रेष्ठ तो केवल भावुक है निरपराध–सौम्य जैसे मानव हैं, जो सब दुःख स्वयं सहने के लिए सहोद्यम तत्पर ही बने रहते हैं। परदुःख से कातर बने रहने वाले परोपकार की भावनामात्र से समन्वित ऐसे धर्म्मभीरु भावुक मानव ही अपनी भावुकतापूर्णा अनुभूतियों उद्गारों से गद्‌गद करते रहते हैं स्वसमानधर्म्मा भावुक प्राणियों को। तथापि ऐसे मानवश्रेष्ठ भावुक महामानवों से जगत् के अनिष्ट की कल्पना भी सम्भव नहीं है। अपितु ये तो सदा जगत् के 'कल्याण' की ही कामना किया करते हैं–विविध दुःखा-त्यन्तनिराकरणलक्षण पुरुषार्थ का सतत अभ्यास करते रहने वाले वीतराग सन्यासियों की भाँति किंवा दार्शनिकों की भाँति। मानवसुलभ इन का सौजन्य, इन की गरिमामहिमामयी वाणी परदुःखश्रवणमात्र से अश्रुपूर्णाकुलेक्षण बन जाने वाली इन की भावुक–आकर्षक–आकृति इस परदुःख–निवारण–कामना से ही अपने आप को, परिवार को, समाज को एवं सर्वान्त में राष्ट्र को ही बलिवेदि पर हँसते हँसते चढ़ा देने वाले ऐसे परोपकारी दया–करुणा–क्षमा–अहिंसा–के पुजारी मानवश्रेष्ठ अर्जुन की कितनी प्रशंसा की जाय थोड़ी है। किन्तु ? ।

---

* प्रकृतेः क्रियमाणानि गुणैः कर्म्माणि सर्वशः ।
अहङ्कारविमूढात्मा कर्त्ताहमिति मन्यते ॥
—गीता ३।२७

विनये=अभ्युत्थानादिगुरुशुश्रूषालक्षणे स्थापयति। उक्त च—

विणया होइ य णाण, णाणाओ दसण तओ चरण।
चरणाहिंतो मोक्खो मोक्खे, सोक्ख निराबाह ॥ १ ॥

छाया—

विनयाद् भवति च ज्ञान, ज्ञानाद् दर्शन ततश्चरणम्।
चरणाद् मोक्षो, मोक्षे सौख्य निराबाधम् ॥ १ ॥ इति ॥ ६ ॥

अथोपसहरन्नाह—

मूलम्—तम्हा विणयमेसिज्जा सील पडिलभेज्जओ।
बुद्धपुत्ते नियागट्ठी न निक्कसिज्जइ कण्हुइ ॥ ७ ॥

छाया—

तस्माद् विनयमेषयेत् शील प्रतिलभेत यत।
बुद्धपुत्रो नियागार्थी न निष्कास्यते कुतश्चित् ॥ ७ ॥

टीका—

'तम्हा इत्यादि।—तस्मात्=दुःशीलस्य सर्वतो निष्कासनादिरूपा दुर्गति र्भवतीत्युक्तरूपात् कारणात् साधुर्विनयम् एषयेत्=कुर्यात् धातूनामनेकार्थत्वात्।

मार्ग के आराधना के अभाव में अनत ससार परिभ्रमण करना पड़ता है, इसलिये शिष्य को अपने परमोपकारी गुरु महाराज का विनय सदा करना चाहिये। वे जब कहीं से अपने स्थान पर आवें तो शिष्य का कर्तव्य है कि वह उनके समक्ष जावे—उन्हें देखकर अपने आसनसे उठ खड़ा होवे। उनकी शुश्रूषा आदि करता रहे। इससे विनय धर्मकी आराधना होती है। कहा भी है—विनय से ज्ञान होता है। ज्ञान से दर्शन और दर्शन से चारित्रका लाभ होता है चारित्र से मोक्ष और मुक्ति होने से इस जीव को अव्याबाध सुख की प्राप्ति होती है ॥ ६ ॥

આરાધનાના અભાવથી અનત સસાર પરિભ્રમણ કરવું પડે છે આ માટે શિષ્યે પોતાના પરોપકારી ગુરૂ મહારાજનો સદા વિનય કરવો જોઈએ. તેઓ જ્યારે કયાયથી પોતાના સ્થાન ઉપર આવે ત્યારે શિષ્યનુ એ કર્તવ્ય છે કે તે તેમની સામે જાય—એમને જોઈ પોતાના આસન ઉપરથી ઉઠી ઉભા રહે અને એમની સેવા કરવામા લાગી જાય, આથી વિનય ધર્મની આરાધના થાય છે વિનયથી જ્ઞાન થાય છે, જ્ઞાનથી દર્શન અને દર્શનથી ચારિત્રનો લાભ થાય છે ચારિત્રથી મોક્ષ અને મુક્તિ થવાથી આ જીવને અવ્યાબાધ સુખની પ્રાપ્તિ થાય છે ॥૬॥

के स्थान में धर्म्मभीरु-शास्त्रभीरु-कर्त्तव्यभीरु-बन जानेवाला परमुखापेक्षतामात्र मानवश्रेष्ठ ही 'भावुक' कहलाया है, जो परमुखों की चर्म्मणा में ही आपन्न का दुःखी बनता हुआ एक दिन इन दुःखों में ही समाप्त हो जाता है एवं तदनन्तर उसके पथ-अनुयायी उसके भावुकतापूर्ण इन त्याग-तपस्या-विजृम्भणों के यशोगानमात्र से अपने आपको भी उसी भावुकतापूर्ण पथ के पथिक बनाए रखते हैं।

## ५६१-ईश्वर-धर्म्म-शास्त्र-भीरु, मान्यताआमार्गों में नितान्तभीरु भावुक-मानवों की परम्परा से ही अनेक शताब्दियों से उत्पीड़ित भारतराष्ट्र—

सचमुच धर्म्मभीरु-शास्त्रभीरु-ईश्वरभीरु-सर्वोपरि सत्य, अहिंसा, दया, करुणा-मानवता-आदि में नितान्त भीरु ऐसे भावुक मानवों की पारम्परिक-रूढ़ि-परम्परा ने ही तीन सहस्र वर्षों से भारत की धर्म्म-शास्त्र-कर्त्तव्य-ईश्वर आदि विमल-निष्ठाओं को विस्मृति के गर्भ में ही विलीन बनाए रक्खा है। इन की इस भावुकता के ही अनुग्रह से *निःशस्त्र एकमात्र अनुभूतिमूला इस विशुद्धा भावुकता से ही उन विमूढ़ दुराग्रहि-स्व-*स्वार्थी-कुनैष्ठिकों को ही उत्तरोत्तर इस राष्ट्र में अन्तर्य्यामिसम्बन्ध से बद्धमूल बनाया है जिनके कारण ही सबकुछ विद्यमान रहते भी भारतराष्ट्र श्री-समृद्धि-विद्या-शौर्य्य-यशो-विहीन ही बनता आया है विगत तीन सहस्र वर्षों से।

## ५६२-कर्त्तव्यनिष्ठासक्तिमूलक व्यामोहन से व्यामुग्ध मानव की तमोगुणान्विता जड़ता, एवं तद्द्वारा भीषण-अत्याचार-ताण्डव—

निवेदन किया गया है कि 'कर्त्तव्यनिष्ठा' शब्द के 'कर्त्तव्य' पर्व का प्रकृति से तथा 'निष्ठा' पर्व का 'पुरुष' से सम्बन्ध है। जब कर्त्तव्यात्मक प्रकृतिभाव निष्ठात्मक पुरुष के क्षेत्र में आता हुआ पुरुष की सम्पत्ति बन जाता है तो प्राकृत मानव का चेतन्यपुरुषभाव (जीवात्मा का-अहम्भाव) 'अहं करोमि' (मैं करता हूँ) इस मिथ्यादम्भ में आकर कालान्तर में निश्चित कर्त्तव्य से पराङ्मुख ही होजाता है। यही अकर्म्मण्यता कालान्तर में इसे तमोगुणप्रधान वैसे कुकर्म्मों की ओर ही प्रवृत्त कर देती है जिनका एकमात्र उद्देश्य बना रहता है हिंसक सिंह-व्याघ्रादि प्राकृत जीवों के तुल्यकर्म्मपरक् किसी भी उपाय से-छल-बल-कपट-हिंसा-स्तेय-दस्युवृत्ति आदि से स्वार्थपोषण करते रहना। यों आरम्भ की 'भावुकता' ही कालान्तर में 'अधमता' की जननी बन जाती है। भावुकता ही यों परम्परया अपने वर्ग में से ही मानवाधम उत्पन्न कर देती है। वैसे तो मानवता के क्षेत्र में मूलतः सभी मानव ही हैं। किन्तु इन मानवों की प्रारम्भिक भावुकताने ही सभी राष्ट्रों में अपनी मानवता के गर्भ से ही दानव-दस्युओं को उत्पन्न कर डाला है जो दानव-दस्यु अपनी जननी मानवता को खा-खा कर ही अपनी आत्मतृप्ति करते रहते हैं। क्योंकि-'जो जिस से उत्पन्न होता है वह उसी को खाकर जीवित रहा करता है' इस प्राकृतिक-नियम का अतिक्रमण कदापि सम्भव नहीं है-निष्ठा के अतिरिक्त।

## ५६३-धर्म्मभीरु भावुक अर्जुन, तथा कर्म्मभीरु कुनैष्ठिक दुर्योधन, एवं इन का धर्म्मनिष्ठा-कर्त्तव्यनिष्ठा-रूपा महती भ्रान्ति—

समझने मात्र के लिए भावुक की पूर्वावस्था को यदि हम 'भावुक' कह सकते हैं यदि इसी की अन्तिम-महावस्थारूपा विमूढावस्था (उत्तरावस्था) को 'कुनैष्ठिक' कह सकते हैं, एक भाव से पाँच सहस्र वर्ष के

प्रमाणित कर रही है कि, अनन्तनाथ की अनन्तकालविभूति के महिमामय दिग्देशकालविश्व भी तत्वतः अनन्त ही हैं। यद्योपन अपेक्षित है सचमुच में यत्किञ्चि –सा ही, जिसे लक्ष्य बना लेने में महान् मानव-श्रेष्ठ को कदापि आपत्ति नहीं होगी, ऐसी हमारी मान्यता ही नहीं, अपितु पूर्ण आस्था है।

## ५६७–दिग्देशकालनिबन्धना तात्कालिकता से आविर्भूत व्यामोहन, एवं तद्द्वारा अनर्थपरम्पराओं की अभिव्यक्ति—

दिग्देशकाल के व्यामोहनने ही मानव की महत्ता में तथाकथिता अनर्थपरम्पराओं का समर्थन किया है। दिग्देशकालनिबन्धना कर्त्तव्यनिष्ठा अन्य पक्ष है, तो दिग्देशकालनिबन्धना स्वार्थनिष्ठा (कुनिष्ठा) विभिन्न पक्ष है। सम्मुख अवस्थित भौतिक लाभ को इस वर्त्तमान दिग्देशकाल–निबन्धन तात्कालिक स्वार्थ को देखकर हमारी तात्कालिक बुद्धि अतीत और भविष्यत् को विस्मृत कर बैठती है। और ऐसा कुछ मान बैठती है इस परदर्शनमूला–विमोहनात्मिका भावुकता के आवेश में कि, यदि अभी इसी क्षण किसी भी उपाय से छलसे–बल से हमने इसे अपने अपने अधिकार में नहीं कर लिया, तो आगामी क्षण में हमें दुःखी ही होजाना पड़ेगा। यही तात्कालिकी दिग्देशकालता हमें ऐसे अनन्य संग्रह में प्रवृत्त कर देती है जो संग्रह अपने सहज आचरणधर्म्म से संग्रहपरम्परा को जन्म देता हुआ इस संग्रह में ही इसे तल्लीन कर देता है। और यही तल्लीनता इसे भ्रममूलक असद्दर्शन एवं तद्नुगता महती महानता से पराङ्मुख करती हुई महतोमहीयान् भी इसके 'मानवस्वरूप' को ऐसा क्षोभ्य बना डालती है, जिस क्षोभ्य में आकर यह अपने सम्मुख विद्यमान भौतिक अर्थों के साथ हिंसक सिंह–व्याघ्रादि की भाँति ही नहीं, अपितु शृगालवत् ही चिपट जाता है। और दुर्भाग्यवश शरीराधिपत्यक अल्पात्मभावसे समन्वित इन निष्प्राण अर्थों की लिप्सा में ही यह अपनी बुद्धिमत्ता समाप्त कर देता है।

## ५६८–दिग्देशकालाश्रयतापूर्वक ही मानव का तद्व्यामोहन से सम्भावित आत्मत्राण —

कौन मना करता है इसे दिग्देशकाल से लाभ उठाने के लिए, जबकि दिग्देशकाल की सीमा से बाहिर लाभ उठाने जैसा कुछ भी तो नहीं है। जबतक मानव शरीरी है फिर भले ही वह ऋषि हो, देवता हो परिव्राजक हो, किंवा तपस्वी वीतराग सन्यासी हो अवश्य ही सभी को दिग्देशकालात्मिका शरीरयात्रा के निर्वाह के लिए दिग्देशकालात्मक वर्त्तमान का ही आश्रय लेना पड़ेगा *। जो समय से लाभ उठाता है, वही बुद्धिमान् है वही विद्वान् है। कदापि इस प्रकृतिसिद्ध शाश्वत सनातन नियम का अतिक्रमण सम्भव ही नहीं है। जो इस नियम का अतिक्रमण कर जाता है कल्पित ब्रह्मनिष्ठात्मभाव के व्यामोहन में अपनी दार्श–निकता में अपनी विद्वत्ता में अभिनिविष्ट होकर, उसे 'शून्यम् शून्यम्' के अतिरिक्त और क्या मिलता है ?। दिग्देशकाल–निबन्धना बुद्धिमानी की मात्रावेश में उपेक्षा करके ही तो अर्जुन यथाधिकारसिद्ध राज्यवैभव से वञ्चित कर बैठा था अपने आपको।

---

* नियतं कुरु कर्म्म त्वं कर्म्म ज्यायो ह्यकर्म्मणः ।
शरीरयात्रापि च ते न प्रसिद्ध्येदकर्म्मणः ॥
—गीता ३।८

## ५७४–मानवता-सुलभ क्षणिक उद्बोधन की उपेक्षा कर बैठने वाले दुष्टबुद्धि कुनैष्ठिक का अन्ततोगत्वा बुद्धिशून्यता-लक्षण नाशावेश पर ही अवसान—

अहो ! यदि यह बुद्धि आरम्भ में ही, क्षणमात्र के लिए जो यह अनुभव कर लेता कि, दृश्यभूत मलीमस–परप्रवनापूर्ण पथ में अग्रेसर होते ही अन्तर्यामी के द्वारा प्राप्त होने वाली "अरे ! काम तो बुरा कर रहे हो, बुरा हो रहा है" इस परोक्ष–सूचना पर ध्यान दे लेता (जैसा-कि घोरघोरतम पापिष्ठ मानव में भी यदाकदा दुष्कर्म के लिए उस के अन्तःकरण से ऐसे उसे यथानिया चेतावनी मिलती रहती है, निश्चयेन मिलती ही रहती है), तो सम्भवतः वह आरम्भ में ही अपनी मानवता का संरक्षण कर ले जाता। किन्तु परद्रव्य मूला भावुकता उत्तरक्षण में ही इसे उस क्षणिक ईश्वरीय उद्बोधन से पृथक् कर देती है। यों बुद्धिव्यामुग्ध यह दुष्ट उत्तरोत्तर अधिकाधिक उस उद्बोधनवाणी के अन्तःश्रवण से दूर-बहुत दूर ही होता जाता है। अन्ततोगत्वा 'नास्ति धर्म्म नास्ति वा ईश्वर' इस बुद्धिशून्यता पर ही इस का पर्यवसान हो जाता है।

## ५७५–भौतिकदण्ड के समतुलन में बौद्धिक दण्ड विधान की महती प्रयावहता—

बुद्धि का यह अपहरण तो कैसा दण्ड–विधान है इस भूतवादी के लिए, जिस दण्ड के समतुलन में भूतदण्ड का कुछ भी तो महत्व नहीं है। और जिन में बुद्धि का सवांश–लवांश भी शेष रह जाता है (और अवश्य ही रह जाता है क्योंकि भगवान् के साम्राज्य में किसी भी वस्तु का आत्यन्तिक अभाव नहीं होता, केवल अभिभव ही होता है) वो वह स्वयं अपने अन्तर्जगत् में ही यह समतुलन कर सकता है कि, बुद्धि के इस महत्तांश के समतुलन में उस अन्यायोपार्जित अर्थ एवं अर्थकामविवश, अतएव अहोरात्र निविध–चिन्ता–ग्लानि–सार्वदेव–भूतपरिग्रह का कैसा स्वल्पतम (अत्यन्त नगण्य) महत्व है ?।

## ५७६–बौद्धिक-दण्डानुभूति से अपरिचित जड़भूतवादी मानव की अन्तिम अवस्थानुगता 'त्राहि माम्' लक्षणा करुणगाथा—

बात केवल इतनी सी है कि, चिरकालिक जड़–भूतात्मवादों की कृपा से बौद्धिक दण्ड की अनुभूति का अभ्यास ही इस जड़वादी को नहीं रहता। इसे तो तत्काल प्रभावित करता है कर सकता है केवल भौतिक दण्ड ही। वह फिर शारीरिक हो, अथवा तो आर्थिक। तभी तो ऐसे वर्ग के लिए शास्त्रने भौतिक दण्ड का ही विधान किया है जबकि प्रज्ञापराधवश भूल कर जाने वाले धार्मिक पुरुषों के लिए सामान्य–प्रत्यवायादि दण्ड ही पर्य्याप्त मान लिए गए हैं। किन्तु सर्वान्त में जब सर्वस्व के ही अपहरण का समय आता है जबकि इस के प्राण कण्ठ में अवरुद्ध हो जाते हैं तो उस समय अवश्य ही इसे 'त्राहि मां त्राहि माम्' ही पुकार रटना पड़ता है जिस की प्रामाणिकता इस के जीवनकाल में भी रोगादि–स्वजननिधनादि अवसरों पर अभिव्यक्त होती रहती है।

## ५७७–दुर्य्योधन, तथा अर्जुन को प्रदत्ता सहायता के सम्बन्ध में दिग्देशकालभावानुबन्धी ऊहापोहों का आध्यात्मिक-स्वरूप समन्वय—

भगवान् क्यों नहीं तत्काल भौतिक–दण्ड प्रदान कर देते ?, क्यों आततायी दुर्य्योधन जैसे को भी भगवान् ने भौतिक सहायता प्रदान कर दी ? और कैसे दुष्टबुद्धि दुर्य्योधन का साहस हो पड़ा अपने महान् शत्रु भी

## ५७१–ईश्वर के द्वारा प्राप्त बल से सर्वप्रथम ईश्वरसत्ता पर ही प्रहार के ऐतिह्य निदर्शन, एवं अनीश्वरवादियों के संहारकर्म्म—

सहसा हम चिन्तन करने लग पड़ते हैं कि, सृष्टि के आरम्भ से आजतक इस धराधाम पर जितने भी असुर–राक्षस–दस्यु–आदि घोर दुष्ट मानव उत्पन्न हुए, सबने इस विश्व की शक्तियों से ही तो विश्व को विकम्पित किया है । भगवान् के साम्राज्य से ही तो इन सब को सबकुछ मिला है । उसी के बल से तो इन्होंने उस पर प्रहार करने में भी कोई न्यूनता नहीं की है । यही नहीं, अपितु सर्वप्रथम तो इन के प्रहार का लक्ष्य भगवान् ही बने हैं । ईश्वरसत्ता के विरोध से ही तो इन के प्रचण्ड दुष्कर्म्म उपक्रान्त बनते हैं । उसे न मान कर ही तो ये स्वयं को ब्रह्मा मान बैठते हैं अपने प्राकृत स्वरूप से । और यह अनीश्वरता ही तो इन्हें संहारकर्म्मों की ओर प्रवृत्त करती है । उस अनन्तता से अपरिचित रह जाने के कारण ही तो ये सादिसान्त दिग्देशकालों से तात्कालिक लाभ उठा लेना ही अपना परमपुरुषार्थ मान बैठते हैं ।

## ५७२–'कृष्णस्तु भगवान् स्वयम्' का संस्मरण, प्रकृतिपरिपाकानुगत भौतिक-दण्ड, एवं तत्सम्बन्ध में कुनैष्ठिकों की भ्रान्ति—

और अब हम ऐसा भी अनुभव कर रहे हैं अपने मानस में ही कि, यदि भगवान् दुर्य्योधन को भूतपरिग्रह की सहायता नहीं देते तो सम्भवतः सत्य इतिहास के सभ्य–भव्य पुराणपुरुष भगवान् व्यास के मुखपद्म से कदापि श्रद्धापूर्वक उन्मुक्तरूप से–'कृष्णस्तु भगवान् स्वयम्' जैसी नैष्ठिकी सार्वभौमी विनिगत ही न होती । भगवान् कदापि अपनी भूतसत्ता को भौतिक दण्ड तत्काल ही नहीं दे दिया करते । अपितु भौतिक दण्ड तो उन की ओर से प्रकृतिपरिपाक के उत्तरदायित्व पर ही छोड़ दिया गया है । तभी तो भूताक्रान्त यह मानव यह भ्रान्ति कर बैठता है कि –'मेरे ऐसे षड्यन्त्रों से भी जब कि मुझे भूतसमृद्धि अनायासेनैव उपलब्ध हो रही है, तो व्यर्थ है धर्म्म का भय और निरर्थक है ईश्वरसत्ता का व्यामोहन' ।

## ५७३–धर्म्माचार्य्यों के द्वारा कुनैष्ठिकों की भ्रान्तिपरम्पराओं का स्वरूप विश्लेषण—

यह क्यों ऐसी भ्रान्ति कर बैठता है ? स्वयं धर्म्माचार्य्योंने इसी तथ्य का और भी अधिक उदात्तता से समाधान किया कि –"जो प्राकृत–जन मानव दिग्देशकालनिबन्धन स्वार्थ में अन्ध बन कर धर्म्मनियम का परित्याग करता हुआ सर्वनियन्ता ईश्वर की उपेक्षा करता हुआ अधर्म्मपथ का अनुगामी बन जाता है तत्काल वह मानो बढ़ने ही लगता है ( आज की भाषा में 'तरक्की' ही करने लग पड़ता है ) । अपने इस 'बढ़ाव' से (पदप्रतिष्ठा–अर्थसञ्चयादि से) यह भूतसमृद्ध (सम्पन्न) मानव नित नूतन भद्र अनुष्ठान (उत्सवायोजन) मनाने लगता है । अपने इन लोकायोजनों के बल पर, तथा समृद्ध अर्थबल पर ही यह नराधम अपने प्रतिद्वन्द्वियों को लोकसंघर्ष में परास्त भी करता रहता है । किन्तु पर्यन्त में ? । सो न कहना ही अच्छा है *।

---

*–अधर्म्मेणैधते तावत्, ततो भद्राणि पश्यति ।
ततः सपत्नाञ्जयति, समूलस्तु विनश्यति ॥
—मनुः ४।१७४।

भगवान् वासुदेव से सहायता याचना कर बैठने का !, कैसे इस स पैसी समस्या उपस्थित हो गई !, इत्यादि प्रश्न यथार्थ हैं उक्त स्पष्टीकरण के माध्यम से ही। किन्तु जैसा कि हमने निवेदन किया है कालातीत भगवच्चरितों के सम्बन्ध में हमारी प्रज्ञा सर्वथा भावुक ही है। अतएव अन्ततोगत्वा पुनः यह भावुकता और आग्रह हो ही तो पड़ती है इसी ऐतिहासिक-घटना के सम्बन्ध में कि,—भगवान् ने अपनी पूर्णावतार-निबन्धना भगवत्ता के कारण दुर्य्योधन को भौतिक—सहायता दे दी, यहाँतक तो अमुक दृष्टि से बात समझ में आई। किन्तु उसी अवसर पर सहायता की कामना अभिव्यक्त करने भगवान् के अत्यन्त प्रियसखा अर्जुन भी आए हुए थ। दिग्देशकाल के महान् पण्डित तात्कालिक साम उठान में अत्यन्त कुशल नैष्ठिक ( कूटनैष्ठिक) यथा दुर्य्योधन के गुप्तचर पाण्डवों के गुप्त से गुप्त भी मन्तव्य के समाचार दुर्य्योधन को पहुँचा रहे थे। अपनी इसी सावधानी से प्रतिपक्ष सावधान बने रहने वाले दुर्य्योधन ने अन्यथान्यत्र वहाँ दूत भेजे + वहाँ द्वारिका में स्वयं पहुँचे। उधर जब पाण्डवों ने यह सुना कि, दुर्य्योधन भगवान् से सहायता लेने द्वारिका जा रहे हैं तो दिग्देशकालविमूढ पाण्डवों को तब वहीं स्वयं भी वहाँ पहुँचने की सूझी। तत्काल अर्जुनने भी अनुधावन किया दुर्य्योधन का तत्र गमन सुन कर। सौभाग्य से दोनों के प्रवेश में अन्तर थोड़ा ही रहा। पूर्वक्षण में दुर्य्योधन भगवान् के शयनकक्ष में पहुँचे तो तदुत्तर क्षण में ही अर्जुन पहुँच गए *। दुर्य्योधन अपनी वैयक्तिक प्रतिष्ठा के अनुरूप भगवान् के मस्तक की ओर रक्खे हुए बहुमूल्य सिंहासन पर यथोचित सम्मान से सम्राट् बन कर बैठ गए जबकि अर्जुन भगवान् के चरणों के समीप प्रणतभाव से आत्मनिवेदनरूप से ही खड़े हो गए +। कुशल—क्षेमानन्तर बोले सर्वप्रथम दुर्य्योधन ही इस धर्म्मबुद्धि ! के साथ मन्दहास्यपूर्वक ही कि,—'इस युद्ध में आप को हमें सहायता देनी चाहिए (१)। क्योंकि आप के लिए हम और अर्जुन दोनों समानरूप से मित्र हैं। और फिर (मित्रता न भी मानी जाय तो भी ) हम दोनों आप के समान-सम्बन्धी तो हैं ही। ( और हाँ, यह स्मरण रखिए कि ) हम अर्जुन से पहिले आए हैं आप के सन्निकट। सत्पुरुषों का यह नियम है कि, पहिले आने वाले की बात पर वे पहिले ध्यान देते हैं (२)। और आप वर्त्तमान समाज में एक श्रेष्ठतम सन्त व्यक्ति हैं। अतएव आप को सन्तानुगत सदाचार का पालन करना ही चाहिए। (आत्महत्या-प्रसङ्गः ! आत्मघातम् !) । ( दुर्बुद्धि को जब किसी

---

—धृतराष्ट्रात्मजो राजा गूढैः प्रणिहितैश्चरैः।

*—ततः किरीटी तस्यानुप्रविवेश महामनः।

—उच्छीर्षतश्च कृष्णस्य निषसाद वरासने (दुर्योधन)।
पश्चाच्च स कृष्णस्य प्रह्वोऽतिष्ठत्कृताञ्जलिः (अर्जुन)॥

(१)-विग्रहेऽस्मिन् भवान् ! साह्यं मम दातुमिहार्हति।
—अत्यन्त धृष्टतापूर्ण वाक्य

(२)-अहं चाभिगतः पूर्वं त्वामद्य मधुसूदन ! ।
पूर्वं चाभिगतं सन्तो भजन्ते पूर्वसारिणः ।
—कैसी धर्म्मभावना है ?

चाहिए, किन्तु 'प्रज्ञा, संवित्', तथा सम्पत्' से उन्हें अवश्य ही विमुख बना देना चाहिए' तो फिर भगवान् का यह आशङ्का होती ही क्यों नहीं कि—'कहीं दुर्योधन हमें न माँग बैठे सहयोग में, जबकि हमारा 'अपना स्वरूप' तो एकमात्र धर्मबुद्धिशील अर्जुन के लिए ही सुरक्षित है ?' । क्या इसी आशङ्का से भगवान् ने पहिले अर्जुन का समाधान करना आवश्यक समझा ? । यदि ऐसा है तब तो यह भगवान् की भगवत्ता पर ही आक्रमण माना जायगा युगधर्म का । इस भावुकता पूर्ण आशङ्का का समाधान स्वयं भगवान् के उत्तरात्मक कतिपय शब्दों से ही होजाता है । भगवान् अपने स्वरूप से भगवान् ही हैं । नात्र सन्देह । अवश्य ही इस भगवत्स्वरूपानुबन्ध से भगवान् यदि अर्जुन को प्राथम्य देते हुए भी प्रथम दुर्योधन की ही इच्छा जानना चाहते तो कदापि भगवदिच्छा के विपरीत भगवत्स्वरूप से अपरिचित भी मूढ़ दुर्योधन भौतिक–सैन्य–सहयोग के अतिरिक्त निरस्त्र भगवान् की स्वप्न में भी कामना नहीं ही करता । यदि दुर्योधन में ऐसी ही सद्बुद्धि होती तो फिर महाभारत समर की आवश्यकता ही नहीं रहती । क्या भगवान् की दृष्टि से दुर्योधन का भूतैषणात्मक यह मनोभाव परोक्ष था जिससे भगवान् को आशङ्का हो पड़ी ? । अबअसत्यम् ! अबअसत्यम् ! ! भगवान् अपने स्वरूप से सर्वाभावन भगवान् ही हैं । न इन्हें अर्जुन का अनुरञ्जन करना है न दुर्योधन का । अपितु दोनों का ही उद्भावन प्रदान करना है भगवान् को अपने भगवत्स्वरूप से । दुर्योधन को 'भूतदान' करते हुए भगवान् इसे यही परोक्ष उद्भावन प्रदान कर रहे हैं कि, 'मूर्ख ! जिस भौतिक–सत्ताबल से तू विजयश्री के सुख–स्वप्न देख रहा है कदापि तू इस बल पर तो विजयश्री लाभ न कर सकेगा । लेजा हम भी तुझे अपना भूतबल प्रदान कर देते हैं जिस एकमात्र भूतबल को ही तैंनें 'विजयश्री' का आधार मान लिया है' । यदि दुर्योधन में थोड़ी भी प्रज्ञा शेष होती तो भगवान् का उन्मुक्तहृदय से भी सैन्यबल प्रदान कर देना ही इसके उद्भावन के लिए पर्य्याप्त था । किन्तु निग्रहेशकालविमूढ दुर्योधनने इस सहयोग को भी अपना लाभचातुर्य्य ही समझ लिया और इस लाभचातुर्य्यने ही इसका अन्ततोगत्वा समूल विनाश किया ।

## ४८०–भगवत्तमत्ता के समान-दायाद भोक्ता देवता, और असुर, एवं तत्प्रेमानुगता भगवत्सत्ता के स्वाभाविक अनुग्रह का समन्वय—

अब प्रश्न रह गया अर्जुन का । अर्जुन निःसन्देह भगवान् के प्रति जहाँ पूर्ण आस्था रखने वाला था वहाँ सहज भावुकता के कारण प्रत्यक्ष–दृष्ट–घटनाओं से यह विकम्पित भी हो पड़ता था । कई बार भगवान् ने अर्जुन की इस भावुकता का समरस किया है और सँभाला है ऐसे प्रत्यक्ष प्रभावावसरों पर इसे । यह निश्चित था कि, भगवान् के सम्मुख प्रणमनाञ्जलिपूर्वक तूष्णीं सहायता के लिए 'याचमान भावुक अर्जुन से पहिले यदि भगवान् दुर्योधन की इच्छा पूरी कर देते तो निश्चयेन ये सौम्य अर्जुन उन्मना बन ही तो जाते । और बहुत सम्भव था कि, इस सामान्य सी घटना से अर्जुन को ऐसा विमोहन होजाता कि–'लो अब तो भगवान् ने भी हमारी उपेक्षा करदी, जिनके बल पर ही हम पाण्डव युद्ध में प्रवृत्त हो रहे हैं' । युद्ध सन्निकट आरहा था । भगवान् पाण्डवों को निष्ठात्मक उद्बोधन प्रदान करते आरहे थे । ऐसे अवसर पर भावुक अर्जुन का उद्वेलित हो पड़ना यद्यपि उस पाण्डवपक्ष के लिए हितप्रद नहीं था धर्मपक्षानुबन्ध से विनम्र हित ही भगवान् को प्रत्येक दशा में इष्ट था । एकमात्र अर्जुन की इस भावुकता के संरक्षण के लिए ही भगवान् ने अर्जुन को प्राथम्य दिया जैसाकि–'प्रवारणं हि बालानां पूर्वकार्य्यमिति श्रुति के–'बालानाम्' शब्द से स्पष्ट है । इस 'बालानाम्' से एक ओर जहाँ दुर्योधन की उपेक्षा है वहाँ अर्जुन के प्रति अपेक्षा

५७६- कुनैष्ठिक दुष्टबुद्धि मानवों के लोकचातुर्य्य से ही अन्ततोगत्वा इन का समूल विनाश—

इतिहास का केवल एक यही मीमांस्य प्रतीत हो रहा है हमें अपनी भावुकता के दोष से यही कि, जब भगवान् की भगवत्ता का यह निर्णयात्मक स्वरूप है कि- 'कुनैष्ठिक दुष्टबुद्धियों को भूल से भी क्षमित नहीं करना

---

में प्रवृत्त नहीं करते। सम्पूर्ण हुआ भगवत्प्रदत्ता निष्ठा से ही, अतएव सब कुछ किया भगवान्ने ही, सभी कुछ भगवत्सत्ता से ही तो हो रहा है। इस तथ्य को कर्त्तव्यनिष्ठा के उत्तरदायित्व से पृथक् मान बैठना कदापि भगवत्सम्मत तो नहीं ही है। नैष्ठिकी सन्निष्ठा भगवान का ही स्वरूप है जो कर्त्तव्यनिष्ठा की ही अधिष्ठात्री मानी गई है। इस सत्य-धर्म्म-ह्री आर्जव-रूपा सत्वनिष्ठा के माध्यम से ही भगवदनुग्रह प्राप्त हुआ करता है। अर्जुन में लोकदृष्ट्या सभी भावुकताएँ ही भावुकताएँ थीं। किन्तु भगवान् के प्रति इसकी अनन्यनिष्ठा थी। समझे, बिना समझे भी-'करिष्ये वचनं तव' जैसी समर्पणमूला निष्ठा थी, जिस आदेशमूला निष्ठा का नाम ही 'शास्त्र' माना गया है। जब धृतराष्ट्र बार बार पाण्डवों की सैन्यशक्ति के सम्बन्ध में सञ्जय से प्रश्न करने लग पड़े थे तो सञ्जयने अन्ततोगत्वा यही कहा था कि-पाण्डवों के सम्पूर्ण सैन्यबल का एकमात्र रहस्य यही है कि, वे सत्य-धर्म्म-ह्री-आर्जवादि भगवद्विभूतियों से ही समन्वित हैं। अतएव स्वयं भगवान् उनकी रक्षा कर रहे हैं। अत्यन्त ही प्रिय है यहाँ का प्रसङ्ग जिसे निम्नलिखित रूपेण स्मरण कर हम भी अपनी भावुकता उपशान्त कर लेते हैं—

सञ्जय उवाच-भूया भूयो हि यदुराजन्! पृच्छसे पाण्डवान् प्रति ।।

सारासारबलं ज्ञातु तत्समासेन मे शृणु ।।१।।

एकतो वा जगत्कृत्स्नं, एकतो वा जनार्दनः ।

सारतो जगतः कृत्स्नादतिरिक्तो जनार्दनः ।।२।।

भस्मकुर्य्याज्जगदिदं मनसैव जनार्दनः ।।

न तु कृत्स्नं जगच्छक्तं भस्म कर्त्तुं जनार्दनम् ।।३।।

यतः सत्यं, यतो धर्म्मः, यतो ह्रीः, आर्जवं यतः ।।

ततो भवति गोविन्दः, यतः कृष्णस्ततो जयः ।।४।।

अधर्म्मनिरतान् मूढान्दग्धुमिच्छति ते सुतान् ।

कालचक्रं -जगच्चक्रं -युगचक्रं च केशवः ।

आत्मयोगेन भगवान् परिवर्त्तयतेऽनिशम् ।।

—महाभारत-उद्योगपर्व ६८ अध्याय

आस्था-श्रद्धा-शील पाठकों से हम आग्रह करेंगे कि यहाँ का सम्पूर्ण प्रकरण एकबार वे अवश्य ही देख लेने का कष्ट करें, जिसमें सञ्जय के मुख से पुराणपुरुष ने भगवत्सत्ता के सम्बन्ध में महान् उद्बोधन प्रदान किया है भारत पाण्डव-भक्त-जीवों के लिए।

मानव के प्राकृत स्वरूप का संरक्षण ही सम्भव एवं न प्राकृत–भावुकता के क्षेत्र से सम्बन्ध रखने वाले सहज भ्रमादि से परित्राण प्राप्त कर लेने का उपाय ही प्राकृत मानव की प्राकृत बुद्धि में विद्यमान । क्या करे मानव इस महती विषमा परिस्थिति में ! ।

## ५८३–विषमावस्था की उपक्रममूला मूढता, उपसंहाररूपा विमूढता का स्वरूप-दिग्दर्शन, एवं दोनों के समतुलन में 'मूढता' का ही प्राचुर्य्य—

ऐसी विषमा परिस्थिति मानव में आती कब है ? प्रश्न का एकमात्र उत्तर है-जब कि मानव अपनी प्राकृतबुद्धि के अपने प्राकृत अनुभव तात्कालिक–ऐन्द्रियक–अनुभव के आधार पर ही कर्त्तव्य–अकर्त्तव्य का निर्णय कर डालता है तात्कालिक हानि–लाभ–के समतुलन से । इसी तात्कालिकता का नाम रख लिया गया है मूढता एवं विमूढता । विषमा परिस्थिति की पूर्वावस्था–अपरिपक्वावस्था का नाम है–मूढता जिस में मानव कर्त्तव्य से पराङ्मुख ही बन जाता है । दिग्देशकालात्मिका परिस्थितियों के समन्वय में असमर्थ एवं प्रकृतिविपर्यय अनुभूतिविपर्यय मानव की कर्त्तव्यगति सहसा कुण्ठित हो जाती है वह ठगा सा बना रह जाता है । और अपराधमय, उत्तरदायित्वपूर्ण सभी प्राकृत-कर्म्मों से इसे भय सा लगने लगता है । यही इस की भावुकतापूर्णा मूढा प्राकृत अवस्था है । एवं ९९ प्रतिशत मानव इसी मूढावस्था की उपा–सना में तल्लीन बने रहते हैं । न इन का अपना कोई निश्चित मन्तव्य ही रहता न निर्णयात्मक कर्त्तव्य ही सुनिश्चित रहता । अपितु दिग्देशकालप्रवाह के अनुपात से ये उसीप्रकार कालयापन करते रहते हैं जैसेकि प्रचण्डवेगात्मिका नदी के प्रवाह से प्रवाहित तृणकाष्ठादि नदीवेगानुपात से ही कालयापन करते रहते हैं ।

## ५८४–मूढ मानव की मूढता की 'विमूढता' में परिणति, तत्परिणामभूता उपक्रमानुगति—

एस ही मूढ भावुक मानवों में से कोई सा भावुक मानव अपनी मूढता से विमूढावस्था में आजाता है । मूढ की स्वप्नवृत्ति आरम्भ में मन को गतानुगतिक बना देती है । इस गतानुगतिकता से थक कर यही मन (कोई सा मूढ ही) कालान्तर में गतिशून्य-सर्वथा अकर्मण्य ही बन जाता है । इसी का नाम है 'जडता' जिस में आत्यन्तिकरूप से गत्यवरोध है । इसी जडावस्था का नाम है मूढता की उत्कटावस्था किंवा मूढता की परिपक्वावस्था और इसी का नाम है विमूढता' । 'भावुकता में जो एकप्रकार की प्रच्छन्ना सहृदयता रहा करती है जो कि मूढ मानवों का एकमात्र प्रत्यक्ष धन बना रहता है इस विमूढता में वह भावुकता-सहृदयता भी सर्वथा अभिभूत ही हो जाती है । एवं यहीं से उस क्रूरता–हिंसकता–मत्सरता–का जन्म हो पड़ता है जिसने यह अकर्मण्य विमूढ जड मानव सहसा अपने गत्यवरोध को प्रचण्ड रूप से गत्यात्मक ही बना देता है ।

## ५८५–लोकक्षोभप्रवर्त्तिका–जडतानिबन्धना–कुनिष्ठा से अनुप्राणित महान् साहस, एवं तत्सम्बन्ध में एतिह्य उदाहरण—

किंवा इस की यह आत्यन्तिक अकर्मण्यता–जडता ही इसे वैसे असम-साहसों की ओर ( प्रतिक्रिया के रूप में ) प्रवृत्त कर देती है जिससे लोक में क्षोभ उत्पन्न होजाता है । भावुकता अनिवार्य मूढता की परिपाक

स्येत्यर्थः, अभाव-कुत्सितो भावः अभाव दुर्दशालक्षण., स चेह भवे सर्वतो निष्कासनादिरूपः, परभवे गुरोराशातनया अबोधिः, अबोधेस्तप.सयमासभवः, सयमभावेन मोक्षमार्गानाराधनम्, तेनानन्तससारपरिभ्रमणम् त तथाविधमभाव तप. श्रुत्वा=गुरुसनिधौ निशम्य आत्मन.=स्वस्य, हित=कल्याणम् इच्छन् आत्मान

धर्म में स्थापित करता है। अथवा-भाव यह है कि कुत्ती सूकर और अविनीत शिष्यका स्वरूप सुनकर आत्महितैपी विनय शील बनें।

भावार्थ—इस गाथा द्वारा सूत्रकार यह उपदेश दे रहे हैं कि जो शिष्य आत्मकल्याण का अभिलाषी है उसका कर्तव्य है कि वह इस विनयधर्मके आचरण करने में थोड़ा भी प्रमाद न करे। कारण कि अविनीत शिष्य की वह दुर्दशा होती है जो पूतिकर्णी शुनी की तथा सूकर शिशु की हुई है। अविनीत के ऊपर किसी का भी विश्वास नहीं रहता वह इस भवमें गुरु की अकृपाका भाजन बनता हुआ जगह-जगह अपमान आदि दु:स्थिति को सहन करता है—और गच्छ से बाहर भी कर दिया जाता है तथा परभव में गुरु की आशातना से बोधि के लाभ से भी वंचित रहता है बोधिलाभ के विना कभी भी श्रेयस्कर मुक्ति का मार्ग उसे प्राप्त नहीं हो सकता है। क्यों कि बोधि के अभाव में सम्यक् तप और सयम नहीं होता है। सम्यक् तप सयम के अभाव से मोक्षमार्ग की आराधना नहीं होती है और मोक्ष-

વિનય ધર્મમા સ્થાપિત કરે છે અથવા ભાવાર્થ એ છે કે—કુતરી, સૂકર અને અવિનીત શિષ્યનુ સ્વરૂપ સાભળી આત્મહિતૈષી વિનયશીલ બને.

ભાવાર્થ—આ ગાથા દ્વારા સૂત્રકાર એવો ઉપદેશ આપે છે કે જે શિષ્ય આત્મ કલ્યાણનો અભિલાષી છે, એનુ કર્તવ્ય છે કે તે આ વિનય ધર્મનું આચરણ કરવામા થોડો પણ પ્રમાદ ન કરે. કારણ કે અવિનીત શિષ્યની આવી દુર્દશા થાય છે જે પૂતકર્ણી શુનીની તથા સૂકર( ભૂડણના બચ્ચાની ) બાળકની થઇ છે, અવનીતનો કોઇ પણ વિશ્વાસ કરતું નથી. તે આ ભવમા ગુરૂની અકૃપાનો ભાજન બની દરેક સ્થળે અપમાન આદિ દુસ્થિતિને સહન કરે છે અને ગચ્છથી બહાર કરી દેવામા આવે છે અને પરભવમા ગુરૂની આશાતનાથી બોધિના લાભથી પણ વચિત રહ્યા કરે છે બોધિ લાભ વિના કદી પણ શ્રેયસ્કર મુક્તિનો માર્ગ એને પ્રાપ્ત થઇ શકતો નથી. કેમકે બોધિના અભાવમા સમ્યક્ તપ અને સયમ હોતુ નથી. સમ્યક્ તપ સયમના અભાવથી મોક્ષ માર્ગની આરાધના બની શકતી નથી. અને મોક્ષમાર્ગની

मानव के प्राकृत स्वरूप का संरक्षण ही सम्भव, एवं न प्राकृत–भावुकता के क्षेत्र से सम्बन्ध रखने वाले सहज विमोहन से परित्राण प्राप्त कर लेने का उपाय ही प्राकृत मानव की प्राकृत बुद्धि में विद्यमान। क्या करे मानव इस महती विषमा परिस्थिति में ?।

## ५८३–विषमावस्था की उपक्रममूला मूढ़ता, उपसंहाररूपा विमूढ़ता का स्वरूप दिग्दर्शन, एवं दोनों के समतुलन में 'मूढ़ता' का ही प्राचुर्य्य—

ऐसी विषमा परिस्थिति मानव में आती कब है ?, प्रश्न का एकमात्र उत्तर है–जब कि मानव अपनी प्राकृतबुद्धि के अपने प्राकृत अनुभव तात्कालिक–ऐन्द्रियक–अनुभव के आधार पर ही कर्त्तव्य–अकर्त्तव्य का निर्णय कर डालता है तात्कालिक हानि–लाभ–के समतुलन से। इसी तात्कालिकता का नाम रख लिया गया है मूढ़ता एवं विमूढ़ता। विषमा परिस्थिति की पूर्वावस्था–अपरिपक्वावस्था का नाम है–मूढ़ता जिस में मानव कर्त्तव्य से पराङ्मुख ही बन जाता है। दिग्देशकालात्मिका परिस्थितियों के समन्वय में असमर्थ ऐसे प्रकृतिपरायण, अनुभूतिपरायण मानव की कर्त्तव्यगति सहसा कुण्ठित हो जाती है वह इक्का बक्का सा बना रह जाता है। और अपर्यामक, उत्तरदायित्वपूर्ण सभी प्राकृत-कर्म्मों से इसे भय सा लगने लगता है। यही इस की भावुकतापूर्णा महा प्राकृत अवस्था है। एवं ९९ प्रतिशत मानव इसी मूढ़ावस्था की उपासना में तल्लीन बने रहते हैं। न इन का अपना कोई निश्चित मन्तव्य ही रहता न निर्णयात्मक कर्त्तव्य ही सुनिश्चित रहता। अपितु दिग्देशकालप्रवाह के अनुपात से ये उसीप्रकार कालयापन करते रहते हैं जैसेकि प्रचण्डवेगाभिमुख नदी के प्रवाह से प्रवाहित तृणकाष्ठादि नदीवेगानुपात से ही कालयापन करते रहते हैं।

## ५८४–मूढ मानव की मूढ़ता की 'विमूढ़ता' में परिणति, तत्परिणामभूता उपक्रम्मानुगति—

ऐसे ही मूढ भावुक मानवों में से कोई सा भावुक मानव अपनी मूढ़ता से विमूढावस्था में आजाता है। मूढ की तथाप्रवृत्ति आरम्भ में मूढ को गतानुगतिक बना देती है। इस गतानुगतिकता से थक कर यही मूढ (कोई सा मूढ ही) कालान्तर में गतिशून्य–सर्वथा अकर्म्मण्य ही बन जाता है। इसी का नाम है 'जड़ता' जिस में आत्यन्तिकरूप से गत्यवरोध है। इसी जड़ावस्था का नाम है मूढ़ता की उत्तरावस्था किंवा मूढ़ता की परिपक्वावस्था और इसी का नाम है विमूढ़ता'। 'भावुकता में जो एकप्रकार की मन्दकुसा सहृदयता रहा करती है जो कि मूढ मानवों का एकमात्र प्रत्यक्ष धन बना रहता है इस विमूढ़ता में वह भावुकता-सहृदयता भी सर्वथा अभिभूत ही हो जाती है। एवं यहीं से उस क्रूरता–हिंस्रकता–मत्सरता–का जन्म हो पड़ता है जिससे यह अकर्म्मण्य विमूढ जड़ मानव सहसा अपने गत्यवरोध को प्रचण्ड रूप से गत्यात्मक ही बना देता है।

## ५८५–लोकक्षोभप्रवर्त्तिका–जड़तानिबन्धना–कुनिष्ठा से अनुप्राणित महान् साहस, एवं तत्सम्बन्ध में एतिह्य उदाहरण—

किंवा इस की यह आत्यन्तिक अकर्मण्यता–जड़ता ही इसे वैसे असम-साहसों की ओर (प्रतिक्रिया के रूप में) प्रवृत्त कर देती है जिससे लोक में क्षोभ उत्पन्न होजाता है। भावुकता जनिता मूढ़ता की परिपक्व

है । अतएव कदापि भगवद्भावों में माधुकतापूर्णा किसी भी आशङ्का–कुशङ्का का कोई भी अवसर नहीं है । भगवान् के साम्राज्य में सुबुद्धि, दुर्बुद्धि, दोनों ही जीवित रहते हैं । दोनों को ही भगवान् का यथोचित सहयोग मिलता रहता है । देवता, और असुर, दोनों ही प्रजापति की सन्तान हैं । प्रजापति की भूतसम्पत्ति के दोनों ही समानरूप से दायभोक्ता हैं । अन्तर केवल 'दृष्टि' का है । दुष्ट–असुरबुद्धि–सन्तान केवल 'भौतिक दायाद्' की ही अधिकारिणी बनती है जबकि प्रजापति पिता की सद्धर्ममर्यादा का धर्म्मपूर्वक निर्वाह करने वाली सत्त्वबुद्धियुक्ता-सुसन्तति को भूतदायाद के साथ साथ पिताप्रजापति की 'अनुग्रहदृष्टि' भी यथा चितरूपेणैव प्राप्त हो जाती है । और ऐसा ही सर्वात्मना ऐसा ही हुआ है विश्वम्भर–विश्वप्रजापति भगवान् वासुदेव श्रीकृष्ण के प्राङ्गण में इन की इन दोनों सन्ततियों के लिए । एक ( दुर्य्योधन ) को केवल 'भूत' मिला तो दूसरे को दृष्टि–अनुग्रह–माध्यम से स्वयं 'भूतपति' प्राप्त हो गए । दृष्टि का अनुग्रह वात्सल्यपूर्ण अनुग्रह तो परमभागधेय भाग्यशाली उस भावुक अर्जुन को ही प्राप्त हुआ जिसने मनसा भाव से भक्तिपुरस्सर भगवान् के चरणकमल में सर्वात्मना समर्पित ही कर दिया था अपने आप को जिस इस तथ्य का पुरुषपुरुष की– 'दृष्टस्तु प्रथमं राजन् ! मया पार्थो धनञ्जयः' इस दिव्या वाणी के 'दृष्टः (दृष्टि' अनु ग्रहदृष्टियुक्त) इस शब्द से सर्वात्मना समन्वय होजाता है ।

## ५८१–संवित्–मूला निष्ठा, एवं अनुभूतिमूला भावुकता से समन्वित महान् मानव के प्रकृति–पुरुष–निबन्धन स्वरूपों का समन्वय—

बात चल रही है उस 'पतिविशित् सम्बोधन' की जो 'दिग्देशकालस्वरूपमीमांसा' से सम्बद्ध है । इसी पतिविशित् सम्बोधन के प्रसङ्ग की अपेक्षा से पुरुषभाव से अनुप्राणिता संवित्–मूला निष्ठा तथा प्रकृतिभाव से अनुप्राणिता अनुभूतिमूला भावुकता इन दोनों उन महान् तत्त्वों का पतिविशित् समन्वय उप- पन्न हो पड़ा जो वक्तव्यतथ्यात्मक प्रस्तुत निबन्ध का मुख्य लक्ष्य है । दिग्देशकालातीता पुरुषानुप्राणिता 'निष्ठा' भी मानव का ही स्वरूप ( स्वस्वरूप ) है एवं दिग्देशकालात्मिका प्रकृत्यनुप्राणिता 'भावुकता' भी मानव का ही स्वरूप है । क्योंकि प्रकृति–पुरुष के समन्वितरूप का ही नाम महान् मानव है । मानव का निष्ठारूप पुरुषभाव इसी का लोकातीतभाव है तद्दृष्ट्यैव मानव अप्राकृत– अलौकिक–मानव है एवं यह 'महतोमहीयान्' ( प्रकृतिरूप महान् किंवा महदक्षररूपा प्रकृति से भी महान् ) है । तथा मानव का भावुकतारूप प्रकृतिभाव इसी का लोकात्मकभाव है तद्दृष्ट्यैव मानव प्राकृत लौकिक मानव है एवं यह 'महान्' है । पुरुषरूप लोकातीत क्षेत्र में मानव दिग्देशकालातीत ही बना रहता है एवं प्रकृतिरूप लोकात्मक क्षेत्र में मानव दिग्देशकालात्मक ही बना रहता है । यों मानव के दोनों स्वरूपों के दोनों क्षेत्र सर्वथा विभिन्न हैं । और यहीं मानव उस पतिविशित् से सम्बोधन की उपेक्षा कर अपनी सहज मानवता किंवा महत्ता से पराङ्मुख बन जाता है । अतएव यही यह पतिविशित् सम्बोधन सम्बद्ध बन रहा है ।

## ५८२–प्रकृतिभावनिबन्धना मानव की विषमा समस्या—

दिग्देशकालात्मक प्राकृत क्षेत्र भावुकतापूर्ण है, इस में तो कोई सन्देह नहीं । अतएव इस में मानव का मूढ, किंवा विमूढ बन जाना भी असम्भावित नहीं कहा जासकता । न तो प्राकृत–भावुकता के क्षेत्र के बिना

चैसाकि दोनों के-'न योत्स्ये' *, 'नैव दास्यामि' -- इन सुप्रसिद्ध निषेध-घोषणाओं से स्पष्ट प्रमाणित है। एक (अर्जुन) दिग्भ्रान्त भावुकता से पुरुषानुगत अस्तित्व को विस्मृत कर बैठा था, तो दूसरा (दुर्योधन) दिग्भ्रान्त-आत्मविमूढ़ता से पुरुषानुगत अस्तित्व का शत्रु बन गया था। एक काल्पनिक 'आस्तिकता' में प्रवाहित था तो दूसरा काल्पनिक 'नास्तिकता' के वाग्जाल में आबद्ध हो चुका था। यों तत्त्वतः दोनों ही प्रकृत्या भावुक ही थे लक्ष्यविहीन ही थे। भगवान् ने समानरूप से दोनों को ही उद्बोधन प्रदान करना चाहा था। किन्तु दूसरा उद्बोधन की सीमा का अतिक्रमण कर चुका था जबकि अर्जुन उद्बोधन की सीमा में ही विद्यमान था। यत्किञ्चित् संबोधन के लिए भगवान् ने दुर्योधन को भी अन्तिम क्षण पर्य्यन्त समझाने में कोई कमी नहीं की थी। किन्तु भावुकता की चरमसीमा—परिपक्वावस्था—रूपा कुनिष्ठाने दुर्योधन का परित्राण होने ही नहीं दिया जबकि भावुकता की अपरिपक्वावस्था से समन्वित अर्जुन इस उद्बोधन से सँभल गया। कहते हैं—कच्चे घड़े पर ही संस्कार सम्भव है। अपरिपक्व भावुकता की ही चिकित्सा सम्भव है। यदि यह समय निकल जाता है तो फिर सभी उपाय निरर्थक ही प्रमाणित हो जाते हैं।

तथ्य यही है कि भावुकता की अपरिपक्वावस्था से सम्बन्ध रखने वाली मूढ़ावस्था में मूढ़ मानव के मन में 'अभिभूता श्रद्धा' (जिसे अन्धश्रद्धा कहा गया है) विद्यमान रहती है जिस इस श्रद्धारस के कारण ही एक अपरिपक्व मूढ़ भावुक आंशिकरूपेण धर्म्मभावनाओं से समन्वित रहता है जिसे हम 'धर्म्म भीरुता' ही कहा करते हैं। अवश्य ही अभिनिवेश का तो उदय नहीं होने पाता इस धर्म्मभीरुता में। किन्तु धर्म्म-नैरपेक्ष्य-आस्तिकता-आदि आदि की प्रतिद्वन्द्विनी कुनिष्ठा का भी प्रवेश नहीं होपाता ऐसे धर्म्मभीरु भावुक मूढ़ मानव में। अतएव इसी धर्म्मभावना के कारण यह दुराग्रह (हठधर्म्म) रूप सर्वविनाशक उस 'अभिनिवेश' से बचा रह जाता है धर्म्मभावनाविरोधी धर्म्माचरणप्रतिद्वन्द्वी जिस अभिनिवेश को मनीषियों आचार्य्योंने 'अचिकित्स्य' ही माना है × जिसका ज्वलन्त उदाहरण ही प्रमाणित हो रहा है महाभारतयुग का अभिनिविष्ट विमूढ़ अतएव कुनैष्ठिक दुर्य्योधन तथैव च वर्त्तमानयुग के तत्समान धर्म्मी वे धर्मी मानव जिन्होंने धर्म्माचरणपद्धतियों से अपने आपको निरपेक्ष किंवा पराङ्मुख अथवा तो प्रतिद्वन्द्वी बनाते हुए अपने आपको सर्वात्मना 'ज्ञाअभिनिविष्ट' ही प्रमाणित कर लिया है।

---

*—एवमुक्त्वा हृषीकेशं गुडाकेशः परन्तप ।
'न योत्स्ये'—इति गोविन्दमुक्त्वा तूष्णीं बभूव ह ॥
—गीता २।९।

——सूच्यग्रं नैव दास्यामि विना युद्धेन केशव। (महाभारत)।

×लभेत सिकतासु तैलमपि यत्नतः पीडयन्, पिबेच्च मृगतृष्णिकासु सलिलं पिपासार्दितः ॥
कदाचिदपि पर्य्यटञ्छशविषाणमासादयेत्, न तु प्रतिनिविष्टमूर्खजनचित्तमाराधयेत् ॥१॥
प्रसह्यमणिमुद्धरेन्मकरवक्त्रदंष्ट्राङ्कुरात्, समुद्रमपि सन्तरत्प्रचलदूर्म्मिमालाकुलम् ॥
भुजङ्गमपि कोपितं शिरसि पुष्पवद्धारयेत्, न तु प्रतिनिविष्टमूर्खजनचित्तमाराधयेत् ॥२॥ (भर्तृहरिः)

परथारूपा विमूढता—सचमुच अद्रतामिश्रिता प्रतिक्रियामिश्रा इस उत्तरावस्था का नाम ही रख दिया जाता है—'कुनिष्ठा' जो प्रचण्ड साहस से ही सम्बन्ध रखती है। अपने आरम्भ के जीवन में (अनुचित पितृवात्सल्य के कारण) बार बार रूठ पड़ने वाला मचलने वाला मुँह बिगाड़ लेने वाला, इतस्ततः पलायित होते रहने वाला नितान्त भावुक वही मूढ़ दुर्योधन कालान्तर में शकुनि-जैसे कुनैष्ठिकों के सम्पर्क में आकर अन्ततोगत्वा वैसा 'विमूढ़मानव' ही बन गया था, जिस की इस आत्यन्तिक जड़ताने ही इसे उस युग का सर्वमूर्द्धन्य कुनैष्ठिक ही तो प्रमाणित कर दिया था।

## ५८६—आत्ममूढ भावुक अर्जुन का भगवान् के द्वारा परित्राण, तत एव अर्जुन का विमूढता से संरक्षण—

जब कि भावुक अतएव मूढ—अपरिपक्व अर्जुन को महत्भाग्य से भगवान् कृष्ण जैसे नैष्ठिक महापुरुष का अनुग्रह प्राप्त हो गया था। अतएव अर्जुन की भावुकता कालान्तर में सन्निष्ठा की ही अनुगामिनी बन गई थी। यह तब मान लीजिए कि, यदि अर्जुन की भावुकता को भगवान् की निष्ठा का प्रश्रय न मिलता तो यह प्रथम तो स्वयं अपनी भावुकता से अपना स्वरूप ही खो बैठता। यदि दुर्भाग्यवश इसे शकुनि जैसा कोई कुनैष्ठिक परामर्शदाता मिल जाता, तो यह दुर्योधन से भी कहीं अधिक ही कुनैष्ठिक प्रमाणित होजाता। क्योंकि अर्जुन प्रारम्भ के भावुक दुर्योधन की अपेक्षा भी कहीं अधिक भावुक थे।

## ५८७—भावुकता, तथा निष्ठा के प्रतिरूपात्मक महान् उदाहरण—

जो जितना ही अधिक भावुक होता है अधिक अनुभूतिपरायण होता है केवल काल्पनिक विचारों में ही डूबा रहता है वह अवसर मिलने पर उतना ही अधिक कुनैष्ठिक बन जाता है—यदि भावुकता के आवेश में वह मर खप नहीं जाता तो। आरम्भ का भावुक जिस आवेश से परोपकार की परदुःखहरण की जितनी अधिक घोषणा करता है उत्तर का वही कुनैष्ठिक उसी उच्च घोषणा के अनुपात से उतना ही अधिक वैय्यक्तिक—अधम्य स्वार्थलिप्सु बन जाता है। और यों निश्चित कर्त्तव्यपथ की विस्मृति से आविर्भूत हो पड़ने वाली मूढतामूला भावुकता की कृपा से ही इस प्राकृत विश्व में कर्त्तव्यनिष्ठाशैथिल्य—स्वानुभूतिपरायण—प्राकृत भावुक—मानवों के ही भावुकमानव कुनैष्ठिकमानव ये दो वर्ग बन जाते हैं जिन में प्रथमवर्ग अधिक सम्पर्कों से अनुप्राणित है जबकि दूसरे वर्ग में सम्पर्क सीमित ही रहा करते हैं। एवं इन दोनों के ही प्रतिरूपात्मक उदाहरण क्रमशः अर्जुन और दुर्योधन बने हुए हैं।

## ५८८—अव्ययात्मनिष्ठ बन अस्तित्व के स्वरूप से अपरिचित महान् अर्जुन, एवं अव्ययास्तित्व के प्रति आकृष्ट महान् दुर्योधन, और दोनों पात्रों के माध्यम से चिकित्स्य—अचिकित्स्य—भावों का दिग्दर्शन—

यदि अर्जुन अपनी भावुकता में महान् था तो दुर्योधन अपनी कुनिष्ठा में महान् था। दोनों ही लोकोत्तर थे अपने अपने अनुभूति—क्षेत्रों में। दोनों ही प्रकृतिनिबन्धन—'निषेध' के परमाचार्य बने हुए थे

जैसाकि दोनों के-'न योत्स्ये' *, 'नैव दास्यामि' + इन सुप्रसिद्ध निषेध-धारणाओं से स्पष्ट प्रमाणित है। एक (अर्जुन) दिग्देशकालमूढ़ता से पुरुषानुगत अस्तित्व को विस्मृत कर बैठा था, तो दूसरा (दुर्य्योधन) दिग्देशकालविमूढ़ता से पुरुषानुगत अस्तित्व का शत्रु बन गया था। एक काल्पनिक आस्तिकता में प्रवाहित था, तो दूसरा काल्पनिक 'नास्तिकता' के वारुणपाश में आबद्ध हो चुका था। यों वस्तुतः दोनों ही प्रकृत्या भावुक ही थे, लक्ष्यविहीन ही थे। भगवान् ने समानरूप से दोनों को ही उद्बोधन प्रदान करना चाहा था। किन्तु दूसरा उद्बोधन की सीमा का अतिक्रमण कर चुका था जबकि अर्जुन उद्बोधन की सीमा में ही विद्यमान था। यथानिर्दिष्ट सम्बोधन के लिए भगवान् ने दुर्य्योधन को भी अन्तिम क्षण पर्य्यन्त समझाने में कोई कमी नहीं की थी। किन्तु भावुकता की चरमसीमा—परिपाकावस्था—रूपा कुनिष्ठा ने दुर्य्योधन का परित्राण होने ही नहीं दिया जबकि भावुकता की अपरिपक्वावस्था से समन्वित अर्जुन इस उद्बोधन से सँभल गया। कहते हैं—कच्चे घड़े पर ही संस्कार सम्भव है। अपरिपक्व भावुकता की ही चिकित्सा सम्भव है। यदि वह समय निकल जाता है तो फिर सभी उपाय निरर्थक ही प्रमाणित हो जाते हैं।

तथ्य यही है कि भावुकता की अपरिपक्वावस्था से सम्बन्ध रखने वाली मूढ़ावस्था में मूढ़ मानव के मन में 'अभिभूता श्रद्धा' (जिसे अन्धश्रद्धा कहा गया है) विद्यमान रहती है, जिस इस श्रद्धारस के कारण ही एतत् अपरिपक्व मूढ़ भावुक आंशिकरूपेण धर्म्मभावनाओं से समन्वित रहता है जिसे हम 'धर्म्मभीरुता' ही कहा करते हैं। अवश्य ही सम्यग्ज्ञान का तो उदय नहीं होने पाता इस धर्म्मभीरुता में। किन्तु धर्म्म-ईश्वर-आस्तिकता-श्रुति आदि की प्रतिद्वन्द्विनी कुनिष्ठा का भी प्रवेश नहीं होपाता ऐसे धर्म्मभीरु भावुक मूढ़ मानव में। अतएव इसी धर्म्मभावना के कारण यह दुराग्रह (हठधर्म्म) रूप सर्वविनाशक उस 'अभिनिवेश' से बचा रह जाता है धर्म्मभावनाविरोधी, धर्म्माचरणप्रतिद्वन्द्वी जिस अभिनिवेश को सुनैष्ठिक आचार्य्योंनें 'अविचिकित्स्य' ही माना है × जिसका ज्वलन्त उदाहरण ही प्रमाणित हो रहा है महाभारतयुग का अभिनिविष्ट विमूढ़ अतएव कुनैष्ठिक दुर्य्योधन तथैव च वर्त्तमानयुग के तत्समान धर्म्मा वे सभी मानव जिन्होंनें धर्म्माचरणपद्धतियों से अपने आपको निरपेक्ष, किंवा पराङ्मुख, अथवा तो प्रतिद्वन्द्वी बनाते हुए अपने आपको सर्वात्मना 'आत्माभिनिविष्ट' ही प्रमाणित कर लिया है।

---

*—एवमुक्त्वा हृषीकेशं गुडाकेशः परन्तप।
'न योत्स्ये'—इति गोविन्दमुक्त्वा तूष्णीं बभूव ह॥
—गीता २।९।

+—सूच्यग्रं नैव दास्यामि विना युद्धेन केशव। (महाभारत)।

×लभेत सिकतासु तैलमपि यत्नतः पीडयन्, पिबेच्च मृगतृष्णिकासु सलिलं पिपासार्दितः॥
कदाचिदपि पर्य्यटञ्छशविषाणमासादयेत्, न तु प्रतिनिविष्टमूर्खजनचित्तमाराधयेत्॥१॥
प्रसह्यमणिमुद्धरेन्मकरवक्त्रदंष्ट्राङ्कुरात्, समुद्रमपि सन्तरेत्प्रचलदूर्म्मिमालाकुलम्॥
भुजङ्गमपि शिरसि पुष्पवद्धारयेत्, न तु प्रतिनिविष्टमूर्खजनचित्तमाराधयेत्॥२॥ (भर्तृहरिः)

वस्पारूपा विमूढता—सचमुच जड़तामिश्रिता प्रतिक्रियात्मिका इस उपरावस्था का नाम ही रख लिया जाता है—'कुनिष्ठा' जो प्रचण्ड साहस से ही सम्बन्ध रखती है। अपने आरम्भ के जीवन में (अनुचित पितृवात्सल्य के कारण) बार बार रूठ पड़ने वाला, मचलने वाला, मुँह बिगाड़ लेने वाला, इतस्ततः पलायित होते रहने वाला नितान्त भावुक वही मूढ़ दुर्योधन कालान्तर में शकुनि—जैसे कुनैष्ठिकों के सहयोग में आकर अन्ततो-गत्वा वैसा 'विमूढमानव' ही बन गया था जिस की इस आत्यन्तिक जड़ताने ही इसे उस युग का समूलत्न कुनैष्ठिक ही तो प्रमाणित कर दिया था।

## ४८६—आत्ममूढ भावुक अर्जुन का भगवान् के द्वारा परित्राण, तत एव अर्जुन का विमूढता से संरक्षण—

जब कि भावुक, अतएव मूढ—अपरिपक्व अर्जुन को महद्भाग्य से भगवान् कृष्ण जैसे नैष्ठिक महा-पुरुष का अनुग्रह प्राप्त हो गया था। अतएव अर्जुन की भावुकता कालान्तर में सन्निष्ठा की ही अनुगामिनी बन गई थी। यह सच मान लीजिए कि यदि अर्जुन की भावुकता को भगवान् की निष्ठा का प्रश्रय न मिलता तो यह प्रथम तो स्वयं अपनी भावुकता से अपना स्वरूप ही खोबैठता। यदि दुर्भाग्यवश इसे शकुनि जैसा कोई कुनैष्ठिक परामर्शदाता मिल जाता, तो यह दुर्योधन से भी कहीं अधिक ही कुनैष्ठिक प्रमाणित होजाता। क्योंकि अर्जुन आरम्भ के भावुक दुर्योधन की अपेक्षा भी कहीं अधिक भावुक थे।

## ४८७—भावुकता, तथा निष्ठा के प्रतिरूपात्मक महान् उदाहरण—

जो जितना ही अधिक भावुक होता है अधिक अनुभूतिपरायण होता है केवल काल्पनिक विचारों में ही डूबा रहता है वह अवसर मिलने पर उतना ही अधिक कुनैष्ठिक बन जाता है—यदि भावुकता के आवेश में वह मर खप नहीं जाता तो। आरम्भ का भावुक जिस आवेश से परोपकार की परदुःखहरण की जितनी अधिक घोषणा करता है उत्तर का वही कुनैष्ठिक उसी उच्च घोषणा के अनुपात से उतना ही अधिक वैयक्तिक—जघन्य स्वार्थलिप्सु बन जाता है। और यों निश्चित कर्त्तव्यपथ की विच्युति से आविर्भूत हो पड़ने वाली मूढतामूला भावुकता की कृपा से ही इस प्राकृत विश्व में कर्त्तव्यनिष्ठावाञ्छित—स्वानुभूतिपरायण—प्राकृत भावुक—मानवों के ही भावुकमानव कुनैष्ठिकमानव ये दो वर्ग बन जाते हैं जिन में प्रथमवर्ग अधिक संख्याओं से अनुप्राणित है जबकि दूसरे वर्ग में संख्या सीमित ही रहा करती है। एवं इन दोनों के ही प्रति-रूपात्मक उदाहरण क्रमशः अर्जुन और दुर्योधन बने हुए हैं।

## ४८८—अध्यात्मनिष्ठ घन आस्तिक्य के स्वरूप से अपरिचित महान् अर्जुन, एवं अध्यात्मास्तिक्य के प्रति आकृष्ट महान् दुर्योधन, और दोनों पात्रों के माध्यम से चिकित्स्य—अचिकित्स्य—भावों का दिग्दर्शन—

यदि अर्जुन अपनी भावुकता में महान् था तो दुर्योधन अपनी कुनिष्ठा में महान् था। दोनों ही लोकोत्तर थे अपने अपने अनुभूति—क्षेत्रों में। दोनों ही प्रकृतिनिबन्धन—'नियेध' के परमाचार्य बने हुए थे

## ५६१–दिग्देशकालात्मक-लौकिक-बुद्धिवादात्मक-'बुद्धियोग', तथा दिग्देशकालातीत-अलौकिक-अबुद्धियोगात्मक-'बुद्धियोग' का स्वरूप का तात्त्विक-निदर्शन—

दुर्योधन में भी 'बुद्धियोग' था। उसका भी प्रत्येक कार्य्य बुद्धिपूर्वक ही होता था, अपितु अर्जुन का तो प्रत्येक कार्य्य आरम्भदशा में बुद्धिव्यामोहना से ही समन्वित रहता था। फिर क्या बात थी कि, बुद्धिमानी पूर्वक, पूर्ण कौशलपूर्वक सतत जागरूक रहते हुए स्वनियोजित कर्त्तव्यनिष्ठा (युद्धकर्म्म) में प्रवृत्त रहने वाले भी दुर्योधन को विजयश्री नहीं मिली ?। इस 'कौशल' शब्द के गर्भ में ही इस प्रश्न का उत्तर सुरक्षित है। दुर्योधन की बुद्धि का योग तात्कालिक–स्वार्थ के ही साथ था, 'अर्थ' पूर्ण वा स्वार्थ 'अकर्म्म' कहलाया है। फलाशा में ही उसकी बुद्धि निमज्जित थी। कर्त्तव्य की अपेक्षा कर्त्तव्य का 'फल' उसकी दृष्टि में प्रमुख बना हुआ था। तभी तो थोड़ा सा भी पराजय होते देख कर वह भीष्म जैसे सर्वश्रेष्ठ सम्मान्य सेनापति पर भी बिगड़ पड़ता था। फलाशा की यत्किञ्चित् सी भी निराशा इसे इसके वास्तविक भावुक–स्वरूप (चाञ्चल्य) पर ला पटक कर देती थी। उस आतुरता के आवेश में तो यह ऐसा अनर्गल प्रलाप करने लग पड़ता था, जैसा असम्बन्धित-प्रथित अभद्र अमङ्गल-अशुचि प्रलाप कभी अर्जुन ने भी नहीं किया। अर्जुन की भावुक-बुद्धि उद्बोधन से पूर्व जहाँ कर्त्तव्य से अयुक्त थी, वहाँ दुर्योधन की बुद्धि प्रधानरूप से फल से ही युक्त थी। अर्जुन का तो किसी से योग ही नहीं था। न उसे साम्राज्यफलभोग की ही इच्छा थी, न ऐसे फल के स्वबंधक कर्त्तव्य (युद्ध) में ही उसकी बुद्धि का योग हो रहा था। अपितु वह तो अकारणोपविष्टरूपेण 'भावुक' ही प्रमाणित हो रहा था। किन्तु दुर्योधन तो फल के साथ दृढ़रूप से आसक्त होरहा था। इस राज्यलिप्सा के लिए वह अच्छा–बुरा पाप–पुण्य सबकुछ कर डालने के लिए सन्नद्ध बना रहता था। कर्त्तव्यविवेक से उसकी बुद्धि का कोई सम्बन्ध कोई योग नहीं था। अपितु योग था केवल फल से। इसी फलासक्ति ने फलयोग ने इसकी कर्त्तव्यनिष्ठा में शिथिलता उत्पन्न करदी। इसी एकस्थाने इसके हितैषियों को भी इसकी ओर से उदासीन बना दिया, जिस उदासीनता के दुष्परिणाम-स्वरूप ही इसे अन्ततोगत्वा पराभूत ही हो जाना पड़ा। फल के साथ बुद्धि का आसक्त्यात्मक योग हो नहीं, कर्त्तव्य के साथ बुद्धि का अनन्य योग रहे इस योग का नाम ही 'कर्त्तव्यकौशल' माना गया है जिसका एकमात्र अवलम्ब अव्ययपुरुष के साथ योग कर लेना ही है। जबतक बुद्धि (प्रकृति) उस पुरुष के साथ योग नहीं कर लेती तबतक इसमें योगात्मक ऐसे कौशल का योग हो ही नहीं सकता जिसके द्वारा कि, यह कर्त्तव्यनिष्ठ भी बनी रहे फल का भी आगमन होता रहे एवं प्राप्त फल में यह बुद्धि आसक्त भी न हो।

## ५६२–कर्त्तव्यनिष्ठात्मक-बुद्धियोगात्मक-'बुद्धियोग' से अनुप्राणिता कालातीता स्थिति, अनन्तकालगति, एवं अनन्तकालस्थिति-रूपा भावत्रयी का तात्त्विक-स्वरूप समन्वय—

'कर्त्तव्य कर्म्म' है, कर्म्म 'क्रिया' है, क्रिया 'गति' है, गति 'प्राण' है। प्राण अमूर्त्त है एवं इस अमूर्त्त तत्त्व का ही नाम है 'अक्षरकाल' जिसे हम 'अनन्तकाल' कहा करते हैं। प्राणाक्षरमूर्त्ति अनन्तकालात्मक गतिभाव से ही कर्त्तव्य का स्वरूप सम्पन्न होता है। वाङ्मय भौतिक–क्षर का ही नाम है सीमित-दिग्देशकाल जिसे हम 'चान्द्रसम्वत्सरकालात्मक-सपक्षकाल' कहा करते हैं। यही वाङ्मय व्यक्त–मूर्त्त काल है जिसका नाम है–मूर्त्तिरूप भौतिक पदार्थ इन्हीं को कर्त्तव्य का 'फल' कहा जाता है।

